# भारतीय
# भाषा-संगम शब्द-कोश

(16 भारतीय भाषाओं के शब्दों का 1 कोश)

प्रथम खण्ड




सम्पादक

डा० रामजीवन

भाषा-संगम-भवन

220, टैगोर पार्क, दिल्ली-110009

सारस्वत यज्ञ

के

पुरोधा

महामहिम राष्ट्रपति

# श्री डा० शंकर दयाल शर्मा जी

के कर कमलों में

समर्पित

समर्पक:

[illegible]

# पुरोवाक्

भारतीय भाषाओं के बीच निकटता के अनेक सूत्रों का परिगणन भाषाविदों एवं विद्वानों ने विविध रूपों में किया है। ऐसे अनुसंधान चल रहे हैं जो भारतीय भाषाओं के बीच विस्मयकारी साम्य अन्वेषित करते हैं। आचरणगत विधानों में अनेक प्रकार की भिन्नताएं हैं। स्थानिकता के प्रबल प्रभावों एवं कतिपय आग्रहों ने भिन्नताओं के प्रारूपों को इतना अधिक अलगाने का प्रयत्न किया है कि बाहरी व्यक्ति को ये भिन्नताएं ही यथार्थ का सबसे स्वीकार योग्य पक्ष प्रतीत होता है, तथापि ऊपरी एवं दृश्य वैभिन्न्य की अन्तर्धाराओं में संस्कृति के मूलाधारों की जो अपूर्व एकता परिलक्षित की जानी चाहिए, उसके लिए अतिरिक्त संज्ञान की आवश्यकता नहीं। थोड़ा सा सजग होकर मनोमंथन द्वारा एकता की महत्तम भित्तियों का बोध हो सकता है। विद्वान अध्येता डॉ० रामजीवन ने भाषा के स्वतः उपलब्ध स्वरूपों का अनुसंधान कर वर्णमाला के आरंभिक अक्षरों से आरम्भ होने वाले शब्दों की विभिन्न व्याहृतियों से सामान्यजन को परिचित कराने का कौशलपूर्ण कार्य कर यह सिद्ध कर दिया है कि भारतीय भाषाएं, चाहे जिस देश-प्रदेश की हों उनमें अन्तर्प्रवाहित, सतत विद्यमान एकता है।

दक्षिण और उत्तर की भाषा रेखाएं तो मनोगत, पश्चिमी मानस ने भारत को विभक्त रखने की जो भूमिका आर्य एवं अनार्य अथवा आर्य एवं द्रविड़ विभाजनों से भारतीय मानस में बैठाने के लिए कभी रची थी उसके फलस्वरूप भाषाओं के बीच भी अलगाव की मान्यताओं का जो प्रसार हुआ वह आज तक भारतीय मनीषा द्वारा अनुमोदित है। डॉ० रामजीवन ने इस अद्वितीय "भारतीय भाषा-संगम कोश" की शृंखलाओं की योजना द्वारा विस्तृत और विवृत, इस सत्य का बोध कराया है कि भारत के विभिन्न क्षेत्रों में हम चाहे जिस भाषा में बोलते हों, जिस प्रकार का भी उच्चारण करते हों, किन्तु उसके मूलाधारों का कोई स्वरूप निश्चित है। जिसमें एकता है और अपने विकासमान रूप में, यह भाषागत एकता, आज भी विद्यमान है। मूलाधारों की चर्चा में यह प्रमाण भी उपयोगी होगा कि भारतीय भाषाओं, संस्कृत-द्रविड़ परिवारों की भाषाओं का वर्णक्रम, वर्णक्रम का वर्गीकरण एक जैसा है। इस वर्णक्रम के प्रभाव क्षेत्र में दक्षिण-पूर्व एशिया की भाषाएं भी आती हैं।

भाषा में अनेक प्रकार के कोशों के निर्माण की अत्यन्त प्राचीन एवं समृद्ध परम्परा है। भारतीय भाषाओं के समेकित कोशों का निर्माण भी हुआ है। केन्द्रीय हिंदी निदेशालय ने भारतीय भाषाओं के बहुभाषी, त्रिभाषी एवं द्विभाषी कोशों के साथ-साथ तत्सम शब्दों का भी एक कोश प्रकाशित किया है। डॉ० रामजीवन ने इस परम्परा को आगे बढ़ाने के लिए जिस योजना के क्रियान्वयन की दिशा में कार्य किया है, वह अभूतपूर्व ही कहा जायेगा। 'भारतीय भाषा-संगम कोश' का यह प्रथम खण्ड पाठकों को विभिन्न भारतीय भाषाओं में व्यवहृत शब्दों का परिचय तो करायेगा ही, साथ ही साथ हमारी भाषाओं में उन शब्दों की आकृतियां किस नियम से निर्मित होती हैं- इसकी जिज्ञासा भी उपजायेगा। निश्चित रूप से हमारे देश के नये भाषाविदों को इस दिशा में उपलब्ध आधारों से कुछ नये निष्कर्ष प्रस्तुत करने का अवसर मिलेगा। स्वयं डॉ० रामजीवन इस कार्य में वर्षों से लगे हुए हैं। उन्होंने भारतीय कोशकारों के सम्मुख प्रथम खण्ड एवं सम्पूर्ण योजना

# सम्भ्रान्त भाषा–विदों के आशीर्वचन

मद्रास विश्वविद्यालय में हिन्दी के पौध को जमाने, उसे पुष्पित पल्लवित करके वहां से प्रोफेसर एवं विभागाध्यक्ष पद से अवकाश प्राप्त करने वाले तथा "ए कण्ट्रास्टिव ग्रामर आफ हिंदी एण्ड तमिल" जैसे शाश्वत मूल्य के तुलनात्मक व्याकरण ग्रंथ के प्रणेता **डॉ० एस० एन० गणेशन के आशीर्वचन**

'भारतीय भाषा संगम शब्द कोश' की रचना द्वारा सभी भाषाओं की समान शब्दावली तक पहुंचने का आपका दीर्घकालीन निरन्तर प्रयास प्रशंसनीय है।

आप की योजना पूरी होगी और आप इसकी सफलता देख चरितार्थ हो सकेंगे। वैसे सभी काम अनन्त होते हैं। भविष्य में कोई आपके काम को आगे बढ़ा सकता है। फिर भी तत्काल आप एक मंजिल तक तो अवश्य पहुंच सकेंगे।

प्रकाशित होने पर काफी अनुसंधान सामग्री मिल सकती है। मेरी कामना है कि आप का कार्य शीघ्र सफलता प्राप्त करे।

**डॉ० एस० एन० गणेशन**

## मद्रास विश्वविद्यालय के प्रवरआचार्यों के मार्मिक विचार

भारतीय भाषा संगम कोश पर अपना विचार प्रकट करने का जो मौका मुझे मिला उसे मैं अपना सौभाग्य समझती हूँ। भाषा विज्ञान तथा भाषा संबंधित बातों पर रुचि लेने वाली होने के कारण मैंने इसे अच्छी तरह परखा। डॉ० रामजीवन जी के इस महान कार्य पर अपना विचार प्रकट करते हुए, अगर मैं यह कहूं कि **ऐसा महान कार्य अभी तक किसी ने न किया है और न किसी एक व्यक्ति द्वारा किया जाना शक्य है**, तो यह अत्युक्ति न होगी। सारी भाषाओं के शब्दों को लेकर उन पर गहरा विवेचन करना इतना आसान काम नहीं। उसके लिए शारीरिक बल और मनोबल के साथ साथ धनबल भी होना अति आवश्यक है। **मेरी मातृभाषा तमिल के शब्दों पर नज़र डालने से मुझे मालूम हुआ कि डॉ० रामजीवन जी ने तमिल लेक्सिकन का सटीक उपयोग किया है**। उनके इस महान प्रयत्न में सभी भारतीय भाषा भाषियों का साथ होना चाहिए किसी न किसी रूप में। सरकार की नजर इस महान कार्य पर पड़े तथा वह इस कोश प्रकाशन – जिसका उद्देश्य ही भारतीय एकीकरण है – में पूर्ण सहयोगिता तथा धन सहायता दे। यह मेरी कामना है।

**डॉ० शारदा रामानी**
मद्रास विश्वविद्यालय

श्री रामजीवन जी का यह "भारतीय भाषा कोश" **राष्ट्रीय एकता की भाषाई समस्या का समाधान बन सकता है**। इस कोश में भारतीय 16 प्रधान भाषाओं के समान, अर्धसमान एवं पृथक शब्दों का चयन किया गया है जिसके द्वारा विद्यार्थी ही नहीं विद्वान भी अपरिचित भ. से परिचित हो सकता है। **ऐसे "कोश" का अप्रकाशित स्थिति में रहना देश के लिए बहुत बड़ा नुकसान है।**

**डॉ० सैयद रहमतउल्ला**
मद्रास विश्वविद्यालय

## सम्भ्रान्त भाषा–विदों के आशीर्वचन

कन्नड हिन्दी कोश के प्रणेता, तथा मैसूर विश्वविद्यालय के पूर्व विभागाध्यक्ष

**डॉ० एस० एन० दक्षिणमूर्ति का आशीर्वाद**

भारतीय भाषा संगम शब्द कोश के संपादक डॉ० रामजीवन से मिलकर मुझे अतीव प्रसन्नता का अनुभव हुआ, जो "शब्दकोश" के क्षेत्र मे अत्यन्त महत्वपूर्ण कार्य कर रहे है। **मेरी जानकारी में इस प्रकार का प्रयत्न इसके पहले नहीं हुआ है और यह कार्य निश्चय ही भावात्मक एकता की दिशा में प्रशंसा के योग्य है।** भारत की सभी भाषाओ मे उपलब्ध समान शब्दो का संग्रह करना और उनके अर्थ के विवरण के साथ यह दिखाना कि भारतीय भाषाओ की प्रकृति मे एकरसता और नैकट्य का संबंध है, एक कठिन कार्य है जिसे डॉ० रामजीवन सम्पन्न करने जा रहे है। **दक्षिण की भाषाओं के अतिरिक्त अन्य कतिपय भाषाओं का ज्ञान** होने के कारण इस कार्य की महत्ता और कठिनाई को मै समझ सकता हू। डॉ० रामजीवन ने इस आयु मे इतने उत्साह के साथ यह कार्यभार स्वीकार किया है, अतः मै उनका अभिनन्दन करता हू।

**डॉ० एस० एन० दक्षिणामूर्ति**

अखिल भारतीय क्षेत्र मे हिन्दी उन्नयन मे [illegible]

**डॉ० महेशचन्द्र की शुभाशंसा**

भारत संघ की राजभाषा हिन्दी है। अब अनेक प्रकार की शब्दावलियां, शब्दकोश और शब्द सागर उपलब्ध है। सरकारी स्तर पर वैज्ञानिक और तकनीकी शब्दावली आयोग और केन्द्रीय हिन्दी निदेशालय ने विभिन्न प्रकार के शब्दकोश प्रकाशित किए है। केन्द्रीय हिन्दी निदेशालय द्वारा भारतीय भाषा कोश भी तैयार किया गया है। जिसमें हिन्दी भाषा के लगभग 10 हजार शब्दो के समतुल्य संविधान की 8 वीं अनुसूची मे उल्लिखित भारतीय भाषाओं के शब्द एक साथ सम्मिलित है।

भारतीय भाषाओं के प्रसिद्ध विद्वान डॉ० रामजीवनजी ने यह जो 'भारतीय भाषा संगम शब्दकोश' तैयार किया है, इसे शब्द सागर कहना अधिक उपयुक्त होगा, क्योंकि यह इस दृष्टि से अनुपम है कि इसमे सभी भारतीय भाषाओं के शब्द और उनके अर्थ एक साथ दिये गये है। इसमे देवनागरी के अ अक्षर से प्रारंभ होने वाले उपसर्गों के ही शब्द है, जिनके भारतीय भाषाओं मे समतुल्य शब्द दिए गए है। इस शब्द सागर से यह स्पष्ट होता है कि भारतीय भाषाएं अपनी शक्ति संस्कृत से ग्रहण करती है और इसीलिए सभी भारतीय भाषाओं के अधिकांश शब्द लगभग एक जैसे है और उनके अर्थों मे भी प्रायः साम्य है।

आशा है इस रचना से सभी भारतीय भाषाओं मे प्राप्त शब्दों के 'बृहत शब्द सागर' के निर्माण का मार्ग प्रशस्त होगा।

डॉ० रामजीवन को इस अनूठे प्रयास के लिए शतशः बधाई। मै उनके दीर्घ जीवन की कामना करता हू।

**डॉ० महेशचन्द्र गुप्ता**
(निदेशक—राजभाषा)

# विनम्र निवेदन

ज्ञानियों का कथन है कि विविध रूपों पर पड़े माया के आवरण के दूर होते ही सब में समाये एक ब्रह्म रूप का साक्षात्कार हो जाता है। ठीक इसी प्रकार भारतीय विभिन्न लिपियों का पर्दा हटते ही इस कोश में भाषाओं के शब्दों में व्याप्त एक रूप का प्रत्यक्षीकरण आप पायेंगे। कोश के पृष्ठों को उलट पलट कर देखिये। शब्दों के बायीं ओर छोटे बड़े कोष्ठक मिलेंगे। प्रत्येक कोष्ठ में पहले एक ही शब्द के भिन्न रूप हैं। फिर उन शब्दों से सम्बद्ध भिन्न भिन्न भाषाओं के नाम लिखे हैं। तुरन्त ही आपको आश्चर्य होने लगेगा कि विभिन्न भाषाओं में अनेक रूप धारण करने वाला शब्द मूलतः एक ही है। छोटे छोटे कोष्ठों में लिखे थोड़े शब्दों से विस्मय प्रारम्भ होगा जो बड़े कोष्ठों में लिखे उत्तर दक्षिण पूर्व पश्चिम की अनेक भाषाओं में प्राप्त शब्द रूपों को देख आश्चर्य की सीमा पार करने लगेगा। परन्तु जब आपका ध्यान विभिन्न भाषाओं में प्राप्त सैकड़ों हजारों की संख्या में उपलब्ध शब्दों की एक रूपता पर जायेगा तो आप बरबस कह उठेंगे—"महदाश्चर्य महदाश्चर्य"।

और अधिक ध्यान देने पर पता चलेगा कि कोई शब्द देश के एक कोने की भाषा में अपना सिर उठाये खड़ा है। फिर एक दम उसके दर्शन देश के दूसरे कोने की भाषा में होते हैं। दोनों कोनों के मध्य भाग में व्याप्त भाषाओं के समुद्र में वह जल के नीचे नीचे सन्तरण कर दूसरे कोने की भाषा में जा निकला। पूर्व पश्चिम की भाषाओं में ऐसा हो तो आश्चर्य कुछ कम होगा, परन्तु यदि उत्तर की एक भाषा में सिर उभारे और बिना किसी भाषा के क्षेत्र में पदार्पण किये एकदम दक्षिण की भाषा में अपने उसी रूप में उजागर हो तो आप को कहना पड़ेगा "किम् आश्चर्यम् अतः परम्"।

हम चाहते हैं कि आप भारत के इस अनोखे शब्द संगम में रुचि लें। पर लेख की लम्बाई न बढ़े अतः एक ही उदाहरण दे पा रहे हैं। अन्य असंख्य उदाहरण स्वयं ढूंढ कर आप मानसिक सुख और बौद्धिक ज्ञान बढ़ायें। नेपाली में एक शब्द मिला 'अपर्युषित'। सारा भारत पार करके वह धुर दक्षिण की कन्नड भाषा में उसी रूप में पहुँचा मिला। शब्द भोजन के क्षेत्र का है। दोनों भाषाओं में अर्थ भी एक ही था 'बासी नहीं, ताजा'।

दूसरा पक्ष है शब्दों के अर्थ की विभिन्नता का। कोश में 1, 2, 3, 4 आदि नंबर डालकर जो अर्थ दिये हैं वे उन सभी भाषाओं में मिलते हैं जो उस कोष्ठ में लिखी हैं। यदि किसी भाषा में अर्थ भिन्न है तो अर्थों की पंक्ति में भाषा का नाम कोष्ठ में दिया है, तथा अनेक बार ऐसे अतिरिक्त अर्थ के लिखने से पहले + चिह्न भी लगा दिया है। यहाँ एक ऐसे ही अर्थ का उदाहरण आपके किंचित् मनोरंजन के लिए दिया जा रहा है। जिसके साथ ही यह भी ज्ञान होता है कि शब्द की भिन्न व्युत्पत्ति द्वारा उसका अर्थ किस प्रकार बदला जा सकता है। अनाथ शब्द भारत की सभी भाषाओं में—'जिसका कोई अभिभावक, स्वामी, रक्षक, शरणदाता, सहारा न रहा हो'—ऐसे व्यक्ति के अर्थ में प्रचलित है। जिस अर्थ में प्रायः बिना माँ बाप का बालक, विधवा स्त्री आदि का भी समावेश हो जाता है। तमिल में अनाथ को 'अनातन्' लिखा तथा 'अनादन्' पढ़ा जाता है। ऊपर दिये अर्थ के अतिरिक्त तमिल में इस शब्द की एक और प्रकार से व्युत्पत्ति- 'जिसका और कोई नाथ या स्वामी न हो'—करके अर्थ निकाला गया है 'ईश्वर'। इस प्रकार अनेक शब्दों के आश्चर्यजनक अर्थ मिलेंगे, जो कई भाषाओं में विभिन्न प्रकार से व्युत्पत्ति के आधार पर निकाले गये हैं।

**वर्णविन्यास की विचित्रताएं:-**

यद्यपि बंगला संस्कृत से प्रभावित भाषा है। परन्तु उसमें 'व' के स्थान पर 'ब' और 'श, ष, स' के स्थान पर 'श' का प्रचार रूढ़ हो गया है। असमी और उड़िया भाषाएं भी इससे प्रभावित हैं। अतः कोश में उक्त तीनों भाषाओं के शब्दों में 'ब, श' का प्रयोग यत्र तत्र मिलेगा।

इसी प्रकार अगरमी के अनेक शब्दो के अन्त मे हलन्त लगाने की प्रथा है जो शुद्ध उच्चारण के अनुकूल है। अकारान्त शब्द का उच्चारण हिन्दी मे भी हलन्त ही होता है परन्तु विचित्र बात है कि हिन्दी मे हलन्त चिह्न नही लगाया जाता।

पुस्तक मे अनेक स्थानो पर ङ्क ङ्कि आदि लिखा मिलेगा। साधारण प्रेस के अक्षरो मे ङ के नीचे क, ख, ग घ अक्षर जुड़े हुए मिलते है परन्तु कम्प्यूटर मे यह सुविधा नही थी। इसी प्रकार द्ध ध्य यु एक मे मिले नही थे। कम्प्यूटर मे ह म न र त मिले हुए अक्षर तो थे परन्तु स्पष्ट पढ़े जाने मे कठिनाई होती थी। अतः विद्वानो को वर्तनी मे ऐसी त्रुटियां मिलेगी। यद्यपि कम्प्यूटर नवीनतम टेक्नीक है परन्तु यह भी आश्चर्य है कि उसमे त्रुटियां है। सम्भवतः ये दूर हो जाएं।

**आभार प्रदर्शनः–**

अकारादि वर्णमाला क्रम मे भाषा के शब्द सकलन कर शब्द कोश प्रणयन की प्रथा भारतवर्ष मे नही थी। भारत की प्रत्येक भाषा के उक्त क्रम मे कोश सबसे पहले यूरोपीय भाषा विज्ञानियो ने बनाये। पहले कोशकार की कृति मे दूसरा विद्वान कुछ न कुछ बढ़ोत्तरी करता रहा। इस प्रकार ईसा की उन्नीसवी शताब्दि का अवसान आते आते भारत की हर भाषा का शब्द कोश एक परिपूर्ण आकार ग्रहण कर चुका था। आश्चर्य यह है कि प्रचलित जन भाषाओं के आदर्श शब्द कोश ही उन्होने तैयार नही किये अपितु सस्कृत जैसी कठिन भाषा के भी ऐसे कोश तैयार किये जिन्हे भारत तक सस्कृत के प्रकाण्ड पडित भी प्रामाणिक और सग्रहणीय मानने को विवश होते है। उनके चरण चिह्नो पर चलकर फिर भारतीय विद्वानो ने भी अनेक कोश तैयार किये। प्रस्तुत कोशकार उन सभी के हृदय से आभारी है। इस कोश मे जो कुछ विस्मयजनक है उस सब का श्रेय सामूहिक रूप से उन्ही को जाता है।

**कृतज्ञता-ज्ञापनः–**

प्रायः शब्द सकलन सबधी कार्य रूखे सूखे और उबाऊ होते है परन्तु ऐसे कार्य मे भी कई भाषाओं के शब्द सकलन अर्थ लेखन आदि मे मेरी श्रीमती अमिता जैन कमला गोकलानी और रुचिराभट्टाचार्य ने जो सहयोग दिया वह अविस्मरणीय है। हम उनके कृतज्ञ है।

**अन्ततः**

जीर्ण शीर्ण पगु मे—इस अनुष्ठान गिरि को लाघ सका — किमाश्चर्यमतः परम्
रक के सिर को छत्र छाया मिली — किमाश्चर्यमतः परम्
प्रकृतितः सर्वथा असमर्थ दरिद्र का मनोरथ पूर्ण हुआ — किमाश्चर्यमतः परम्

जगन्नियन्ता की दया एव विशिष्ट महानुभावो की प्रेरणा से भारतीय भाषाओं के सहोदरी स्वरूप को प्रतिष्ठित करने के प्रथम प्रयास का यह प्रथम चरण है। आप से यह विनम्र निवेदन है कि इसमे जो दोष दिखाई दे उनसे हमे अवगत कराकर भविष्य मे उनके परिहार हेतु भाषाओं के इस पावन अनुष्ठान मे सद्भागी बने। यदि कुछ गुण दृष्टिगोचर हो तो उनके सकेत द्वारा 'भारती' की सेवा मे द्विगुणित उत्साह पूर्वक कार्यरत रहने मे हमे सहयोग दे।

शरदपूर्णिमा 2050 विक्रमी/30-10-93 ईसवी
भाषा सगम भवन, 220, टैगोर पार्क, दिल्ली 9

विनयावनत
रामजीवन
**सम्पादक**

जय भाषा जय भारती

# भारतीय भाषा-संगम शब्द-कोश के प्रणयन का उत्स

महामहिम राष्ट्रपति डा० शकर दयाल शर्मा जी ने अपने उपराष्ट्रपतित्व काल मे 28-3-90 ई० को केन्द्रीय हिन्दी निदेशालय द्वारा आयोजित समारोह मे प्रेरणा दी थी कि "भारतीय वाङ्मय कोश' प्रकाशित किया जाय।

'भारतीय भाषा सगम शब्द कोश' का प्रणयन पूर्णतया उनकी उस प्रेरणा का परिणाम है। जिसके प्रथम खण्ड के प्रकाशित होने का मुझे साधारण नही अपितु असाधारण आत्मिक सुख है, क्योकि इसके आरम्भ करते समय मुझे यह भरोसा नही था कि मेरे द्वारा यह कार्य सम्पन्न हो पायेगा।

लगभग 35 वर्ष पहले मैने भारत की सविधान स्वीकृत भाषाओं के शब्दो को सकलित करने का कार्य किया था। उस समय केवल 'अ' से आरम्भ होने वाले शब्दो का लिखने मे 4 वर्ष लग गये थे। परन्तु वह बात पुरानी हो चुकी थी। कुछ भी स्मरण नहीं रहा था। अब आयु की सध्या थी और शरीर की दशा क्षीण हो चुकी थी। केवल एक बात मन को कचोटती थी कि जिस काम को मै हृदयतल से चाहता था, उसके कार्यान्वयन का समय आया है, और मै उसे न कर पाने मे विवश हू।

मैने सहारे की तलाश की। नियति थी कि जिन प्रियजन से आशा थी उन्होंने आशातीत आश्वासन दिया। मन को कुछ ढाढस बधा। फिर स्वजनो और परिजनो ने सहयोग का भरोसा दिया। अन्तत कार्यारम्भ हुआ।

पहला किया काम वर्तमान दृष्टि से अधूरा था। क्योंकि उस समय सविधान स्वीकृत भाषाए केवल आठ थीं। जबकि अब उनकी सख्या दोगुनी हो चुकी थी। परन्तु कार्य आरम्भ करके अब छोड़ा नही जा सकता था।

दिन रात और रात दिन अनेक हाथों ने लेखन कार्य करके 'अ' से आरम्भ होने वाले शब्दों का देश की सभी भाषाओ के कोशों से सकलन कर एक कच्ची पक्की सूची सी तैयार की। जब उस विहगम दृष्टि से अवलोकन किया तो जहा तहा भाषाओ के शब्दो मे इतनी समानता मिलने लगी कि विस्मय की सीमा ही नही थी।

सभी शब्दो का सिहावलोकन करने पर समझ मे यह आया कि इनको प्रचलित कोशो मे स्वीकृत 'अकारादि' शब्द क्रम मे रखा जाय तो पाठको को वह लाभ नही मिल सकेगा, जो एक 'भाषा सगम' कोश से मिलना चाहिये। अत शब्दों का वर्ण क्रम से लिखे जाने का विचार छोड देना पडा। कोई नवीन सिद्धान्त निर्णय करना उचित समझ उस दिशा मे विचार आरभ किया गया। निश्चय किया गया कि समान शब्दो का वर्ण विन्यास भिन्न होते हुए भी उनको पास पास लिखा जाय। समान शब्दो के एक साथ रखने की प्रक्रिया जब आरभ हुई तो 'अ' से आरभ होने वाले उपसर्ग युक्त शब्दो की सख्या ही इतनी अधिक थी कि पुस्तक का कलेवर सात सौ पृष्ठ से ऊपर पहुच गया। फिर कुछ ग्रन्थावलोचन के पृष्ठ भी अनिवार्य होते है। एक पुस्तक इससे अधिक भारी हो जाय तो पाठक द्वारा उठाने रखने के लिये ठीक नहीं रहती। अत यह आठ सौ पृष्ठो का एक खण्ड ही आप के हाथो मे प्रस्तुत है

इसमें सस्कृत, असमी, उडिया, कन्नड, कोकणी, गुजराती, तमिल, तेलुगु, नेपाली, पजाबी, बगला, मराठी, मलयालम, सिंधी, हिंदी भाषाओ से ग्रहीत 'अ, अन्, अन, अण, अनु, अति अधि, अभि, अप, अव' उपसर्गो से युक्त शब्द हैं। एवं उन भाषाओ मे प्राप्त अर्थ भी है। अर्थो के उर्दू पर्यायशब्द भी भरपूर दिये गये है।

उक्त उपसर्ग-युक्त शब्दो के अवलोकन से सम्पूर्ण भारतीय-भाषाओ मे प्राप्त परिनिष्ठित शब्दों की मूलभूत एकता प्रमाणित होने में कोई भी शका शेष नही रह पाती। इस प्रकार भाषा सगम कोश के प्रणयन का प्राथमिक उद्देश्य पूरा हो जाता है।

'अ' से आरंभ होने वाले सभी भाषाओ मे प्राप्त लगभग पचास हजार शब्द अभी और भी है। उनमे भी समानता का अनुपात कुछ कम नही। उनका प्रकाशित होना नियति के अधीन है।

# कोश के प्रथम-खण्ड में मात्र उपसर्ग-युक्त शब्द क्यों?

उपसर्ग-युक्त शब्दों द्वारा भाषाओं का परिचय वास्तव में सब भाषाओं से प्राप्त नवनीत है। जो प्रस्तुत किया जा रहा है। ऐसा क्यो और कैसे किया गया? भाषाओं के मंथन की इस दुष्करता की व्यथा-कथा की झांकी यहां दी जा रही है।

सभी भारतीय वर्णमालाओं में 'अ' अक्षर का प्रथम स्थान है। शब्द-कोशों में उसका ही परिचय पहले दिया जाता है। भाषाओं की लिपियां भिन्न भिन्न हैं। कुछ लिपियां सरल हैं, कुछ कठिन। जिनमें संयुक्त अक्षरों की बनावट जितनी अधिक जटिल है, उनको पढ़ना उतना ही दुष्कर है। जैसे भी हुआ यह मंज़िल पार की। इस यात्रा में तमिल लिपि ऐसी मिली जिसमें सब लिपियों से कम वर्ण थे और संयुक्त वर्ण एक भी नहीं था।

जब भाषाओं के कोशों के शब्द-क्रम की यात्रा आरम्भ हुई तो नयी समस्या सामने आयी। लिपियों के अक्षरों के ज्ञान में आँखों द्वारा की गयी पहचान को स्मरण रखने मात्र का काम था। अर्थात स्मृति मात्र का उपयोग प्रधान था। परन्तु अब बुद्धि और विवेक पर बल देकर निर्णय लेना अनिवार्य हो गया।

कारण यह कि भाषा-कोशों में एक ही शब्द किसी भाषा में एक तरह लिखा मिलता था, दूसरी भाषा में दूसरी तरह लिखा जाता था। उन दोनो का 'संगम' किस प्रकार किया जाय यह निर्णय करना अनिवार्य हो गया।

मूलतः शब्द क्रम निर्णय में ध्वनि और व्याकरण का युद्ध था। उदाहरण स्वरूप यहां दक्षिणी भाषाओं के शब्द क्रम की प्रणाली प्रस्तुत की जा रही है। तमिल मे 'अं' अनुस्वार नहीं है। अतः वर्ग के पांचवे अक्षर के हलन्त रूप को पहले लिखकर यह कमी पूरी की जाती है। 'अङ्क', 'अम्स' आदि लिखा जाता है। तमिल में यही व्याकरण सम्मत है। परन्तु तेलुगु मे 'अं' की ध्वनि का उपयोग कर 'अक से अस तथा अह तक' सारे शब्द 'कोश क्रम' में पहले ही दिये गये मिले। मलयालम् कोश में 'अंश, अंग' तो पहले दिये हैं। परन्तु 'अङ्क' की बारी क, ख, ग, घ के पश्चात आती है। दूसरी ओर उसमें जहां तहां 'अं' के ध्वन्याक्षर का भी पर्याप्त उपयोग होता है। कन्नड़ में भी 'ङ, ञ' का उपयोग तो संयुक्त अक्षरों में नहीं आता, परन्तु 'ण न म' अपने वर्ग के अक्षरों के साथ जोड़े जाते हैं। अर्थात् भिन्न-भिन्न भाषाओं में 'नासिकाक्षर' ध्वनि युक्त संयुक्त अक्षरों के कोश क्रम भिन्न भिन्न है।

उत्तर से दक्षिण तक की भाषाओं में 'अ' से आरंभ होने वाले सहस्रों शब्दों में समानता देखकर अपार सुख का अनुभव हुआ था। अलग पर्चियों पर अनुमान के अनुसार एक लाख से अधिक शब्द संकलित हो गये थे। परन्तु उन्हें कोश में किस क्रम से रखा जाय यह समस्या अति विकट थी। क्योंकि किसी भाषा में 'असंबद्ध' बिंदी से था जो पहले ही पृष्ठों मे आ जाता। किसी अन्य में 'असम्बद्ध' संयुक्त अक्षर से था जो आधा कोश पार कर के 'स' अक्षर पर लगी सारी मात्राओं के पश्चात जब उसके हलन्त रूप की बारी आती तब लिखा मिलता। प्रचलित कोश-नियम दोनों को अपने-अपने स्थानों पर रखे जाने के अतिरिक्त कुछ नहीं कहते।

इतना सब करके भी जब साधारण शब्द क्रम सामने रखा गया तो केवल निराशा ही नही अति हताशा हुई। क्योंकि कितने ही वर्षों तक हज़ारों हज़ार घंटे अनेक हाथों द्वारा लिखने की पीड़ा सहने के पश्चात 'भाषा संगम' की साध पूरी नहीं हो पा रही थी। समान शब्द थे; परन्तु एक दूसरे से दूर पड़ते थे। बीच में अनेक शब्दों का व्यवधान था।

हमारा एकमात्र ध्येय भाषाओं की एकता का प्रतिपादन था। अतः अन्त में समन्वयवाद का सिद्धान्त ग्रहण किया गया। ध्वनि और व्याकरण दोनों की रक्षा की गयी। यथा, कोश के प्रथम पृष्ठ पर ही आप 'अकंटक अकण्टक', 'अकंप-अकम्प' आदि भिन्न रूप जो कोशों में वर्ण-विन्यास के कारण दूर-दूर मिले, साथ-साथ दिये गये पायेंगें।

वर्ण विन्यास सगम की समस्या का समाधान हो जाने के पश्चात् अर्थ वर्गीयता अनुसधानार्थ धीरे धीरे पानी मे पैठना आरम्भ किया। सास साधकर गहरे पानी मे खोजने का यत्न किया। अ मे आरभ होने वाले सारे शब्दो का आलोडन विलोडन किया। उस मथन मे सचमुच माखन के स्वच्छ सफेद मोतियो जैसे शब्द कण ऊपर तैरने लगे। जो थे 'भाषाओ के समान उपसर्ग युक्त शब्द'। वे इस शब्द कोश मे प्रस्तुत है।

**उपसर्ग युक्त एक-एक शब्द दो-दो शब्दों का ज्ञान कराता है।** यथा कोश का पहला शब्द अऋण मराठी तथा हिंदी मे है, अऋणी रूप हिंदी, गुजराती नेपाली मराठी मे है अऋणि रूप मलयालम् मे और अऋणिन् रूप सस्कृत मे प्राप्त होता है। उपसर्ग हटा देने पर ज्ञात होता है कि इसके ऋण ऋणी ऋणि तथा ऋणिन् रूप भी उक्त भाषाओ मे प्रचलित है। इस प्रकार एक शब्द से भिन्न भिन्न भाषाओ मे प्रचलित दो शब्दो की जानकारी मिल जाती है। अत कोश देखकर अनुमान लगाइये कि भारतीय भाषाओ मे कितनी एकता है।

कोश मे देखिये बायी ओर लगे एक कोष्ठक मे अनेक शब्दो का साथ साथ होना जनाता है कि कोई कोई शब्द उत्तर मे नेपाल से लेकर दक्षिण मे कन्याकुमारी के छोर तक चलता है।

ऋण शब्द की उत्तर दक्षिण व्यापकता को देख अधिक खोज की तो बगला असमी, उड़िया तलुगु कन्नड सबमे ऋण शब्द मिला, परन्तु उन के भाषा कोशो मे इसका 'अ उपसर्ग युक्त रूप नही था। इसी तरह कम्प कम्पन मराठी मे मिले पर मराठी कोश मे 'अकम्प अकम्पन नही है। अनुसधान से पता चला कि यह दशा सैकडो शब्दो की है अर्थात् भाषा मे शब्द चलता है पर कोश मे उसका उपसर्ग युक्त रूप नही है। परन्तु हम उनके उपसर्ग युक्त रूप बनाकर लिख नही सकते थे। क्योकि किसी भाषा के शब्द निर्माण करने का अधिकार हमे नहीं था।

सकलन के लिए प्रत्येक भाषा के कम से कम 3 तथा अधिक से अधिक 7 कोश सग्रह किये गये। उनमे जो उपसर्ग युक्त शब्द मिले आपकी सेवा मे उपस्थित है। विभिन्न भाषा भाषी अपनी भाषा मे प्रचलित कोई शब्द यदि इसमे न देखे, तो हमारी विवशता के लिए क्षमा कर दे। ऊपर ऋण कम्प आदि के अध्ययन से यह निश्चय हो जाता है कि इस कोश मे जितने शब्द दिये है उनसे दो गुने से अधिक समान शब्द भारतीय भाषाओ मे अवश्य प्रचलित होगे।

## उपसर्गों के वर्गीकरण क्रम का आधार

उपसर्ग युक्त शब्दो का सकलन कर प्रश्न उठा कि इन को किस क्रम मे रखा जाय। वर्ण क्रम मे 'अ का अधिकार सर्वाधिक था अत अ' उपसर्ग युक्त शब्दो को पहले रखा गया। 'अन् उस का ही विकल्प है अत वह उसके बाद रखा गया। दो नकारात्मक उपसर्गो के बाद अनु' सकारात्मक उपसर्ग रखा गया। पश्चात एक ही श्रेणी के हल्के भारी अर्थ देने वाले अति, अधि, अभि उपसर्गो के शब्द रखे गये। फिर 'अप अव उपसर्गो के शब्द है। ये दोनो उपसर्ग भी एक ही जाति के बडे छोटे भाई है। इस प्रकार अर्थ का आधार लेकर वर्गीकरण का क्रम रखा गया है।

प्रारभ मे पहला कारण यह बताया गया है कि 'दो रूपो के प्रज्ञान का ध्यान रखकर प्रथम खण्ड मे उपसर्ग युक्त शब्दो का सकलन किया गया है। दूसरा महत्व पूर्ण तथ्य यह भी था कि पाठको के सामने ऐसे परिनिष्ठित शब्दो का समूह रखा जाय जो पूर्णतया प्रमाणित कर सके कि मूल रूप मे भारत की सभी भाषाओं मे वही सरस्वती बह रही है जो सहस्रो वर्ष पहले धरती के ऊपर प्रत्यक्ष बहती थी और अब वही धरती की सतह के नीचे (लिपियो की सतह के नीचे) अप्रत्यक्ष बह रही है। जिसे देवनागरी की प्रत्यक्ष सतह पर सामान्य जन स्वयं देख सकते है।

# कोशगत शब्द-संख्या की विवरणी

| उपसर्ग नाम | शब्द संख्या |
|---|---|
| अ उपसर्ग युक्त शब्द | 13883 |
| अन् अन अण उपसर्ग युक्त शब्द | 3232 |
| अनु उपसर्ग युक्त शब्द | 2599 |
| अति उपसर्ग युक्त शब्द | 2841 |
| अधि उपसर्ग युक्त शब्द | 1275 |
| अभि उपसर्ग युक्त शब्द | 2415 |
| अप उपसर्ग युक्त शब्द | 1877 |
| अव उपसर्ग युक्त शब्द | 2374 |
| कुल उपसर्ग युक्त शब्द | 30496 |

## भाषा वार शब्द संख्या

| उपसर्ग | तमिल | तेलुगु | कन्नड | मलयालम | हिन्दी | शेष भाषाएं | योग |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अ | 652 | 426 | 862 | 2227 | 1021 | 8695 | 13883 |
| अन् | 138 | 168 | 152 | 477 | 704 | 1593 | 3232 |
| अनु | 115 | 139 | 175 | 461 | 492 | 1217 | 2599 |
| अति | 98 | 57 | 200 | 360 | 281 | 1845 | 2841 |
| अधि | 59 | 69 | 76 | 194 | 261 | 616 | 1275 |
| अभि | 99 | 122 | 167 | 498 | 430 | 1099 | 2415 |
| अप | 74 | 110 | 133 | 315 | 332 | 913 | 1877 |
| अव | 144 | 129 | 158 | 393 | 426 | 1124 | 2374 |
| **योग** | 1379 | 1220 | 1923 | 4925 | 3947 | 17102 | 30496 |

## पृष्ट-सूची

# प्रस्तुत कोश के लिये देवनागरी लिपि के चुनाव का कारण

देशभर के सभी भाषा भाषियों तक पहुंचना इस कोश का मुख्य लक्ष्य निश्चित करते समय लिपि का प्रश्न सामने आना स्वाभाविक था। जिन भाषाओं में नेपाली, मराठी तथा हिन्दी की लिपि देवनागरी है। गुजराती लिपि का देवनागरी से मात्र इतना ही अन्तर है कि अक्षरों के ऊपर शिरोरेखा नहीं होती। यद्यपि भारत की कई अन्य लिपियों में भी संस्कृत ग्रंथ छपते हैं परन्तु इन भाषाओं के सभी संस्कृत विद्वान देवनागरी लिपि से भी परिचित हैं। अनेक प्रदेशों के शिक्षा क्रम में भी संस्कृत का स्थान है।

देशभर की सभी लिपियों का वर्ण माला क्रम देवनागरी जैसा ही है। स्वर [illegible] तथा संयुक्त वर्णों के उच्चारण भी वैसे ही हैं। मात्र स्वरूप का अन्तर है। इतना सब कुछ होते हुए भी मनमाना निर्णय करने से पहले अन्य लोगों की सम्मति आवश्यक समझी गयी क्योंकि दक्षिण भारतीय लिपियाँ [illegible] प्रतीत होती हैं।

सब से पहले गांधी जी के विचारों की खोज की गयी। कारण यह था कि वे भारत की प्रत्येक लिपि में हस्ताक्षर करते थे। जिसके नमूने अनेक समाचार पत्रों में छप चुके थे। तथा वे जो कुछ कहते थे [illegible] करके दिखाते थे यह उनका जग प्रसिद्ध स्वभाव था। दक्षिणी भाषाओं और उनके भाषा भाषियों से उनका दिन रात का परिचय था।

ज्ञात हुआ कि उन्होंने लिखा था कि हिन्दुस्तान में सामान्य तौर पर सबके योग्य अगर कोई लिपि हो तो वह देवनागरी है। [illegible] देवनागरी द्वारा दक्षिण की भाषाएं भी आसानी से सीखी जा सकती हैं। देवनागरी में सौन्दर्य या सजावट की दृष्टि से [illegible]।

गांधी जी ने ऐसा क्यों कहा होगा। यह पता विनोबा जी के लेखन से मिला। सब जानते हैं कि वे तो उनके [illegible] और प्रामाणिक व्याख्याता थे। उन्होंने लिखा है कि देवनागरी को सारे भारत में चलाने की [illegible] है कि इससे दक्षिण के सभी प्रदेश एक हों। [illegible] दक्षिण और उत्तर भारत एक हों। [illegible] वे देवनागरी को अखिल भारतीय [illegible] थे। और इसको [illegible] का साधन मानते थे।

एक अन्य घटना भी इस सन्दर्भ में उल्लेखनीय है। [illegible] भाषा [illegible] की आवश्यकता का प्रश्न भारत की प्रथम राष्ट्रीय सरकार के सामने भी आया था। उस समय मौलाना आज़ाद शिक्षा मंत्री थे और डाक्टर राजेन्द्र प्रसाद राष्ट्रपति थे। दोनों का मत था कि किसी एक भाषा को देश व्यापी बनाना दुष्कर कार्य है क्योंकि उसे सीखने में अति कठिनाई होगी। परन्तु समस्त भाषाओं के लिए भारत भर में देवनागरी लिपि के प्रचलन का सरकारी आदेश दिया जा सकता है। [illegible] यदि ऐसा हो जाता तो कोई भी इन दोनों का विरोध न करता।

इस कोश में सभी भारतीय भाषाओं के शब्द हैं। आप [illegible] सहमत होंगे कि यदि 45 वर्ष पहले सारे देश में देवनागरी लिपि प्रचलित हो जाती तो भारत के हर कोने में हर भाषा को जानने समझने वाले असंख्य लोग मिल जाते क्योंकि लिपि ही भाषा भिन्नता की दीवार है। अतः इस कोश की लिपि देवनागरी निर्धारित करना न्याय संगत प्रतीत हुआ।

इस कोश का उपयोग करने के लिये किसी भी पाठक को देवनागरी लिपि लिखना सीखने की [illegible] आवश्यकता नहीं। केवल अक्षरों के पढ़ने मात्र के अभ्यास से ही काम चल जायेगा।

**अतः कोश की लिपि देवनागरी निश्चित की गयी जिससे अधिकतम लोग लाभ उठा सकें।**

# कोशगत अर्थों में उर्दू शब्दों की तद्वत् वर्तनी का कारण

भारत की प्रत्येक भाषा मे अरबी फारसी शब्द प्रचलित है। परन्तु उनके उच्चारण बदल गये है। अत वे उन्हीं उच्चारणो के अनुरूप लिखे जाते है। उर्दू चाहे भारत मे उत्पन्न भाषा है, परन्तु उसकी शब्दावली मे अरबी फारसी तुर्की आदि के शब्द अधिक है। उसके जन्म काल मे उनकी सख्या कुछ कम थी। अब कुछ अधिक है।

अरबी फारसी शब्दो के उन्ही भाषाओ के अनुकूल उच्चारणो को व्यक्त करने के लिये प्राय भाषाओ ने अपनी वर्णमालाओ के अक्षरो मे कोई विशेष चिह्न नही बनाये। परन्तु देवनागरी वर्णमाला का जो रूप हिंदी प्रदेशो मे चलता है, उसमे क, ख, ग, ज, फ के नीचे बिंदी लगाकर क़, ख़, ग़, ज़, फ़ बना लिये है। इनके द्वारा अरबी फारसी और तदनुकूल उर्दू भी शुद्ध बोली जा सकती है। सत्तर वर्ष से पहले यदि कोई हिन्दी लेखक क़लम, ख़याल, ग़म, ज़ोर, फ़ायदा को कलम, खयाल, गम, जोर, फायदा लिखता था तो हिंदी समालोचक उसे अनुचित मानता था।

महात्मा गाधी पहले व्यक्ति थे जिन्होने मद्रास मे दक्षिण भारत हिन्दी प्रचार सभा स्थापित कर हिंदी को सारे भारत की 'एक भाषा' का दर्जा दिया और हिंदी को स्वतन्त्रता सग्राम के कार्यक्रम का एक अभिन्न अग बनाया। परन्तु उन्होने सन् 1934 ई० के आस पास हिंदी का नाम 'हिन्दुस्तानी' और हिंदी की शब्दावली मे उर्दू मे प्रचलित शब्दो की सर्वग्राह्यता पर बल देना प्रारम्भ कर दिया।

राजर्षि पुरुषोत्तम दास टडन पूर्णतया गाधी जी के अनुयायी थे। वे इलाहाबाद के हिंदी साहित्य सम्मेलन सस्था के कर्णधार थे। स्वय तो उन्होने कालिज की अतिम कक्षा तक फारसी पढी थी। (मैने उन्हे कभी जवाहरलाल बोलते नही सुना। वे सदा जवाहिरलाल बोलते थे, अर्थात शुद्ध फारसी उच्चारण करते थे।) उदार दृष्टिकोण रखते थे। परन्तु हिन्दी-साहित्य सम्मेलन में 'हिन्दुस्तानी' नाम के प्रति विरोधी प्रतिक्रिया हुई। परिणामत हिंदी मे प्रचलित अरबी-फारसी अथवा कहा जाय तो उर्दू मे प्रचलित तद्वत् उच्चारणो का तीव्र बहिष्कार आरम्भ हुआ। मैने देखा कि जन नेता कितना विवश होता है। टडन जी हिंदी के पक्षधरो का साथ रखना चाहते थे, अत वे लोगो का पक्षपात पूर्ण व्यवहार से न रोक सके। इस समय एक नया शब्द चला 'हिंदीकरण' अर्थात् अरबी फारसी शब्दो का कलम, खयाल, गम, जोर, फायदा आदि रूप हिन्दीकरण है। अपने पक्ष मे तर्क प्रस्तुत किया गया था कि अग्रेजी भी भारतीय शब्दो का उच्चारण अपनी प्रकृति के अनुकूल उन्हे बदल कर करती है। हिंदी ऐसा क्यो न करे। इस आदोलन का केन्द्र इलाहाबाद था।

उसी इलाहाबाद के विश्वविद्यालय मे एक सम्मान्य प्रोफेसर थे डा० बेनी प्रसाद। जिन्होने उक्त आदोलन से कुछ ही वर्ष पूर्व अग्रेजी के गढ लन्दन मे गुजरी एक आपबीती का लेख लिखा था। जिस पर किसी ने ध्यान नही दिया।

बेनी प्रसाद पी एच डी करने लन्दन गये थे। इलाहाबाद मे एम ए करने के बाद उन्होने यहा पुस्तके लिखी थीं। सुन रखा था कि ब्रिटिश म्यूजियम के पुस्तकालय मे भारत मे छपी सभी पुस्तके उपलब्ध होती है। जिज्ञासा शान्ति के लिये वे उस पुस्तकालय मे गये। उन्होने देखा कि कि लेखको के नाम क्रम मे 'बेनी प्रसाद' नाम है, परन्तु उसके आगे लिखा है "देखिये वेणीप्रसाद' के अन्तर्गत। विश्व विद्यालय मे पढते हुए उन्हें यह ज्ञान था कि 'अंग्रेजी लिखने की प्रथा में व्यक्ति का जन्मसिद्ध अधिकार है कि वह अपने नाम को किसी भी वर्णक्रम या स्पेलिंग मे लिखे।'

वे उच्चतम कक्षा तक विश्वविद्यालय में पढे युवक थे। बडे जोश और आक्रोश में उन्होने अपना यह तर्क पुस्तकालयाध्यक्ष के सामने प्रस्तुत किया। पुस्तकालयाध्यक्ष एक विद्वान अंग्रेज थे। उन्होने उत्तर दिया 'निश्चित

रूप से आप को अपना नाम किन्ही भी अक्षरो मे लिखने का अधिकार है। परन्तु लाइब्रेरी को भी अपने नियमानुसार 'शुद्ध करके' लिखने का अधिकार है। अत यहा 'बेनी प्रसाद' को 'वेणी प्रसाद' कर लिया गया है, अर्थात् विज्ञ अग्रेज तद्भव नही तत्सम के पक्ष मे थे।

डा० बेनी प्रसाद का उक्त लेख मैने सन् 1932 ई० मे एक पाठ्य पुस्तक मे पढा था। उससे मै आज तक प्रभावित हू। क्योकि यदि हम किसी शब्द की शुद्धता को जानते है और लिपि मे प्रकट कर सकते है, तो यह असराहनीय नही कहा जा सकता। अग्रेजी लिपि मे 'ण' ध्वन्याक्षर नही है। यदि वेणी नाम मे ण ध्वनि प्रकट की गयी थी तो निश्चित ही रोमन अक्षर के 'न' के नीचे बिन्दी लगाकर ही प्रकट की गयी होगी। जो भाषा विज्ञान के अनुसार उच्चारण सकेत के लिये प्रयुक्त लिपि को सकेत करती है।

इस कोश मे उर्दू शब्दो के तद्वत् उच्चारण को प्रकट करने के लिये देवनागरी के क़, ख़, ग़, ज़, फ़ के प्रयोग का कारण मात्र ऊपर लिखी घटना का प्रभाव नही है, अपितु पाकिस्तान से प्रकाशित दो कोशो का प्रभाव भी है। अत यहा उन दो पाकिस्तानी कोशो की शब्द तथा अर्थ सबधी दो बातो की चर्चा भी उपयुक्त प्रतीत होती है, जिनमे कोशकारो ने अति शालीनता का प्रयोग किया है। देखिये

**सिन्धी-लिपि के अक्षरों में चिन्ह लगाकर अन्य भाषा के उच्चारणों की अभिव्यक्ति**

शब्दो के उच्चारण सम्बन्धी चर्चा पाकिस्तान मे तैयार सिन्धी भाषा से सम्बन्ध रखती है। सिन्धी भाषा अरबी लिपि मे लिखी जाती है। अरबी लिपि मे 'ग, ज, ड, द, ब' अक्षर है। परन्तु सिन्धी मे उक्त पाचो अक्षरो का उच्चारण कुछ भिन्न प्रकार का होता है। जो अरबी अक्षरो से ठीक तरह प्रकट नही किया जा सकता। अत सिंधी शब्दो के उच्चारणो को प्रकट करने के लिये लिपि मे नीचे चिह्न बढाये गये है। निस्सन्देह ये चिह्न सिंधी भाषाविदो ने कभी सैकडो वर्ष पहले बनाये होगे। परन्तु पाकिस्तान मे बन रहे कोश मे अब भी बरकरार है। डा० कैलाश चन्द्र भाटिया ने अपनी पुस्तक 'भारतीय भाषाए' सन् 1981 ई० मे प्रकाशित की थी। उसके पृष्ठ 120 पर वे लिखते है कि पाकिस्तान मे सिन्धी कोश तैयार हो रहा है। उसके पहले खण्ड मे (तीन ध्वनियो अ, ब, ब़ के) सोलह हजार मूल शब्द है जिनमे व्युत्पन्न शब्द तीन गुने तो हो ही जाएगे।' अर्थात् वहा सिंधी के मूल उच्चारणो को पूर्ण सम्मान प्राप्त है। उन कोशकारो की शालीनता इस लिये सराहनीय है कि उन्होने हजारो साल से चली आ रही उच्चारण परपरा के अनुसार सिन्धी शब्द लेखन का ध्यान रखा।

एक विशेष प्रशसनीय बात का उल्लेख और करना आवश्यक है। केवल तीन अक्षरो से आरभ होने वाले मूल शब्दो की सख्या सोलह हजार है। तो पता नही सारी वर्णमाला के शब्दो की संख्या कितनी अधिक होगी। सिंधी मे इससे पहले पूरा कोश भी बारह हजार शब्दो से अधिक का सकलित नही हुआ। अर्थात उक्त कोश के सिंधी शब्द सकलन मे भी महान श्रम किया गया है और सिंधी के उत्थान मे शालीनता बर्ती गयी है।

**पाकिस्तान से प्रकाशित उर्दू लुग़त (शब्द-कोश) का परिचय**

पाकिस्तान मे जो उर्दू कोश तैयार हो रहा है, उसके 13 भाग यहा आ चुके है। शब्द सख्या सकलन मे तो अंग्रेजी की आक्सफोर्ड डिक्शनरी जैसा अप्रतिम प्रयास किया जाता दिखाई दे ही रहा है। मै यहा केवल एक साधारण शब्द के अर्थो के सकलन से कुछ लज्जित सा हुआ हू। अत उदाहरण दे रहा हू।

अब, कब, जब, तब शब्द उर्दू हिंदी दोनो के साझे के है। उस कोश मे 'अब' शब्द के 24 अर्थ दिये हैं और उनकी पुष्टि के लिए 97 उदाहरण दिये है। अर्थात् वहा नगण्य शब्दो के सूक्ष्म अर्थो का अनुसंधान होता है। काश हिन्दी कोशो मे ऐसा हो सकता तो हिन्दी का कितना मान बढता।

# कोश-गत शब्दों से सभी भाषा-भाषियों को विविध-लाभ

विविध भाषा ज्ञान की दृष्टि से पिछले चालीस वर्षो में बहुभाषा भाषी और द्विभाषा भाषियो की सख्या बहुत घट गयी है। जिससे दक्षिण, पश्चिम और उत्तर पश्चिम सबसे अधिक प्रभावित हुए है।

चालीस वर्ष पहले आज के तमिल नाडु, तेलुगु देशम, कर्नाटक और केरल के सभी बडे बडे नगरो मे तमिल तेलुगु कन्नड मलयालम चारों भाषाओ के बोलने, लिखने वाले मिल जाते थे। अब भी इन प्रदेशों मे 55-60 वर्ष के व्यक्ति मिल जायेगे जो दो दो तीन तीन, चार चार दक्षिणी भाषाओ को समझने बोलने और पढने तक मे समर्थ हो। निस्सन्देह उनमे ऐसे कम होगे जो कई भाषाओ मे लिख सकें।

उक्त विविध भाषा ज्ञान का कारण यह था कि उस समय अकेली एक मद्रास प्रेसीडेंसी मे पिछले कई सौ वर्ष से तेलुगु देशम् का बहुत सा भाग, कर्नाटक तथा केरल का भी पर्याप्त भाग शामिल था। प्रशासन तथा उच्च न्यायालय का केन्द्र मद्रास था। प्रदेश के लोग स्वभावत अपने आपको एकदेशीय भाई भाई मानते थे। कर्मचारियो के स्थानान्तरण किसी भी एक कोने से दूसरे कोने मे होते थे। रोजगार, मजदूरी आदि के लिये कहीं भी जाने मे रोक टोक नहीं थी। परस्पर भेद का भाव ही नहीं था।

युगो युगो से चारो भाषाए फूलती फलती चली आ रही थी। एक ही नगर या आचल मे कई कई भाषाए बहना बहनो की तरह रहती थीं। उनमे परस्पर सद्भावना थी, सहिष्णुता थी। वे अपनी भाव सपदा और शब्द सपदा का चुपचाप लेन देन भी करती रहती थी।

1. सन् 1956 ई० मे भाषाओ के आधार पर अलगाव वाद की एक लहर उठी और तमिल, तेलुगु, कन्नड और मलयालम भाषी प्रान्त पृथक पृथक बन गये। अब नयी पीढ़ी जिसने इस घटना के बाद जन्म लिया है वह केवल अपनी भाषा पढती है, अपनी लिपि जानती है। प्रशासन और न्यायालय मे उसी की भाषा व्यवहृत होती है। अत अपनी भाषा के प्रति प्रेम है। एक के प्रति प्रेम दूसरे के प्रति दुराव को जन्म देता है। अत एक भाषा के प्रदेश मे दूसरी भाषा को जानने वाले लोगों की सख्या घट गई है। ऐसे लोगों के लिये देवनागरी के माध्यम से किसी भी दूसरी दक्षिणी भाषा के शब्द जानना इस कोश द्वारा सुलभ हो जायगा।

2. अलगाव वाद छूत का रोग होता है। बम्बई प्रान्त मे भी लगभग डेढ सौ सौ वर्ष से वर्तमान महाराष्ट्र तथा गुजरात दोनो प्रान्त शामिल थे। वे भी दोनो अलग हो गये। भाषा के पक्षपात का प्रभाव बबई मे कुछ अधिक देखा गया।

बम्बई मे व्यापार का बडा भाग गुजरातियो के हाथ मे था। महाराष्ट्र निवासी प्राय उनके व्यवसायो या कारखानों मे काम करते थे। दो प्रान्त बनने से भेदभाव बढा। विशेषत प्रशासन मे महाराष्ट्री लोग छोटे बडे अधिकारी बने। जब कि गुजराती भाई अहमदाबाद, सूरत बडौदा मे अपने व्यापार सस्थान उठा ले गये।

पहले गुजराती या मराठी भाई दोनो भाषाएं सरलता से बोलते थे। आज 30-35 वर्ष बाद नयी पीढ़ी अपनी भाषा ही जानती है। भाषा सगम कोश दोनो भाषा भाषियो को लाभ पहुचा सकेगा।

3. अधिक वर्ष न बीते कि पजाब से भी हिंदी भाषी भाग अलग हुआ। यहा भी जो हरियाणावासी पजाबी बोल सकता था उसका अभ्यास घट गया और पजाबीभाषी पजाबी ही बोलने की मानसिकता से प्रभावित हो गया। यह कोश दोनों को ही लाभ उठाने का अवसर देगा।

4. वास्तविकता यह है कि भारत की किसी भी भाषा का प्रयोग करने वाला अपनी तथा भारत की अन्य किसी भी भाषा के शब्द रूप से इस कोश द्वारा परिचित हो सकता है।

5. **प्रथम खंड में उपसर्ग युक्त परिनिष्ठित शब्द हैं। अन्य खण्डों में सभी प्रकार के शब्दों का ज्ञान हो सकेगा।**

# हिंदी द्वारा अखिल भारतीय रूप धारण करने में कोश का योगदान

महामहिम राष्ट्रपति डा० शंकर दयाल शर्मा जी ने एक बार अपने अभिभाषण में कहा था कि 'जिस दिन संविधान सभा ने हिंदी को राष्ट्रभाषा के रूप में स्वीकार किया उसी दिन से हिन्दी वालों का इस भाषा पर से एकाधिकार समाप्त हो गया।' उन्होंने इसे दूसरे वाक्यों में इन शब्दों में स्पष्ट किया कि "हिन्दी केवल हिन्दी प्रदेशों की भाषा नहीं है, यह पूरे देश की भाषा है। हिंदी समन्वय की भाषा है। जोड़ने की भाषा है तोड़ने की नहीं।"

हिंदी के स्वरूप के विषय में संविधान के अनुच्छेद 351 में लिखा गया है— 'संघ का कर्तव्य है कि वह हिंदी भाषा का प्रसार बढ़ाए, उसका विकास करे, ताकि वह भारत की सामासिक संस्कृति के सभी तत्वों की अभिव्यक्ति का माध्यम बन सके। उसकी प्रकृति में हस्तक्षेप किए बिना आठवीं सूची में विनिर्दिष्ट भारत की अन्य भाषाओं में प्रयुक्त रूप, शैली, और पदों को आत्मसात करते हुए और जहां आवश्यक या वांछनीय हो, वहां उसके शब्द भंडार में मुख्यतः संस्कृत और गौणतः अन्य भारतीय भाषाओं से शब्द ग्रहण करते हुए उसकी समृद्धि सुनिश्चित करें।'

संविधान के उक्त अनुच्छेद की भावना की व्याख्या करते हुए शर्मा जी ने विचार व्यक्त किए कि 'देश की अन्य भाषाएं अपने अपने स्तर पर विकसित हों और राष्ट्रभाषा हिंदी सम्पूर्ण देश के स्तर पर विकसित हो। ताकि देश का कोई भी नागरिक देश के किसी भी कोने से आसानी से अपनी बात कहे और दूसरे की समझ सके।

उनका मन्तव्य था कि यदि संविधान के संकल्प के अनुरूप काम किया गया तो न केवल हिंदी सर्वग्राही हो सकेगी अपितु अन्य भाषा भाषियों के मन में जो भ्रम है वह भी दूर हो सकेगा।

संविधान के निदेश को ध्यान में रखकर केन्द्रीय सरकार ने बहुत काम कराया। विज्ञान तकनीक कानून प्रशासन व्यापार आदि के लिये ऐसे शब्दों की आवश्यकता थी जो भारत की सभी भाषाओं को ग्राह्य हो सकें। उसके लिए एक विभाग स्थापित किया गया जिसने असंख्य शब्दों के ऐसे कोश प्रकाशित करने का विशाल कार्य किया जो प्रकारान्तर से हिन्दी का ही काम है।

राजभाषा विभाग ने कार्यालयों में हिन्दी शिक्षा परीक्षा, भाषान्तरकरण आदि से हिन्दी को प्रतिष्ठित किया है।

साहित्य अकादमी न केवल केन्द्र में अपितु प्रान्तों में भी स्थापित हुई। उनके द्वारा किये गये अनेक प्रकाशनों से हिन्दी को कई प्रकार के प्रसार प्रचार संबंधी लाभ हुए।

सभी भाषाओं के प्रसिद्ध तथा लोकप्रिय लेखकों के ग्रंथ हिंदी में और हिंदी के प्रसिद्ध लेखकों के ग्रंथ अन्य भाषाओं में अनुवाद कराने के लिये बड़े बड़े अनुदान दिये गये और असंख्य ग्रंथ प्रकाशित हुए।

केन्द्रीय हिंदी निदेशालय ने द्विभाषी, त्रिभाषी ही नहीं बहुभाषी तथा सर्वभाषी कोश भी प्रकाशित किये। हिन्दी साहित्य सम्मेलन ने हिंदी तथा दक्षिण की भाषाओं के द्विभाषी कोश प्रकाशित किये।

हिंदी संस्था संघ के तत्वावधान में देश के कोने कोने में हिंदी प्रचार के विद्यालय जोर-शोर से काम कर रहे है। दक्षिण भारत हिंदी प्रचार सभा का प्रचार प्रसार दक्षिण भारत के प्रत्येक राज्य में व्यापक रूप से हो रहा है। यद्यपि तमिलनाडु में हिंदी का राजनीतिक दृष्टि से पूर्ण विरोध है फिर भी मद्रास में स्थित दक्षिण भारत हिन्दी-प्रचार सभा की परीक्षाओं में एक लाख से अधिक विद्यार्थी बैठते है। सारे दक्षिण की यात्रा करके हमने देखा हिंदी बोलने समझने वाले सब जगह मिल जाते है।

अतः स्वभावतः प्रश्न उठता है कि इतना अधिक प्रचार प्रसार होते हुए सर्वभाषी कोश की आवश्यकता और उपयोगिता क्या है?

पहला उत्तर तो मात्र यह हो सकता है कि कोश ग्रंथ कैसे भी हों विद्वानों के लिये अति उपयोगी होते हैं।

परन्तु 'भाषा सगम शब्द कोश' मात्र उस उपयोगिता के लिये बनाई हुई योजना नहीं है। इस कोश के प्रणयन के पीछे कई कारण बताये जा सकते है, किन्तु मुख्य कारण दो है।

1. अहिंदी भाषी विद्वानों द्वारा लिखित पुस्तकों में प्रयुक्त शब्दों में कुछ ऐसे शब्द होते हैं जो उनकी भाषा तथा हिंदी दोनों में अति प्रचलित है। स्वभाववश वे उस शब्द का प्रयोग कर जाते है जिसे वे किसी अन्य अर्थ मे प्रयोग करते है, पर हिंदी वाले उस अर्थ में नहीं ग्रहण कर पाते।

भाव संप्रेषण की इस प्रकार की विसंगति अहिन्दी भाषी भाइयो द्वारा हिन्दी में लिखी पुरस्कार प्राप्त पुस्तकों में भी अनेक बार देखने को मिल जाती है। स्थानाभाव के कारण असंख्य शब्दों में से एक ही शब्द का अर्थ सहित उदाहरण दे पा रहा हूं। दक्षिण में 'संसार' का अर्थ है घर गृहस्थी, बाल बच्चे आदि। हिंदी में 'संसार' का अर्थ है, जगत, दुनिया आदि। इसी प्रकार अकाल, अनुवाद, अन्न, अपराध, अपवाद, अलंकार, अवधि, अवसर, आदर आपत्ति, आभरण, आलोचना, आशा, उत्तर, उपदेश, कल्याण, कोलाहल, गौरव, चर्चा, जलधारा, तंत्र, द्वार, नष्ट, नागरिक, निर्वाह, परिवार, पर्व, परिमल, प्रसंग, प्रेरणा, रक्षाबन्धन, मृग, मूल, योजना, विकट, विज्ञापन, विचारणा, शाला, शुल्क, शौच, सन्निधान, सम्मान, सम्पादन, सन्ताप, साधना, सामर्थ्य, संभावना, साहस, साहित्य, आदि असंख्य शब्द ऐसे है जो संस्कृत से दक्षिणी भाषाओं में गये है परन्तु उनके अर्थों में परिवर्तन परिवर्धन हो गया है।

कुछ अधिक दोष न माना जायगा यदि इसी प्रसंग में यहां एक विशेष उदाहरण दे दिया जाय। अब से कोई तीस वर्ष पहले अखिल भारतीय हिंदी साहित्य सम्मेलन जैसी सम्मान्य संस्था द्वारा कन्नड़ हिन्दी, तेलुगु हिन्दी आदि भाषाओं के द्विभाषी कोष देवनागरी में प्रकाशित करने की योजना बनाकर उसके अन्तर्गत 'तेलुगु हिंदी कोश' प्रकाशित हुआ। उन कोशकार विद्वान ने कोश की भूमिका के अन्त में प्रथा के अनुसार धन्यवाद प्रदर्शन के दो अनुच्छेद लिखे। उनका शीर्षक दिया **'कृतज्ञता का आविष्कार'** प्रचलित हिंदी के अनुसार कहा जाए तो **'आविष्कार'** शब्द यहां संगत नहीं बैठता, **'ज्ञापन'** उचित होता।

कोशकार की योग्यता का इसमें दोष नहीं। वे जानते थे कि **'आविष्कार'** शब्द हिंदी तथा तेलुगु दोनों में अति प्रचलित है। दो भाषाओं के जानकार को भाव प्रकट करते समय सबसे पहले अपनी मातृभाषा का शब्द ध्यान में आता है वह शब्द यदि दूसरी भाषा में भी चलता है, तो वह प्रयोग कर देता है। अतः उन्होंने प्रयोग कर दिया।

यह उदाहरण मात्र इसलिये दिया है कि अहिंदी भाषी विद्वानों से हिंदी में पुस्तकादि लिखने में ऐसी भूल चूक हो जाती है। यह प्रामाणिक ग्रंथ का उदाहरण था। साधारण पुस्तकों में ऐसे असंख्य प्रयोग मिलेंगे।

मेरा अटल विश्वास है कि 'भारतीय भाषा संगम शब्द कोश' में समान शब्दों के अनेक भाषी अध्ययन से विद्या-व्यसनियों के ज्ञान की परिधि बढ़ कर ऐसी भूलों का परिहार होगा।

**2. दूसरा कारण और अधिक महत्त्व पूर्ण है। संविधान में सलाह थी कि 'हिंदी, अन्य भाषाओं से भी शब्द लें जिससे समृद्ध, सर्वग्राही और सर्वप्रिय बने। हिंदी में ऐसा करने या चाहने वालों की कमी नहीं है। पर ऐसा करने के साधन सुलभ नहीं थे। इस कोश में एक साथ सब भाषाओं के शब्द समानार्थ और भिन्नार्थ सहित देखकर अन्य भाषाओं से हिन्दी भाषी के लिये वांछनीय शब्द लेना सरल-सुलभ बना दिया गया है। जिससे हिन्दी का अखिल भारतीय रूप बनने का स्वप्न साकार हो सके।**

## कोश में दिये शब्द-भेद अर्थात व्याकरण-संकेतों का विवेचन

इस कोश में शब्दों के सामने व्याकरण से सम्बन्ध रखने वाले संज्ञा, विशेषण, भूत कृदन्त, क्रियाविशेषण, अव्यय तथा क्रिया आदि संकेत दिये गये हैं। उनके विषय में कहीं जानबूझकर और कहीं विवशता के कारण कुछ निर्णय करने पड़े हैं। अनेक स्थानों पर पाठक स्वयं निर्णय लेने में स्वतंत्र हैं।

1. प्रत्येक भाषा में अनेक शब्द ऐसे हैं कि जो विशेषण तथा संज्ञा दोनों हैं। अतः भाषा कोशों में उनके लिए संज्ञा के लिए संज्ञा न लिखकर केवल पुल्लिंग अथवा कभी कहीं स्त्रीलिंग का संकेत मिलता है। कई भाषा कोशों में विशेषणों के साथ भी पुल्लिंग स्त्रीलिंग संकेत होते हैं। दूसरी अनेक भाषाएं संस्कृत व्याकरण के अनुकरण पर नपुंसक लिंग संकेत भी देती हैं। कई अन्य इसे क्लीवलिंग लिखती हैं। उत्तर की कुछ भाषाएं ऐसी हैं जिनमें दो ही लिंग माने जाते हैं तीसरा नहीं होता। दक्षिण की भाषाओं में नपुंसक या क्लीवलिंग नहीं अपितु अमहतलिंग होता है। वहां पुल्लिंग स्त्रीलिंग अलग से नाम नहीं रखे गये हैं। तमिल कोश लिंग संकेत न देकर केवल 'संज्ञा' संकेत देते हैं। एक ही भाषा के भिन्न भिन्न कोशों में एक ही शब्द एक कोश में पुल्लिंग दूसरे में नपुंसक लिंग अथवा एक कोश में संज्ञा दूसरे में विशेषण लिखा मिला। इस कोश में शब्द वे हैं जो कई कई भाषाओं में मिले अतः निर्णय लेना पड़ा कि केवल 'संज्ञा' संकेत दिया जाय। लिंग संकेत न दिया जाय।
2. विशेषण संकेत देने में भी इसी नियम का पालन करना पड़ा। परन्तु अनेक विशेषण शब्दों के संकेत के विषय में दो अन्य कठिनाइयां हैं। जिनके विषय में पाठकों को स्वयं सचेत रहना पड़ेगा। पहली कठिनाई का समाधान तो सरल है पाठक उस शब्द का लिंग अपनी भाषा के प्रचलन के अनुसार निर्णीत कर सकते हैं। परन्तु शब्दों के सामने जो अर्थ हैं वे सब भाषाओं के सम्मिलित हैं। उन अर्थों में पाठक की भाषा में जो मात्र विशेषण ही माना जाता हो उसके संज्ञा रूप के अर्थ भी लिखे मिल सकते हैं। अतः पाठक उसे किसी अन्य भाषा का मान अपनी मानसिक कठिनाई दूर कर लें।
3. भूत कृदन्त वास्तव में क्रिया की धातु में कृदन्त प्रत्यय लगकर बने शब्द होते हैं। जो व्याकरण की दृष्टि से भूत कृदन्त और प्रयोग की दृष्टि से विशेषण का काम देते हैं। कई भाषा कोशों में ये कृदन्त विशेषण और कई में केवल विशेषण लिखे जाते हैं। इस कोश में सभी भाषियों का सन्तोष रखा गया है। अतः कहीं भूत कृदन्त और कहीं विशेषण लिखा गया है। दोनों में अन्तर कुछ नहीं। पाठक जो चाहे मान लें।
4. कोश में दिये क्रिया विशेषण तथा अव्यय शब्द भी एक ही संकेत देते हैं। पाठक जो चाहे मान लें।
5. दक्षिणी भाषाओं के सम्बन्ध में कोई अस्पष्टता नहीं है। जिस मलयालम् शब्द के अंत में अनुस्वार की बिन्दी लगी है वह, तमिल शब्द जिसके अंत में हलन्त 'म्' है वह तथा जिस तेलुगु शब्द के अन्त में 'मु' प्रत्यय है वे सब शब्द अमहत संज्ञा वाची हैं। इनमें पदार्थ वाची भाववाची तथा प्राणि या समूह वाची सभी प्रकार के शब्द सम्मिलित हैं। इनके लिंग पाठक अपनी अपनी भाषा के प्रचलन के अनुसार मानने के लिए स्वतन्त्र हैं।
6. दक्षिण भाषायी शब्दों में जिन तमिल या मलयालम् शब्दों के अन्त में हलन्त 'न्' लगा है या जिन तेलुगु शब्दों के अन्त में 'डु' है वे सब पुल्लिंग संज्ञा शब्द हैं।

   **विशेष निवेदनः** उक्त दोनों प्रकार के दक्षिणी शब्द जहां कहीं उत्तरी शब्दों के साथ एक ही कोष्ठ में ले लिये गये हैं। उनके सामने संज्ञा भी लिखा हो सकता है और विशेषण भी। यदि कहीं उक्त दोनों प्रकार के दक्षिणी शब्दों के आगे संज्ञा न लिखा मिले तो पाठक उन्हें संज्ञा ही मानें। छपाई की ऐसी भूल क्षमा कर दें।

**नोट** अंत में बिंदी वाले शब्द ही मलयालम में अव्यय भी होते हैं।

# कोशगत शब्दों के अर्थों में प्राप्त रसों का आस्वादन

शब्द मधुर अथवा कटु होते हैं, उनका स्वाद तो सभी ने चखा होता है परन्तु प्रस्तुत शब्दों के अर्थों का बार-बार अवलोकन करने पर अन्य अनेक प्रकार के स्वादों का रस भी कोशकारों को प्राप्त हुआ। उन स्वादों के रसों का नाम करण करने मे हम असमर्थ है। परन्तु ऐसा विश्वास है कि कुछ पाठक ऐसे विद्याव्यसनी भी अवश्य होंगे जो इस पुस्तक का पारायण कर वैसा स्वाद लेने मे आनन्द लेंगे। ऐसे अगणित स्वादिष्ट शब्द भी मिलेंगे। अतः उनके संकेत के लिये कुछ शब्द ही यहा दिये जा रहे हैं, क्योंकि इनसे अधिक शब्द देने के लिये पुस्तक की पृष्ठ सीमा अनुमति नहीं देती। देखिये स्वाद हर शब्द का एक दूसरे से भिन्न है। कृपया इनका रसास्वादन कीजिये।

1. **अजानि** यह शब्द धुरपूर्व की असमी तथा धुर दक्षिणी की मलयालम दो भाषा कोशों मे मिला। दोनों का अर्थ था जिस पुरुष के 'जानि' अर्थात स्त्री न रही हो, अर्थात विधुर। विस्मयकारी जिज्ञासा के कारण अधिक खोज की गयी तो संस्कृत तथा एक हिन्दी कोश में भी इसी अर्थ में मिल गया। कारण यह था कि इश्क, आशिकी के संदर्भ मे उर्दू मे 'जानी' शब्द प्रेमिका तथा पत्नी को सम्बोधन करने में बहुत प्रचलित है। अतः उक्त शब्द पर आश्चर्य हुआ। मलयालम मे इसके अतिरिक्त अनन्यजानि शब्द भी मिला। जिसका अर्थ 'दूसरी स्त्री न होना' था।

उक्त भाषाओ और उर्दू के प्रयोगों में इतनी समानता क्यों है, इसका समाधान सम्भवतः नहीं हो सकता। परन्तु ये शब्द विस्मय से मन को एक रस का आस्वादन अवश्य कराते हैं।

2. **अनन्वय** बड़ा सादा सा शब्द है। यह गुजराती-मराठी-बंगला-हिन्दी आदि तथा तमिल-तेलुगु-कन्नड-मलयालम चारों दक्षिणी भाषाओं के कोशों मे मिला। संस्कृत में तो यह आया ही है। इसके अर्थ साहित्य में अर्थालंकार, अन्वय शून्य, संबंध विरहित, संबंधाभाव आदि व्युत्पत्त्यर्थ हैं जो सभी भाषाओं में मान्य हैं। तेलुगु में इसका असंगति अर्थ भी मिलता है, वह उक्त अर्थों में व्याप्त जाता है। पर बंगला कोशों में एक अन्य अर्थ मिला 'वंशहीन' जो विलक्षण सा प्रतीत होता है। हम नहीं जान पाये कि यह पुराना है या इसका अर्थ अब प्रचलित नहीं है अथवा यह आंचलिक है। परन्तु इसने हम को 'चौंका दिया'। इसका एक कारण यह था कि

यदि कोश में पढ़कर कोई वक्ता कभी इस साधारण व्युत्पत्त्यर्थ में प्रयोग करे और प्रसंग ऐसा भी हो कि श्रोता इस 'वंशहीन' अर्थ में ग्रहण करले तो यह अभिशाप जैसा स्थिति उत्पन्न कर देगा।

सभी भाषाओं में अति प्रचलित अनन्वय शब्द सर्वांग भी हो सकता है, यह कल्पना भी नहीं हो सकती थी। इस दृष्टि से सर्वभाषी कोश द्वारा एक शब्द के अर्थ का पूरा ज्ञान विद्याव्यसनों के लिये वरदान जैसा सुखदायक है।

3. **अनुक्रोश** संस्कृत शब्द है। कन्नड-मराठी-हिन्दी में यह अनुक्रोश, संस्कृत-मलयालम में अनुक्रोश तथा तेलुगु में अनुक्रोशमु रूप में प्रचलित है। उक्त सभी जन भाषाओं में यह 'आक्रोश' के विपरीतार्थ दया, करुणा, अनुकंपा, कोमलभाव, रहम, हमदर्दी, सहानुभूति, कृपा आदि अर्थों में चलता है। ये सारे अर्थ संस्कृत शब्दार्थ के अनुकूल हैं परन्तु संस्कृत में इस का अर्थ एक दूसरे प्रकार की व्युत्पत्ति से भी होता है, 'जो एक कोस (की दूरी तक) पहुंचा हो।'

4. **अनुक्षेत्र** संस्कृत-मराठी में अपनी व्युत्पत्ति के अनुसार यह छोटा क्षेत्र या तीर्थस्थान अर्थ देता है। परन्तु उड़िया में (उड़ीसा के मंदिरों में) पुजारियों को दी जाने वाली वृत्ति के संकेत में प्रचलित है।

5. **अतरुण** शब्द केवल बंगला कोश में मिला। शब्द सुनकर भारत की सारी भाषाओं के जानने वाले इसे अपनी अपनी भाषा का मानने में इन्कार न करेंगे। क्योंकि 'तरुण' शब्द उन भाषाओं में चलता है और 'अ' उपसर्ग सभी भाषाओं में मान्य उपसर्ग है। अतः केवल 'बंगला' कोश में होने पर भी इसे संकलन में ले लिया। यह अन्य भाषा कोशों में नहीं मिला। अतः अपनी ओर से कोई अन्य भाषा नहीं लिखी।

अब प्रश्न उठता है 'अतरुण' शब्द के अर्थ को ग्रहण करने का। साधारणतया सभावना है कि इसका अर्थ 'जो अभी तरुण अर्थात युवा नहीं हुआ है' लिया जायगा या लिया जा सकता है। परन्तु बगला मे अतरुण का एक अर्थ है **'अप्रवीण'** और दूसरा अर्थ है **'पुरातन'** इन दोनो को कोई विद्यावान व्यक्ति असगत तो नहीं कह सकता। परन्तु है दोनो ही विलक्षण अर्थ । ये दोनो अर्थ ऐसे प्रतीत होते है जैसे एक अर्थ नदी के इस पार और दूसरा उस पार को ध्यान मे रख कर ग्रहण किये गये है।

6. **अतिसार** सज्ञा रूप मे उडिया-कन्नड-गुजराती-नेपाली-बगला-मराठी हिंदी मे प्रचलित है। तथा मलयालम मे अतिसार, तमिल मे अतिसारम्, तेलुगु मे अतिसारम् तथा सिंधी मे अतिसार रूप मे मिलता है। सभी भाषाओ मे यह रूप दस्तो के एक रोग का अर्थ देता है।

मलयालम मे इसका अर्थ परिशोधन भी है। जो सभवत अग्रेजी साहित्य के कथार्सिस का पर्याय है

तमिल मे दस्तो के रोग के अतिरिक्त यह अतिमधुरम् अर्थात मुलैठी अर्थ भी देता है तमिल मे 'च' का 'स' उच्चारण होता है, अतिसारम् वास्तव मे अतिचारम् है, अत ग्रहो की तीव्र गति अर्थ दिया है

उक्त अर्थो के अतिरिक्त **अतिसार** शब्द अपने व्युत्पत्ति अर्थ को स्पष्ट करता हुआ भी मलयालम मे मिला अर्थात् अत्यत अर्थपूर्ण तथा अन्य अर्थ-अत्यावश्यक, अत्युत्तम मनोहर तथा अतिबलशाली आदि

7 **अनुगत** सुनते ही प्रतीत होता है कि सरल अर्थ रखने वाला मूलत यह सस्कृत शब्द है 11 भारतीय जन भाषाओ के कोशो मे यह प्राप्त हुआ। सब भाषाओ मे इसके अनुयायी अनुचर, मतानुवर्ती आदि अर्थ समान रूप से चलते है। परन्तु इनके अतिरिक्त असमी बगला मे उपासक, अधीन, आश्रित मलयालम मे लब्ध प्राप्त मराठी-मलयालम मे समरूपी तदनुरूप, पर्याप्त, नेपाली मे अनुकूल आशामुखी, तेलुगु मे निश्चय किया हुआ, परिभाषित, मराठी मे युक्त सहित व्याप्त या पूर्ण तथा मलयालम मे हाथी को पकडने का एक मध्यकालीन तरीका आदि अतिरिक्त अर्थ भी है इस प्रकार 11 मे से 8 भाषाओ मे इसके भिन्न अर्थ भी मिलते है।

8 **अपर्याप्त** शब्द नौ भाषाओ के कोशो मे मिला। शब्द श्री मद्भगवद्गीता मे प्रारभ मे ही दुर्योधन द्वारा प्रयुक्त हुआ है, अत अधिक भाषाओ के कोशो मे भी मिल सकता था। परन्तु इसके अर्थ मे उस काल से अब तक परिवर्तन हुआ है। वह किसी भाषा मे प्रचलित है, किसी मे नही। पर्याप्त शब्द के कई अर्थ होते है परन्तु 'अपर्याप्त' मे इसके यथेष्ट काफी, सतोषजनक, पूर्ण आदि अर्थ को। लक्ष्य मे प्राय भाषाओ रखा गया है अत प्राय अयथेष्ट ना-काफी, असतोष जनक आदि सब भाषाओ मे मान्य है। असमी, नेपाली बगला कोशो मे भगवद्गीता मे प्रयुक्त अर्थ भी लिया गया है। ऊपर के अर्थो से बिलकुल विपरीत होता है। वहा 'अ' मे 'अति' का प्रभाव है। अत उक्त भाषाओ मे यथेष्ट, काफी, सतोष जनक मे भी अधिक अर्थात असीम, अपरिमित, असख्य, सुप्रचुर आदि अर्थ दिये है। उक्त दोनो प्रकार के अर्थ तो सस्कृत कोश मे भी है। इससे अधिक **संस्कृत में अशक्त, असमर्थ, अयोग्य** अर्थ भी दिये गये है।

9. **अतलस्पर्शी** सस्कृत, नेपाली, बगला, मलयालम, हिन्दी आदि कई भाषाओ मे प्राप्त है। यह मूलत ऐसे जलाशय से आया है जिसमे गोता लगाने पर उसके तल को न छुआ जा सके, थाह तक न पहुचा जा सके। फलत किसी विषय की गहराई को न समझा जा सके अर्थ अनेक भाषाओ मे प्रचलित है मलयालम मे उसके दूसरे पहलू पर बल देकर अर्थ निकाला कि जो गहराई जानता नही, परन्तु जानने का दम्भ या ढोंग करता है। फलत उसका ज्ञान दिखावटी है, वह शेखीखोर है।

उक्त सारे अर्थ मूल अर्थ का आधार लेकर विभिन्न परिस्थितियो मे निकाले गये होगे, परन्तु एक दूसरे से दूर पड गये है। कोई भी एक भाषा-भाषी मात्र यह जान जाय कि यह शब्द अमुक भाषा मे प्रचलित है यह सोचकर अपनी भाषा में प्रचलित अर्थ को ध्यान मे रखकर किसी अन्य भाषा-भाषी से वार्तालाप मे प्रयोग करे तो उसको अपना ठीक भाव सप्रेषित न कर सकेगा।

## कोश-पारायण में संभावित शंकाओं का निवारण

कोश के प्रत्येक पृष्ठ पर विविध रूपों और विविध भाषाओं में मूलभूत शब्द की एकता को देखेंगे तो आपको जो सुखद आश्चर्य होगा वही हमारे उद्देश्य का साध्य है।

1. कहीं-कहीं एक ही पंक्ति में शब्द के दो रूप और दो भाषाएं देख शंका होगी। उसके निवारणार्थ निवेदन है कि पहले रूप को पहली भाषा का तथा दूसरे रूप को दूसरी भाषा का शब्द मानिये। यथा - अकिरुत्तियम्/ अकृत्यम् तमिल, तेलुगु; अचलै/अचले-तमिल, कन्नड, अक्रय/अक्रय कन्नड, मलयालम, अक्षम/अक्षम गुजराती, संस्कृत, अथीर/अथिर-बंगला, मराठी; अथाव/अथई मराठी, बंगला, अदुर्ग अदुर्ग हिंदी, मलयालम, अगजाता अगजाते संस्कृत, कन्नड, अजपै/अजपा-तमिल, नेपाली, अपरक्रियै/ अपर क्रिये तमिल, कन्नड, अमंगलै/ अमङ्गलै कन्नड, तमिल; अमलै/अमले-तमिल, कन्नड

2. कभी कभी शब्द पूरा लिखकर दूसरी भाषा में प्रचलित उस शब्द के अंतिम अक्षर का संकेत दिया है। यथा:- अक्रन्दन (म्)-मलयालम, तमिल, अमृतोद्भव (व) बंगला, मलयालम आदि

3. कहीं एक शब्द के दो रूप परन्तु भाषा एक ही है। यथा अच्युत अच्युतन् मलयालम, अच्युतम् अच्युतुडु-तेलुगु, अच्युदम् अच्युदन् तमिल आदि। इनमें पहला रूप नपुंसक लिंग और दूसरा पुल्लिंग है।

4. कहीं अनदगुण (ण) हिंदी, गुजराती, मलयालम, अमृतांधस् (स्) हिंदी, संस्कृत, मलयालम आदि तीन भाषाएं मिलेंगी, वहां कोष्ठ में दिया वर्ण अंतिम भाषा के शब्द रूप का संकेत देगा। यथा अनदगुण मलयालम, अमृतांधस्-मलयालम।

**अर्थ स्तम्भ के ज्ञातव्य संकेत**

यद्यपि किसी भी भाषा कोश का नाम शब्द कोश होता है पर वास्तव में वह 'शब्दार्थ कोश' कहलाने का अधिकारी है क्योंकि उसका वास्तविक लाभ भी अर्थ ज्ञान द्वारा ही होता है। किसी एक भाषा के अथवा द्विभाषीय कोश के अर्थ समझने में कोई दुविधा या भ्रम पैदा नहीं होता, किन्तु यदि कोश अनेक भाषाओं का है तो यह दुविधा हो सकती है कि अमुक अर्थ किस भाषा का है। प्रस्तुत कोश में एक दो पंक्ति में एकाधिक भाषाएं आने पर एवं एक कोष्ठ में अनेक भाषाएं होने पर अर्थ समझने में भ्रम निवारण हेतु संकेत निम्न प्रकार से है

**भ्रम निवारण** अर्थों में 1, 2, 3, 4, आदि सख्यांक लिखे हुए हैं, जिनसे पूर्व के कालम में भाषाओं के नाम हैं। अतः पाठक यह मान सकते हैं कि 'अमुक सख्यांक' अर्थ उनके पूर्व लिखी भाषाओं का ही है किन्तु यह भ्रम मात्र होगा। शब्दों के बायीं ओर की कोष्ठरेखा के अन्तर्गत जितने शब्द हैं वे एक समूह के हैं, जिन्हें एक इकाई माना गया है। अतः अर्थ स्तम्भ में जितने अर्थ दिये गये हैं वे उस पूरे समूह शब्दों के हैं, जो अनेक भाषाओं में प्राप्त हुए।

सभी भाषाओं में प्राप्त सभी अर्थ लेकर उन्हें अभिधार्थ, लक्ष्यार्थ, रूढ़ार्थ, पर्यायार्थ, अर्थ परिवर्तन, अर्थ-विस्तार, अर्थ संकोच, भिन्नार्थ तथा आंचलिक अर्थ आदि कोटियों में विभाजित किया। पुनः सरल, अतिसरल आदि श्रेणियों में संकलित कर उक्त कोटियों को 1, 2, 3, 4, आदि सख्यांकों में रखा। परन्तु इस दुष्कर कार्य में कई कारणों से पूर्ण सफलता नहीं मिल पायी। तथापि इस कार्य में एक विशेष सावधानी बर्ती गयी कि किसी भी भाषा में कोई आंचलिक अर्थ, भिन्नार्थ या विशिष्टार्थ जहां कहीं भी मिला उसके सख्यांक से पूर्व धन (+) का चिन्ह लगाकर अर्थ के अंत में भाषा का नाम कोष्ठ में दे दिया, कहीं कहीं धन चिन्ह के बिना भी भाषा का नाम अर्थ के पीछे लिखा मिल सकता है। वहां पाठक उस अर्थ को उसी भाषा विशेष का समझें। अर्थों के विशेष क्षेत्रों का संकेत भी (यथा ज्योतिष, न्याय आदि) कोष्ठों में दिये हैं। कहीं कहीं अंग्रेजी अर्थ भी कोष्ठों में दिये गये हैं।

## कोश गत शब्दों में ड़ अथवा ळ के स्थान 'ल' का प्रयोग क्यों?

ड़' का प्रयोग उचित स्थानों पर न करने का एक कारण तो यह था कि आवश्यकता पड़ने पर ड़' की बिन्दी के साथ छोटे या बड़े 'उ ऊ' की मात्रा प्रथम तो ठीक से लग ही नहीं सकती थी, और यदि लग भी जाती तो ड़ के नीचे की बिन्दी स्पष्ट दिखाई न देती। यदि यह ड़' होता तो यह झंझट न थी।

मराठी भी देवनागरी लिपि में ही लिखी जाती है। उसमें ड़ की ध्वनि के लिये 'ळ' अक्षर प्रचलित है। केन्द्रीय हिन्दी निदेशालय द्वारा प्रचारित परिवर्धित हिंदी वर्णमाला में वह ग्रहण कर लिया गया है। अतः 'ळ' अक्षर शब्दो में दिया जा सकता था। परन्तु मराठी भाषियों के अतिरिक्त अन्य भाषा भाषी इसकी ध्वनि से परिचित नहीं है। वास्तव में यह ल का मूर्धन्य उच्चारण है। अतः यह उचित समझा कि पहले भूमिका में यह स्पष्ट कर दिया जाय। जब पाठक परिचित हो जायगे तो इस कोश के द्वितीय खंड में हजारों शब्दों में ळ का प्रयोग उचित होगा। अब उदाहरण देखियेः—

## कतिपय भाषाओं में ल–ळ के प्रयोगों की झाँकी

गुजराती— गुजराती में अकलंक, अगल में तो ल अक्षर ही है परन्तु अकाल अकाळ अकला अकळा अचल अचळ अनर्गल अनर्गळ, अफल अफळ अमल अमळ अविकल अविकळ आदि ल तथा 'मूर्धन्य ळ' दोनो प्रकारसे लिखे जाते हैं। गुजराती में विकल्प रूप से दोनों प्रकार के उच्चारणों को मान्यता प्राप्त है

मराठी— मराठी में अकलंक, अकाल में 'ल' अक्षर का प्रयोग है परन्तु अचळ अमळ, अनर्गळ, अविकळ आदि शब्दों मे 'ळ का प्रयोग होता है। इस प्रकार यह निर्णीत होता है कि ल' और ळ में विकल्प नहीं है।

कन्नड़— कन्नड़ में अकलंक अकळंक आविकल अविकळ अकलत्र अकळत्र अनिवल अनिवळ अचल अचळ आदि के दो दो रूप है। कन्नड़ के कोशकार पहले रूप को तत्सम तथा दूसरे को तद्भव मानते है। अनर्गल का रूप कोश में 'ल' में है, परन्तु अर्गळा में ळ प्रयोग मिला। अकराळ, अळग अवनळ में 'ळ प्रयोग मिला।

तेलुगु— तेलुगु में अकळंकम्, अविरळ आदि में 'ळ' का प्रयोग है। शेष ऊपर अन्य भाषाओं में जो अचल अवल, अफल, अविकल आदि शब्द आये है, उनमें 'ल का ही प्रयोग है।

मलयालम— मलयालम में अकळ, अकळंक, अक्कळकन्, अक्कळंकित, अनर्गळ, अविरळ आदि में 'ळ का प्रयोग है, परन्तु अकाल, अचपल, अचल, अफल, अविकल, अविचल में ल' है। एक विशेष बात ध्यान देने योग्य है, अस्ळवन्, अस्ळान्य में 'ळ संयुक्त व्यंजन रूप में भी है।

तमिल— तमिल में अकळड्कम्, अकळडकन् अकळम्, अळकत्ति, (अलक वाली स्त्री) अळकर्पंक्ति अलकपंक्ति, अळक वल्लि, अळकाधिपन्, अळकापुरी, अजागळस्तन्, अशीळम् आदि शब्दों में 'ळ' है, जिनके स्थान पर इस पुस्तक में 'ल' का प्रयोग किया गया है।

उक्त भाषाओं में अचपल, अचल, अकाल, अनर्गल, अबला, अतिबला, अगगलम् आदि शब्दों में 'ल' के स्थान पर 'ळ' का प्रयोग है, जो तमिल में नहीं है। अतः परिणाम निकलता है कि 'ळ' प्रयोग का कोई ठोस अथवा नियमित आधार नहीं है। बोलियों में जो प्रवृति चल पड़ी कोशकारों ने लिख दिया। कोशकारों पर आंचलिक प्रभाव तथा व्यक्तिगत पसंद का भी प्रभाव हो सकता है। नमूने

के लिये 'अज' शब्द क्रम के नीचे अयनाळ शब्द में उक्त अक्षर दिया गया है। यह मिश्रित शब्द है। यहा 'अय' का अर्थ ब्रह्मा है और 'नाळ' का अर्थ तमिल में 'दिन' होता है।

## ढ़ के स्थान ऴ का प्रयोग

'ढ' की ध्वनि का सम्बन्ध उस वैदिक ध्वनि से है, जिसे भाषा शास्त्रियों ने ळ्ह द्वारा या 'ढ' के अस्पष्ट रूप द्वारा इंगित किया है। इस ध्वनि के लिये पंजाबी गुजराती मराठी में अलग अक्षर नहीं है। गुजराती तथा मराठी में शब्द के मध्य में जहां 'ढ' की ध्वनि की आवश्यकता हो, स्वभावतः शिक्षित लोग बोल लेते हैं। सिंधी प्रदेश पाकिस्तान में रह गया है। वहा यह भाषा अरबी लिपि में लिखी जाती थी, यहा वे लोग देवनागरी में लिखने लगे हैं। अतः ढ ही प्रयोग करते हैं। कोकणी पहले कन्नड तथा मराठी दोनों लिपियों में लिखी जाती थी। अतः उपयोग में लायी लिपि के अनुकूल लिखते थे। असमी बंगला उड़िया में 'ढ' के लिये अक्षर है। तेलुगु में यह अक्षर नहीं है। शेष तमिल मलयालम कन्नड में इस ध्वनि के लिये अक्षर है। तमिल में इसका प्रयोग कुछ अधिक अन्य दोनों भाषाओं में कुछ कम है। उक्त भाषा का नाम ही वास्तव में तमिळ है। यह उच्चारण रेडियो टेलीविजन पर ठीक बोला जाता है। ढ के उच्चारण में से 'ह' की मात्रा कुछ हलकी कर दी जाय तो ळ का ठीक उच्चारण हो जाता है।

संस्कृत में यह अक्षर काम में नहीं आता। उत्तर भारत की जनभाषाओं में प्रौढ प्रगाढ बोलते हैं संस्कृत में ये प्रौढ प्रगाढ लिखे जायेंगे।

प्रायः मूल वैदिक ध्वनि का शब्द प्रयोग दक्षिण में ही होता है। कोश के इस खण्ड में मुख्यतः संस्कृत शब्द हैं अतः केवल मिश्रित शब्दों में यह ध्वनि आयी है। अवभाषण के लिये अवमळे शब्द में इसका नमूना मिलेगा। यहा शब्दान्त में ळे लिखा मिलेगा। मळे तमिल में वर्षा को कहते हैं। अव उपसर्ग वर्षा सम्बन्धी अवगुण का संकेत करता है।

## ऱ्–ऱ ध्वनि का विवेचन

एक अन्य अक्षर दक्षिण की चारों अर्थात् तमिल मलयाळम् कन्नड तेलुगु भाषाओं में मिलता है। तमिल में उसका उच्चारण 'ऱ्' है और उसके द्वित्व का उच्चारण 'ट्र' होता है। परिवर्धित देवनागरी में इसके लिये ऱ अक्षर नियत किया गया है। परन्तु इस कोश में यह अर्ध 'ऱ' के रूप में संयुक्त अक्षरों में आया है। अतः विवशता के कारण इसको आगे के अक्षर के ऊपर लगाना पड़ा। देवनागरी के दो अर्ध अक्षरों अर्थात् त् तथा ल् के बदले में यह आया है। यह अक्षर तमिल या अन्य द्रविड भाषाओं में न कभी किसी शब्द के आदि में आता है और न शब्द के बीच में स्वर युक्त आता है। हा द्रविड शब्दों में द्वित्व रूप में अवश्य आता है।

**त् के बदले 'ऱ्' प्रयोग**– असत्कार्यम् असर्कारियम्, असत् शास्त्रम् असर्शास्तिरम् असत्पात्रम् असर्पात्तिरम् असत्शूद्रम् असर्शूत्तिरम्, असत् कार्यवादम् असर्कारियवादम् अध्ययनोत्सव अतियनोर्सवम् अत्यद्भुत अत्यर्बुदम् देवनागरी में सम्भव परिपाटी के अनुसार ऱ् के लिये लिखा गया है। पाठक यत्न कर इन्हें असऱ्कारियम् असऱ् शास्तिरम्, असऱ् पात्तिरम् असऱ् शूत्तिरम् असऱ् कार्यवादम् अतियनोऱ्सवम् अत्यऱ्बुदम् पढे।

**ल के बदले 'ऱ्' प्रयोग**– अकल्पन् अकर्पन् अकल्पविभूति अकर्पविबूति अकल्प प्राणायाम अकर्पपिराणायामम्, अत्यल्प अत्यर्पम्। हलन्त 'ऱ्' उच्चारण की अधिक समीपता के लिये उक्त शब्दों में प्रयुक्त अकर्प को अकऱ्प तथा अत्यर्प को अत्यऱ्प पढने का यत्न कीजिये।

# तमिल-शब्दों के विलक्षण उच्चारणों का समाधान

इस कोश खण्ड में 'अ' अक्षर से आरम्भ होने वाले उपसर्ग युक्त शब्दों के तमिल में प्रचलित लगभग 1400 केवल संज्ञा रूप हैं। ये सब वे ही शब्द हैं जो भारत की अन्य अनेक भाषाओं में भी प्राप्त हैं। शब्दों का मूल एक ही है, वे सगोत्रीय हैं। साथ साथ लिखे हैं। उत्तर व दक्षिण की तेलगु कन्नड-मलयालम भाषाओं के शब्दों में थोड़ा ही अन्तर है। परन्तु तमिल भाषा में लिखे शब्दों में अन्य सजातीय शब्दों से इतना अधिक अन्तर है कि वे विलक्षण प्रतीत होते हैं। और इनके उच्चारण में इतनी भिन्नता है कि वे कठिनाई प्रस्तुत करते हैं।

यह देखकर पाठक के मन में प्रश्न उठता है कि तमिल पुरातन तथा समृद्ध भाषा है। उसमें ये संस्कृत शब्द प्रचलित भी हैं, फिर यह कठिनता, भिन्नता और विलक्षणता क्यों है? इस सर्वभाषी कोश का एक मात्र उद्देश्य भाषायी विविधता में प्रामाणिक एकता उपस्थित करना है। अतः उक्त जिज्ञासा का संतोष जनक समाधान प्रस्तुत किया जा रहा है। उन कारणों को स्पष्ट किया जा रहा है जो वास्तविक एकता को विविधता की प्रतीति कराकर पाठक को भ्रमित करते हैं।

तमिल-उच्चारणों की इस विलक्षणता और विविधता के कई कारण हैं। उनमें प्रधान कारण तमिल लिपि की विशेषता है। दूसरा कारण है उसमें उच्चारण परम्परा के पालन का आग्रह। तीसरा कारण है अन्य भाषाओं में प्रचलित ध्वनियों का अपरिज्ञान या अनभ्यास। इन सबके अतिरिक्त एक कारण यह भी है कि इस कोश में अनेक शब्द ऐसे भी हैं जिनके पूर्वार्ध संस्कृत शब्द का उच्चारण मूल जैसा है और उत्तरार्ध शब्द का उच्चारण तमिल भाषा के ध्वनि-नियमों के अनुकूल है।

अतः उक्त कारणों का स्पष्टीकरण आगे किया जाना अत्यावश्यक है। जो निम्नलिखित है:

## तमिल-लिपि की विशेषता

लिखना सीखने की दृष्टि से तमिल लिपि भारत की लिपियों में सरलतम है। हम लोग इस पद्धति द्वारा सब केवल ४० मिनट में तमिल लिपि हिन्दी अक्षर संकेतों सहित आबाल-वृद्ध सबको सिखाते रहे हैं। परन्तु देवनागरी की सभी ध्वनियां तमिल लिपि में प्रकट करने का अवकाश नहीं है। यहां पूर्ण स्पष्टीकरण की दृष्टि से इसे निम्न भागों में बांटा जा रहा है।

1 **तमिल-स्वर-वर्णः**— संख्या में देवनागरी की तरह तमिल-लिपि में भी 12 स्वराक्षर हैं। परन्तु दोनों में दो दो वर्णों में अन्तर है। तमिल में 'ऋ-ॠ' वर्ण नहीं है। 'अः' की ध्वनि के लिये ऊपर एक और उसके नीचे दो गोल गोल रूप वाला एक संकेत है। तमिल भाषा के कुछ शब्दों में उसका उपयोग भी होता है, परन्तु देवनागरी की भांति व्यंजनों के बाद उसके संकेत द्वारा 'ह' की हल्की सी ध्वनि देने का नियम नहीं है। 'अ' से 'अ' के सिर पर लगी बिन्दी देवनागरी में नासिका मिश्रित स्वर का संकेत करती है, जिसे अनुस्वार कहते हैं। और व्यंजनों के सिर पर लगकर वह अक्षर के वर्ग के पांचवें अर्थात अनुनासिक वर्ण का संकेत करती है। तथा य, र, ल, व, श, ष, स, ह के सिरों पर भी लग कर यं, रं, लं, वं, शं, षं, सं, हं अनुनासिक ध्वनि देती है।

तमिल में भी व्यंजनों के सिर पर बिन्दी लगाने की प्रथा है। परन्तु वहां वह व्यंजन की स्वर हीनता का संकेत करती है। जैसा कि देवनागरी में व्यंजन के नीचे उलटे हल का चिन्ह लगाकर अक्षर हलन्त करके किया जाता है।

दूसरी ओर तमिल में 'ए' और 'ओ' की थोड़ी हल्की ध्वनि वाले दो संकेत देवनागरी से अधिक हैं। ये चिह्न

आधुनिक परिवर्धित देवनागरी लिपि में 'ऍ' तथा 'ऑ' स्वर भी ले लिये गये हैं। और इनकी मात्राएं भी व्यंजन के ऊपर अर्धचन्द्र अथवा आ की मात्रा पर अर्धचन्द्र लगाकर 'ॉ' द्वारा प्रकट की जाने लगी हैं।

2. **तमिल व्यंजन-वर्णः**– य, र, ल, व हैं। शेष 'क से म' तक के 25 वर्णों में से 'क ङ, च ञ, ट ण, त न, प म' ये दस वर्ण हैं। शेष 'ख ग घ, छ-ज झ, ठ ड ढ, थ-द ध, फ-ब भ' ये 15 वर्ण नहीं हैं। आवश्यकता पड़ने पर इन 15 वर्णों का काम इनके वर्ग के पहले वर्ण अर्थात 'क च-ट त-प' लिखकर ही चलाया जाता है।

3. **तमिल के चार विशेष वर्णः**–तमिल में चार अक्षर और हैं। इनमें एक 'न' है जो शब्दों में देवनागरी के 'न' ध्वनि के जैसा ही काम देता है। ऊपर व्यंजनों में 'त न' में जो 'न' दिया है वह प्रायः 'त' से पहले स्वररहित होकर केवल 'न्त' लिखने के काम में लाया जाता है, परन्तु वह 'न्द' पढ़ा जाता है।

शेष तीन अक्षरों में एक की ध्वनि 'ड़' जैसी है, इसके लिए परिवर्धित देवनागरी में 'ळ', दूसरे की ध्वनि 'ढ़' से अधिक भिन्न नहीं, उसके लिये 'ळ' तथा तीसरी ध्वनि 'र' जैसी है उसके लिये 'ऱ' वर्ण नियत किया गया है। इस ध्वनि का द्वित्व तमिल भाषा के शब्दों में 'ट्र' जैसी ध्वनि देता है।

**विशेष ज्ञातव्यः**– इन 4 वर्णों के विषय में दो बातें विशेष ज्ञातव्य हैं। पहली यह कि ये किसी भी तमिल शब्द के आरम्भ में नहीं आते। दूसरी यह कि ये ध्वनियां इतनी पुरानी हैं कि दक्षिण की अन्य तीनों भाषाओं में भी पायी जाती हैं। इतना अवश्य है कि इनके उपयोग के शब्द मलयाळम् कन्नड़ में अधिक पाये जाते हैं। किन्तु तेलुगु में अपेक्षाकृत कुछ कम हैं।

**ग्रन्थी-लिपि से लिये 7 अक्षरः**– आधुनिक तमिल वर्णमाला में श्री, ज, श, ष, स, क्ष, ह, अक्षर और सिखाये जाते हैं। इन अक्षरों को ग्रंथाक्षर कहते हैं। लगभग 1500-1600 वर्ष पहले कांचीपुरम् के पल्लव राजाओं ने संस्कृत ग्रंथ लिखवाने के लिये तमिल में इस लिपि का प्रचलन किया था। इसमें देवनागरी वर्णमाला के समान वर्ण, द्वित्व तथा संयुक्तवर्ण सब थे। उस समय सारा दक्षिण भारत एक द्रविड़ देश था। पल्लव-ग्रंथी लिपि तत्कालीन तमिल लिपि में संशोधन परिवर्धन करके चलाई गयी होगी। बाद में देवनागरी के अनुरूप पहले मलयालम् फिर कन्नड तथा तेलुगु ने अपनी अलग अलग ढंग की लिपियां बना ली। तमिल देश में ग्रंथी-लिपि पिछली शताब्दी तक चलती भी रही। परन्तु तमिल भाइयों ने तमिल भाषा के लिये अपनी परंपरागत लिपि में केवल ऊपर लिखे अक्षर ही ग्रहीत किये। इतने पर भी जनता में आज परंपरागत अर्थ-विन्यास चलता है। ज, श, ष, स, क्ष, ह प्रायः प्रयोग में नहीं लाये जाते, इनके लिए मूल तमिल अक्षरों का ही प्रयोग होता है। अतः उच्चारण विचित्र व विलक्षण बन जाता है।

## परंपरा तथा परिज्ञान का उच्चारणों पर प्रभाव

अपनी परंपरा का आग्रह और पालन स्वाभाविक भी है और न्याय संगत भी है। अतः यदि तमिल भाषी भाई अन्य भाषा से शब्द-ग्रहण करते समय अपनी भाषा की लेखन तथा उच्चारण परंपरा का अनुसरण करते हैं तो सराहनीय ही कहा जायेगा। परन्तु ऐसा करने से अन्य भाषा के शब्द का रूपान्तर हो जाता है। तमिल में हुए इस रूपान्तर की कठिनाई अन्य भाषा-भाषियों को अनुभव होती है; केवल इतनी ही बात नहीं है। स्वयं तमिल-भाइयों को भी कठिनाइयां आती हैं। यदि उन की कठिनाइयों का ज्ञान हमारे पाठकों को हो जाये तो तमिल भाइयों की स्थिति की वास्तविकता का आभास हम को भी हो जायगा। यथाः-

'गान्धी' शब्द ने सारे भारत की तरह तमिल भाइयों के हृदय में भी अति सम्माननीय स्थान पाया। परन्तु तमिल भाषा के परंपरागत नियमों के अनुसार वह शब्द 'कान्ति' छपा। जन साधारण ने उसे कान्दि पढ़ा, क्योंकि व्याकरण नियम के अनुकूल न्त को सदा न्द पढ़ा जाता है। आगे का सारा काम परिज्ञान के आधार पर छूटा। वहां मंदिर द्वार को 'कोपुरम्' लिखकर 'गोपुरम्' बोलते है, अतः सुनकर जन साधारण 'गान्दि' भी बोलने लगे। उससे आगे बढ़ने में परिज्ञान के सहारे से ही कुछ कठिनाई दूर हो पाई। क्योंकि अपनी भाषा में 'ध' ध्वनि न होने से उनको बार बार सुनकर ही गान्धि अभ्यास हो पाया। दूसरी कठिनाई यह थी कि तमिल में ऐसे शब्द नहीं होते जिनके अन्त में बड़ी ई हो। यह भी स्वभावतः अति कठिनता थी। अतः अन्य भाषा का परिज्ञान शब्द उच्चारण के लिये अनिवार्य हो जाता है। गान्धी के जमाने में तो स्वतन्त्रता आन्दोलन ने उच्चारण कुछ आसान कर दिया था क्योंकि दिन रात 'महात्मा गांधी जिन्दाबाद' के नारे सब सुनते थे। परन्तु शब्द आज भी परंपरानुसार 'कान्ति' ही लिखा जाता है। अतः जिन पाठकों के लिए नया है वे आज भी परिज्ञान के अभाव में अपने ढंग का ही उच्चारण करते है। पूर्णतः 'गान्धी' उच्चारण नहीं कर पाते।

उक्त उदाहरण हृदयस्थ हो जाने पर निश्चित ही तमिल भाषा के उच्चारण नियमों को समझने में आपको सुविधा होगी। अब कृपया नियम अवलोकन कीजिये।

## तमिल लेखन–उच्चारण में भिन्नता

तमिल लिपि में जो कुछ लिखा जाता है तमिल भाषा के उन लिखित शब्दों को वैसा का वैसा ही बोला या पढ़ा नहीं जाता। क्योंकि व्याकरण तथा परंपरा के अनुसार तमिल अक्षरों के उच्चारण बदल जाते है। तमिल व्याकरण में दिये अनेक नियमों का पालन प्रायः अनिवार्य होता है। फिर परंपरा तथा देश काल के अनुसार भी सभी भाषाओं के उच्चारणों में बदलाव आते है। ये बदलाव तमिल में भी आते है।

यहां तक तो केवल तमिल भाषा और लिपि की सीमा की चर्चा हुई। पर यदि शब्द किसी अन्य भाषा का हो और उसमें वे ध्वनियां भी हों जो तमिल लिपि द्वारा न प्रकट की जा सके तो कठिनाई और बढ़ जायगी। तमिल ने अपने नियमों और परंपराओं को निभाया है और असंख्य शब्द भी ग्रहण किये है। परन्तु उनके उच्चारण बदल गये है। अतः पहले नियमों का अवलोकन कीजिये फिर उच्चारण भिन्नता का अध्ययन भी कीजिये।

## तमिल लेखन–उच्चारण के नियम

1 **क-च-ट-त-प** का उच्चारण तमिल भाषा के शब्दों के आरम्भ में तो वैसा ही रहता है। यदि ये अक्षर शब्द के मध्य या अंत में आते है तो इनका उच्चारण क्रमशः ग ज ड द ब हो जाता है। और मध्य स्वर या संयुक्त वर्ण के बाद क्क च्च ट्ट त्त प्प हो जाता है

2 **ङ्क-ञ्च-ण्ट-न्त-म्प** सदा ङग ञ्ज ण्ड न्द, म्ब बोले जाते है। इस नियम का इस कोश में पालन किया गया है, अतः मूल शब्दों के उच्चारण उक्त नियमानुसार प्रायः बदले हुए मिलेंगे।

3 क अक्षर अन्य भाषाओं की ख ग घ तथा ह ध्वनियों को प्रकट करने के लिये शब्दों में प्रयुक्त होता है। यद्यपि ग्रंथी लिपि में 'ह' अक्षर वर्णमाला में ले लिया गया है, परन्तु उसका उपयोग प्रायः नहीं किया जाता। यहां तक कि 'हिंदी' शब्द बहुत कम लोग लिखते है, अधिकतर लोग 'इन्दि' लिखना पसन्द करते है।

4 **क्क का प्रयोग** कोश में बहुतायत से मिलेगा। इस के कई कारण है। पहला यह कि स्वर के बाद 'क' का द्वित्व

हो जाने का नियम है। दूसरा यह कि मूल शब्द के क्क, ग्ग, ग्घ आदि को 'क्क' ही लिखा जा सकता है। तीसरा यह कि यदि शब्द के मध्य मे कोई सयुक्त अक्षर हो तो बाद का 'क' 'क्क' हो जायगा। यथा, अख्याति को अक्कियाति ही लिखा जायगा।

**5 च का प्रयोग** तमिल शब्द के आदि मे 'च' तथा मध्य अत मे नियम से तो 'ज' ही होगा। और अन्य भाषाओ की छ ज झ ध्वनियों के लिये 'च' ही लिखा जा सकेगा। परन्तु आरम्भ मध्य अत सब जगह 'च' को 'स' मानने की प्रथा अधिक देखी जाती है। यहा तक कि राजन को राचन लिखकर 'राजन' कम लोग बोलते है और 'रासन' अधिक लोग। ग्रथी लिपि से 'ज श स' अक्षर तमिल वर्णमाला मे गृहीत है, परन्तु प्रयोग बहुत कम लोग करते है। इस कोश मे मूल शब्द के अनुसार ही श, स प्राय लिखे गये है। शब्द के मध्य के स्वर के बाद 'च' को भी 'च्च' हो जाता है।

**6 ट का प्रयोग** प्राय अन्य भाषा के ठ ड ढ के लिये होता है। साथ ही 'ष' के लिए भी 'ट' के प्रयोग की परपरा चली आ रही है। 'ष्ट' के लिये तो विशेषतया 'ट्ट' का प्रयोग होता है। फिर भी अतिवृष्टि अतिवृट्टि दोनो लिखे मिलते है। शब्द मध्य मे 'ट' को प्राय कोश मे उच्चारण प्रथानुसार 'ड' लिखा मिलेगा।

**7 त का प्रयोग** थ द ध के लिये लिखने मे होता है। अत मध्य अत मे 'द' द्वारा उक्त तीनो अक्षरो को दर्शाया है। शब्द के मध्य के स्वर या सयुक्त वर्ण के बाद 'त' या 'द्द, त्द' आदि का 'त' उच्चारण होगा।

**8 प का प्रयोग** फ ब भ के लिये लिखने मे होने के कारण उच्चारण मे 'प' द्वारा 'फ ब भ' तीनो का सकेत किया है। स्वर के बाद 'प' भी 'प्प' हो जाता है।

## संयुक्ताक्षर ज्ञ और क्ष का तमिल-प्रयोग

**1 ज्ञ का प्रयोगः** सस्कृत व्याकरण मे यह अक्षर 'ज्+ञ' के सयोग से बना है। परन्तु देश के पूर्व मे इसके उच्चारण ग्य, ग्य पश्चिम मे ग्न, द्न तथा दक्षिण मे ञ ञ्ञ अधिक प्रचलित है। तमिल मे ज्ञान ञान और अज्ञान अञ्ञान लिखे जाते है। अञ्ञान मे द्वित्व ञ्ञ तमिल व्याकरण के नियम के अनुसार है। क्योकि 'अ' स्वर के पश्चात व्यजन का द्वित्व होता है। अत द्वित्व हुआ है। 'ज्ञ' का 'ञ' उच्चारण अशोक के समय मे ही दक्षिण मे प्रचलित हो गया था। क्योंकि गिरनार के अशोक स्तम्भ पर सस्कृत आज्ञापयामि के लिये 'आञापयामि' लिखा मिलता है।

**2 क्ष का प्रयोगः** यद्यपि 'क्ष' ध्वनि को पूर्णतया शुद्ध अर्थात 'क+ष' को जुड़कर प्रकट करने वाला एक अक्षर ग्रथी लिपि से तमिल वर्णमाला मे ले लिया गया है, परन्तु तमिल मे लिखित शब्दो मे कभी ही कोई व्यक्ति इसका प्रयोग करता है। वे शब्द जिनमे 'क्ष' ध्वनि प्रयुक्त होती है, वे परपरागत रूप से जैसे लिखे सुने जाते चले आ रहे हैं, वैसे ही प्रचलित है। परिणाम यह है कि किसी शब्द मे 'क्क' किसी मे 'च्च' किसी मे 'ट्च' अथवा 'ट्स' आदि लिखे व बोले जाते है। यथा सगीत के स्वर के लिये तो 'अक्षर' लिखा जाता है। अन्यथा अक्षर अक्करम्, अच्चरम्, अक्षरन् अक्करन्, अक्षणम् अच्चणम्, अक्षरशुद्धि अट्चरचुत्ति अट्सर शुत्ति, अक्षमता अक्कमम्, अक्षय-अच्चयन्, बहुवचन अक्षता अक्कतै, अक्षर काल अट्चर कालम् अट्सर कालम्, अक्षरदीप अक्कर तीपम् (दीबम्) आदि लिखे बोले जाते हैं।

**विशेष ज्ञातव्यः**

1. सारी पश्चिमी तथा दक्षिणी भाषाओ की तरह तमिल मे भी 'ऋ' का उच्चारण 'रु' होता है। उत्तरी तथा पूर्वी भाषाओ की तरह 'रि' उच्चारण नहीं होता।
2. कोष में अनेक ऐसे शब्द मिलेगे जिनका पूर्वभाग सस्कृत तथा उत्तरभाग तमिल शब्द है। यह इंगित करता है कि वह उपसर्ग तमिल ने पूरी तरह अपना लिया है। ऐसे उपसर्ग युक्त शब्द मलयाळम आदि अन्य भाषाओ मे भी प्रचलित है।

# तमिल अक्षर-विन्यास का व्यावहारिक-आभास

जो अक्षर तमिल लिपि मे है, यदि उन्ही अक्षरो से बना कोई उपसर्ग युक्त शब्द हो तो उसके बोलने मे पाठक को कोई कठिनाई नही होगी। पहली कठिनाई केवल तब होगी जब लिखा कुछ जाय और बोला कुछ जाय। व्याकरण तथा परपरा सम्बन्धी जो कुछ इससे पहले कहा गया है, ठीक है, परन्तु व्यवहार की कठिनाई उदाहरण तथा प्रयोग देखकर दूर होगी। अत वे दिये जा रहे है।

**ज्ञातव्य** तमिल शब्दो के अत मे 'न्' पुलिग का सकेत करता है। तथा 'म्' पदार्थ वाची, भाव वाची आदि शब्दो के लिये प्रयुक्त होता है। दक्षिण की भाषाओ मे इसे 'अमहत्' लिगी शब्द कहते है। अत उक्त प्रत्यय लगाये गये है। जिससे पाठको को अधिक अभ्यास ज्ञान हो जाये।

| अक्षर परिवर्तन | मूल शब्द | लिखित तमिल | उच्चरित तमिल |
|---|---|---|---|
| क्र क्किर | अक्रम | अक्किरमम् | अक्किरमम् |
| क्व क्कुव | अपक्व | अपक्कुवम् | अपक्कुवम् |
| क्य-क्किय | अपरुषवाक्य | अपरुष वाक्कियम् | अपरुष वाक्कियम् |
| कृ किरु, त्य त्तिय | अकृत्य | अकिरुत्तियम् | अकिरुत्तियम् |
| ख क, ड ट | अखण्डित | अकण्टितम् | अकण्डितम् अगण्डितम् |
| खि कि | अखिल | अकिलम् | अकिलम् अगिलम् |
| खि कि, प व | अखिलरूप | अकिलरूपम् | अकिलरूवम् |
| क ग | अगति | अकति | अगति |
| क ग, त द (ध) | अगाध | अकातम् | अगादम् |
| क ग | अगौरव | अकौरवम् | अगौरवम् |
| ग्र क्किर, कम् हम् | अपरिग्रह | अपरिक्किरकम् | अपरिक्किरहम् |
| क ग (घ) | अघाति | अकातिकन् | अगादिकन् |
| प ब, ङ्क ङ्ग | अभंगुर | अपङ्कुरम् | अबङ्गुरम् |
| च श | अकुशल | अकुचलम् | अकुशलम् |
| च्यु-च्चु | अच्युत | अच्चुतन् | अच्चुतन्/दन् |
| च्य च्चु, ता तै | अच्युता | अच्चुतै | अच्चुतै/दै |
| च ज | अज | अचन् | अजन् |
| च ज | अजय | अचयम् | अजयम् |
| जाग्र-चाक्किर, त-तै | अजाग्रत | अचाक्किरतै | अजाक्किरतै |
| च-ज, श-च, त्रु त्तुरु | अजातशत्रु | अचातचत्तुरु | अजातशत्तुरु |
| प-ब; ज्य-च्चिय | अभोज्य | अपोच्चियम् | अबोच्चियम् |
| चंच-चञ्ज | अचचल | अचञ्चलम् | अचञ्जलम् |
| किंच-किञ्ज | अकिंचन | अकिचनम् | अकिञ्जनम् |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ज्ञ ञ्ञ | अज्ञान | अञ्ञानम | अञ्ञानम् |
| ज्ञ-ञ्ञ | अज्ञानि | अञ्ञानि | अञ्ञानि |
| ज्ञा-ञ्ञा, च स | अज्ञातवास | अञ्ञातवाचम | अञ्ञातवासम |
| क ग (घ), ट ड | अघट | अकटनम | अगडनम् |
| क ग (घ), टि डि, त-द | अघटित | अकटितम | अगडिदम् |
| क ख | अखण्डाकार | अकण्डाकारम | अगण्डागारम् |
| क ख, ड ट | अखिलाण्ड | अकिलाण्टम | अगिलाण्डम् |
| क ग, ण्य ण्णिय | अगण्य | अकण्णियम | अगण्णियम् |
| मृत्यु मिरुत्तु | अकालमृत्यु | अकालमिरुत्तु | अकालमिरुत्तु |
| त्र त्तिर | अत्राम | अत्तिराचम | अत्तिरासम |
| त्र त्तिर | अपुत्रक | अपुत्तिरकन | अपुत्तिरकन् |
| त्व त्तुव | अपरत्व | अपरत्तुवम | अपरत्तुवम् |
| ति थि (दि) | अतिथि | अतिति | अतिति/दि |
| ति थि (ति),जा चै जै | अतिथिपूजा | अतितिपूचै | अतितिपूजै |
| त द, प्रे प्पिर त द | अनाथप्रेत | अनातप्पिरेतम | अनादप्पिरेदम् |
| त द, तृ तिरु | अदातृ | अतातिरु | अदातिरु |
| को गो, द्रा त्तिरै | अगोचरमुद्रा | अकोचरमुत्तिरै | अगोचरमुत्तिरै |
| दृश्य तिरुचिय | अदृश्य | अतिरुचियम | अदिरुशियम |
| अप्र अप्पिर, पत्त बद्ध | अप्रतिबद्ध | अप्पिरतिपत्तम | अप्पिरतिबद्धम्/द्दम |
| द्वै त्तु | अद्वैति | अत्तुवैति | अत्तुवैति |
| चुर सुर, द्य त्तिय | असुरवाद्य | अचुरवात्तियम | असुरवात्तियम |
| खाद्य कात्ति | अखाद्य | अकात्तियम् | अकात्तियम |
| बुध पुत बुद | अबुध | अपुतन् | अबुदन |
| धैर्य तैरिय | अधैर्य | अतैरियन् | अदैरियन |
| न्द्रिय न्तिरिय | अतीन्द्रिय | अतीन्तिरियम् | अतीन्दिरियम् |
| बाधि पाति | अबाधित | अपातितम | अबादितम् |
| अप्र अप्पिर | अप्राप्तकाल | अप्पिरात्तकालम् | अप्पिरात्तकालम् |
| अप्रा-अप्पिरा, प्य-प्पिय | अप्राप्य | अपिराप्पियम् | अप्पिराप्पियम् |
| अप्र-अप्पिर, माणिक माणिक्क | अप्रामाणिक | अप्पिरमाणिक्कम | अप्पिरमाणिक्कम् |
| अब्र अप्पिर, मण्य मण्णिय | अब्राह्मण्य | अप्पिरामण्णियम् | अप्पिरामण्णियम् |
| अब्र अप्पिर | अब्राह्मणत | अप्पिरामणन् | अप्पिरामणन् |
| प-ब-भ | अभाव | अपावम | अबावम् |
| भाग्य पाक्किय | अभाग्य | अपाक्कियम् | अपाक्कियम् |
| भिन्न-पिन्न | अभिन्न | अपिन्नम् | अबिन्नम् |
| अभ्र-अप्पिर | अभ्रम | अप्पिरमै | अप्पिरमै |

| | | | |
|---|---|---|---|
| क्ष-ट्स; भ्य-प्पिय | अक्षराभ्यास | अट्सराप्पियाचम् | अट्सराप्पियासम् |
| क-ग; म्या-म्मियै | अगम्या | अकम्मियै | अगम्मियै |
| मास मामिम | अतिमास | अतिमामिचम् | अतिमामिसम् |
| र्ग र्क्क | अमार्ग | अमार्क्कम् | अमार्क्कम् |
| दार्थ-तार्त्त | अपदार्थ | अपतार्त्तम् | अपदार्त्तम् |
| धर्म-तरुम् | अधर्म | अतरुमम्/अतरुमन् | अदरुमम्/अदरुमन् |
| र्य-रिय | अकार्य | अकारियम् | अकारियम् |
| व्य-व्विय | अकर्तव्य | अकर्तव्वियम् | अकर्तव्वियम् |
| त्याश्र-तियाच्चिर | अत्याश्रम | अतियाच्चिरमम् | अतियाच्चिरमम् |
| र्गि-र्क्कि; च-श | अतिमार्गशास्त्रम् | अतिमार्क्किचात्तिरम् | अतिमार्क्किशात्तिरम् |
| श्ल-चिले | अतिश्लेष | अतिचिलेषम् | अतिशिलेषम् |
| दृष्ट-तिरुट्ट | अदृष्ट | अदिरुट्टम् | अदिरुट्टम् |
| ग्र-क्किर; ह्य-ह्यिम् | अग्राह्य | अक्किराकियम् | अक्किराह्यिम् |

## तमिल अक्षर-विन्यास में 'प' के स्थान पर 'व' प्रयोग

| तमिल | मूल शब्द रूप | भाषाएं |
|---|---|---|
| अवकिरुत्तियम् | अपकृत्य | हिंदी-गुजराती मरा-नेपा-बंग कन्न मलया तेलु |
| अवबिरम्सम् | अपभ्रंश | हिंदी-गुज-मरा-अस उड़ि-बंग-नेपा-कन्न-पंजा मलया-तेलु |
| अवमरणम् | अपमरण | हिंदी-गुज-मरा-अस-उड़ि-बंग-नेपा-कन्न-मल-तेलु |
| अवमान | अपमान | हिंदी-गुज-मरा-अस-उड़ि-बंग-नेपा-पंजा-कोंक-सिंधी-मल तेलु |
| अवनुदि | अपह्नुति | हिंदी-गुज-मरा-नेपा-बंग-संस-मलया |

## 'ज' के स्थान पर 'य' का प्रयोग

लगभग सभी भाषाओं में प्रायः 'य' के स्थान पर 'ज' का प्रयोग मिलता है। अकेली तमिल ही ऐसी भाषा है जिसमें 'ज' के स्थान पर 'य' का प्रयोग हुआ मिलता है।

अजन् को अयन्, अजडन्-अयन् तथा एक और शब्द है अयनाळ् जो इस कोश में अयनाल् दिया है। वास्तव में 'नाक' शब्द तमिल में 'दिन' वाची है। और अय यहा अज अर्थात ब्रह्मावाची है। अतः उस का अर्थ है ब्रह्मा का दिन इसी प्रकार अयन् मनैवि, अजन् मनैवि- ब्रह्मा' की स्त्री, सरस्वती आदि शब्द मिलते हैं।

## आदर वाची या बहुवचन प्रयोग

तमिल शब्द के अन्त में 'न्' पुंल्लिंग एकवचन वाची है। आदर वाची बहुवचन के समान होता है। अमर शब्द देवता वाची है जिसका एक वचन अमरन् होता है; परन्तु तमिल में वह 'अमरर्' आदरार्थ तथा बहुवचन का संकेत देता है। इसी प्रकार असत् शूद्र का असद् सूत्तिरर् (अनेक शूद्रों) का वाची है 'आर्' प्रत्यय कुछ और अधिक आदर और बहुवचन का संकेत देता है। अमिर्तगणत्तार ऐसा ही शब्द है; परन्तु असुरर् शब्द बहुत से असुरों या राक्षसों का संकेत करता है। मलयाळम में भी 'अप्रमाण शुमन्मार' शब्द बौद्ध देवता का आदर तथा बहुवचन वाची संकेत देता है।

## तमिल शब्द-ज्ञान को चार गुना बढ़ाने के उपाय

कोश में संकलित शब्दों में तमिल शब्दों की सख्या अन्य भाषाओं की अपेक्षा कम है। उसका प्रधान कारण यह है कि अन्य भाषाओं के विशेषण, भूत कृदन्त अर्थात कृदन्त विशेषण तथा क्रिया-विशेषण आदि अनेक प्रकार के शब्द हैं, परन्तु तमिल के केवल संज्ञा, कुछ क्रिया विशेषण तथा क्रियाओं के सामान्य रूप ही कोश में हैं। विशेषतया कृदन्त तथा विशेषण शब्द नही हैं।

भूत कृदन्त शब्द तो अन्य भाषाओं के भी प्रायः अपने नहीं है, अधिकांश वे ही हैं जो मूलतः संस्कृत के हैं और अपने उसी रूप मे अन्य भाषाओं में चलते हैं। क्योंकि क्रियाओ के धातु रूप में 'कृत-प्रत्यय' लगाकर कृदन्त विशेषण वनाये जाते हैं। और क्रियाओ के रूप तथा उनके प्रत्यय प्रायः उनके इतने अधिक अपने होते हैं, जो दूसरी भाषा वाले प्रायः नहीं समझ सकते। तमिल में सस्कृत के भूत कृदन्त संस्कृत विद्वानों में भी प्रचलित होंगे; परन्तु कोशों में प्रायः नहीं आये।

तो भी कुछ उपाय ऐसे है कि संज्ञा शब्दो से तमिल विशेषण तथा क्रिया विशेषण बनाये जा सकते हैं। जिनके द्वारा पाठक तमिल भाषा के शब्द-ज्ञान को इन्हीं शब्दों द्वारा कम से कम चार गुना बढ़ा सकते है। उदाहरणार्थ निम्न उपाय दिये जा रहे हैं।

**पहला उपाय**:- अन्यायकारी, उपकारक आदि शब्दों मे कारी, कारक प्रत्यय लगे हैं। तमिल में भी इस अर्थ का द्योतक 'कारन्' प्रत्यय है। जिसे यदि केवल 'भाववाचक' सज्ञा शब्द मे जोड़ा जाय तो उससे उक्त प्रकार के विशेषण शब्द बन सकेंगे। ऐसा शब्द अन्यायक्कारन् कोश में भी है।

इस प्रकार का एक और प्रत्यय भी है जो लिखा 'किर्' जाता है और बोला 'हिर्' जाता है। तमिल के संधि नियमों के अनुसार उसका 'क्किर्' रूप हो जाता है, जैसा द्वित्व ऊपर 'कारन्' अन्यायक्कारन्' में हुआ है।

यह प्रत्यय क्रिया मूल में लगता है, और कर्ता शब्द की विशेषता बताता है। तमिल में आदरिक्किर्- समर्थक तथा आरादिक्किर्-आराधक अर्थ प्रकट करते हैं। ये शब्द आदरि तथा आराधि धातुओं से बने हैं।

**दूसरा उपाय**:- श्रीमान, बुद्धिमान, बलवान, विद्वान आदि सारी भारतीय भाषाओं में प्रचलित शब्द हैं। इन शब्दों की अन्तिम 'आन' ध्वनि में समानता है। 'आन' के 'आ' से पहले अक्षर भिन्न भिन्न हैं। तमिल में भी 'आन विशेषण निर्माण करने वाला प्रत्यय है।

| मूल विशेषण | तमिल संज्ञा रूप | तमिल विशेषणरूप | अर्थ |
|---|---|---|---|
| अधीर | अदैरियम् | अदैरियमान | अधीर |
| अन्यायी | अन्नियायम् | अन्नियायमान | अन्यायी |
| अभयंकर | अबयङ्गरम् | आबयङ्गरमान | अभयंकर |
| अशुद्ध | अशुत्तम् | अशुत्तमान | अशुद्ध |
| असाधारण | असादारणम् | असादारणमान | असाधारण |

'आन' प्रत्यय जोड़ते समय यदि शब्द के अन्त में इ, ऐ आदि स्वर हों तो 'आन' से पहले 'य' आगम होता है

| | | | |
|---|---|---|---|
| अनन्तशक्ति | अनन्दशक्ति | अनन्दशक्तियान | अनन्तशक्तियुक्त |
| अनधिकारी | अनदिगारि | अनदिगारियान | अनधिकारी |
| अनन्यगति | अनन्नियगति | अनन्नियगतियान | अनन्यगतिमान |
| अनासक्त | अनासत्ति | अनासत्तियान | अनासक्त |

| | | | |
|---|---|---|---|
| अनीश्वरवादी | अनीशुवरवादि | अनीशुवरवादियान | अनीश्वरवादी |

**तीसरा उपाय** कृपायु, दयालु आदि शब्द भी सभी भारतीय भाषाओ मे प्रचलित। कुछ कुछ इन्हीं जैसी ध्वनि का 'उळ्ळ' प्रत्यय भी तमिल सज्ञाओ को विशेषण बनाता है। यथा

| विशेषण शब्द | तमिल संज्ञा रूप | विशेषण रूप | अर्थ |
|---|---|---|---|
| अनुतप्त | अनुतापम् | अनुतापमुळ्ळ | अनुतप्त |
| अनुभवी | अनुबवम् | अनुबवमुळ्ळ | अनुभवी |
| अकुपित | अकोबम् | अकोबमुळ्ळ | अकुपित |
| अदुखित | अदुक्कम् | अदुक्कमुळळ | अदुखित |

यदि शब्द के अन्त मे इ, ऐ हो तो 'उळ्ळ' भी 'युळ्ळ' हो जाता है

| | | | |
|---|---|---|---|
| करुणार्द्र | करुणै | करुणैयुळळ | करुणायुक्त |
| दयालु | दयै | दयैयुळळ | दयालु |
| अयोग्य | अयोक्कितै | अयोक्कितैयुळ्ळ | अयोग्य |

**चौथा उपाय** सज्ञा शब्द मे 'आक/आह' तथा आय्' प्रत्यय लगाकर तमिल क्रिया विशेषण बनते है।

| प्रसिद्ध शब्द | तमिल संज्ञा | क्रिया विशेषण | अर्थ |
|---|---|---|---|
| अकारण | अकारणम् | अकारणमाय् | अकारण |
| अगत्या | अगतियम् | अगतियमाय | अगत्या |
| अनुकल | अनुकूलम् | अनुकूलमाह | अनुकूलतया |
| अनुकूल | अनुकूलम् | अनुकूलमाय् | अनुकूलता से |
| अनेकश | अनेकम् | अनेकमाय् | अनेकश |
| अन्यायपूर्वक | अन्नियायम् | अन्नियायमाय | अन्यायपूर्वक |
| अपार | अपारम् | अपारमाय | अधिकता से |
| अनेक | अनेगम् | अनेगमाय् | प्राय |
| अनेक | अनेकम् | अनेकमाह | बहुत करके |
| अमुख्य | अमुक्कियम् | अमुक्कियमाय | मुख्यत नही |
| असाधारण | असादारणम | असादारणमाह | साधारणतया नही |

**पाँचवा उपाय**:- कोश मे स्थान स्थान पर 'न्' अन्त वाले तमिल सज्ञा शब्द मिलेगे। यदि उनका आदर वाची रूप बनाना हो तो आप 'न्' को 'र्', यदि अधिक आदर वाची बनाना हो तो 'आर्', पूर्ण बहुवचन बनाना हो तो 'गळ्' प्रत्यय लगा दिये जाते है। वाक्य में आदरवाची और बहुवचन दोनों प्रकार के सज्ञा शब्दो के साथ बहुवचन क्रिया का प्रयोग होता है।

इस कोश मे 'अवयन्' शब्द के साथ 'अवयर्' शब्द दिया है। जो वीर, योद्धा के लिए आदर प्रदर्शन का भाव प्रदशित करता है। इसी प्रकार अमरर् अमर व्यक्ति या देवता वाची और असुरर् शब्द दानव, दानव-गण दोनों भावों को प्रदर्शित करता है। 'आर तथा 'गळ्' के शब्द कोश में नहीं आये हैं। ये केवल आपका ज्ञान बढ़ाने के लिये दिये गये हैं।

# मलयाळम् अक्षर–विन्यास की विलक्षणताएँ

तमिल में ग्रहीत शब्दों को लिखने और उनके उच्चारणों को समझने में कठिनता होती है। उस कठिनता का मूल कारण विशेषतया उस लिपि में सीमित अक्षरों के कारण है। मलयाळम् में वह विवशता बिलकुल नहीं है। मलयाळम् में वे सब अक्षर हैं जो देवनागरी लिपि में हैं। और वे भी हैं जो तमिल से आगत ध्वनियों को प्रकट करते हैं। शब्द-संख्या की दृष्टि से भी मलयालम अति समृद्ध है, क्योंकि मलयाळम् साहित्य में संस्कृत मूल के अधिक से अधिक शब्दो का प्रयोग मिलता है, जिन्हे मलयाळम् कोशों मे संकलित किया गया है। परन्तु उन शब्दों को लिखित रूप देने में मलयाळम् ने अपनी विशेष पद्धति का प्रयोग किया है। जिसके कारण विलक्षणताएँ आ गयी हैं। जो अन्य दक्षिणी भाषाओं से भिन्न है। अतः उनकी ओर संकेत करना आवश्यक हो गया है।

1. वे शब्द जो स्त्रीलिंग होने के कारण मूल संस्कृत शब्दो में 'आ'कारान्त लिखे जाते है, अकेले लिखे जाने पर मलयाळम् में 'अ'कारान्त लिखे जाते हैं। इन शब्दों के पुंल्लिग मूल रूप 'अ'कारान्त होते हैं, वे मलयाळम् में भी 'अ' कारान्त ही लिखे जाते है। यथा, असित/असिता, अगम्य/अगम्या, दोनो शब्द पुंल्लिग-स्त्रीलिंग में असित-अगम्य ही लिखे जातें हैं। परन्तु जब स्त्रीलिंग शब्दों का समास रूप में प्रयोग होता है, तो मलयाळम् मे भी इनका आकारान्त प्रयोग ही किया जाता है। अर्थात, अगम्यागामी और असितापाङ्गि लिखा जाता है। इस कोश मे सभी उपसर्गों युक्त शब्दो मे ऐसे सैकड़ों शब्द मिलेंगे। केवल 'अ' उपसर्ग युक्त शब्दो मे ही 100 से अधिक शब्द ऐसे हैं। कोश मे ऐसे शब्द 'अ' कारान्त नहीं, 'आ' कारान्त रूप मे दिये है, और भाषा का नाम मलयाळम् लिखा है। नीचे थोड़े से उदाहरण दिये हैं, जिनसे अभ्यास हो जाये फिर जहा-जहा भी ऐसे शब्द मिले, सुधी पाठक स्मरण रख लें। यथा

| लिखित-मलयाळम् | कोशगत शब्द रूप | लिखित मलयाळम् | कोशगत शब्द रूप |
|---|---|---|---|
| अतिथिपूज | अतिथिपूजा | अतिथिसेव | अतिथिसेवा |
| अनामिक | अनामिका | अपराजित | अपराजिता |
| अपर | अपरा | अप्रतिष्ठ | अप्रतिष्ठा |
| अभर्तृक | अभर्तृका | अमृतधार | अमृतधारा |
| अविनीत | अविनीता | अश्रद्ध | अश्रद्धा |
| असंस्कृत | असंस्कृता | असूर्यम्पश्य | असूर्यम्पश्या |

2. जिन शब्दों के अन्तिम अक्षरो में हलन्त होता है, उन अक्षरों का द्वित्व होकर 'उ' की मात्रा लगायी जाती है। संभवतः यह 'उकार' प्रयोग दक्षिण-प्रदेश मे पुरातन काल से चला आ रहा है, और उत्तर मे प्रचलित 'उ' कार से भिन्न है। क्योंकि तमिल मे यह लघु 'उ' लघुकार और मलयाळम् मे 'अर्धलघु' 'उ' माना जाता है। उदाहरणार्थ 'तमिल-नाडु', का अंतिम 'उ' हलका बोला जाता है; उत्तरी भाषाओं जैसा नहीं।
3. मूल शब्दों के अन्तिम हलन्त अक्षर में 'उ' लगे द्वित्वरूप कोश के आठों उपसर्ग-युक्त शब्दों में पर्याप्त संख्या में मिलेंगे। नीचे केवल 'अ'-उपसर्ग युक्त शब्दों में से भी थोडे से ही दिये जा रहे हैं।
इन शब्दों में पहले 10 में 'स्'-स्सु, दूसरे 6 मे 'त्'-त्तु और अंतिम 2 में 'क्'-क्कु हो गये हैं।

| मूल शब्द-रूप | मलयाळम्-रूप | मूल शब्द रूप | मलयालम् रूप |
|---|---|---|---|
| अगोकस् | अगोकस्सु | अच्छन्दस् | अच्छन्दस्सु |
| अतेजस् | अतेजस्सु | अमितौजस् | अमितौजस्सु |
| अमेधस् | अमेधस्सु | अयशस् | अयशस्सु |
| अराधस् | अराधस्सु | अरेपस् | अरेपस्सु |
| अवासस् | अवासस्सु | अशिरस् | अशिरस्सु |
| अकर्मकृत् | अकर्म्मकृत्तु | अक्षुत | अक्षुत्तु |
| अमित्रजित् | अमित्रजित्तु | अर्विक्षित् | अर्विक्षित्तु (ए.क नाम) |
| असत् | असत्तु | असुहृत् | असुहृत्तु |
| अदृक् | अदृक्क्कु | अवाक् | अवाक्क्कु |

4. शब्द मध्य में यदि हलन्त 'र्' अर्थात् रेफ या अर्ध 'र' कार हो तो आगे आने वाले 'क' से 'म' तक किसी भी वर्ण का द्वित्व हो जाता है। यहा भी केवल 'अ' उपसर्ग युक्त शब्दो में से कुछ उदाहरण देखिये।

| मूल शब्द रूप | मलयाळम् रूप | मूल शब्द रूप | मलयालम् रूप |
|---|---|---|---|
| अवितर्कित् | अवितर्क्कित् | अदुर्ग | अदुर्ग्ग |
| अकर्तृक | अकर्त्तृक | अनिर्देश | अनिर्द्देश |
| अनिर्णय | अनिर्ण्णय | अधर्म | अधर्म्म |
| आनर्लोडित | अनिर्ल्लोडित | अनिर्वाह | अनिर्व्वाह |
| अकार्पण्य | अकार्प्पण्य | अधर्म्य | अधर्म्म्य |

5. अर्ध 'र्' के पश्चात यदि थ, ध हो तो र्त्थ, र्द्ध तथा अन्य दशाओं मे भी 'ध्' से पहले 'द्' आगम होता है।
यथा - अक्षरार्थ—अक्षरार्त्थ, अकृतार्थ—अकृतार्त्थ, अकृततीर्थ— अकृत तीर्त्थ
अनिर्धारित— अनिर्द्धारित, अवध्य— अवद्ध्य, अदग्ध कर—अदग्द्ध कर.

6. यदि शब्द के अन्त मे 'तृ' हो तो मलयाळम् शब्दान्त विकल्प से 'ता' अथवा 'तावु' हो जाता है।
अकमितृ—अकमिता (वु), अदातृ—अदाता (वु), अवक्तृ—अवक्ता (वु), अप्रवक्तृ—अप्रवक्ता (वु)
अभोक्तृ—अभोक्ता (वु), अवितृ—अविता (वु), अचल दुहितृ-अचल दुहिता (वु)

7. यदि शब्दान्त 'अन्' हो तो भी मलयाळम् मे विकल्प से 'आ' अथवा 'आवु' होता है।
अकर्मन्—अकर्म्मा(वु), अकृत कर्मन्—अकृतकर्म्मा(वु), अकृतात्मन्—अकृतात्मा(वु), अक्लिष्ट कर्मन्—अक्लिष्ट कर्मा(वु), अकृष्णकर्मन्—अकृष्णकर्म्मा (वु), अखिलात्मन्—अखिलात्मा(वु), अपुनर्जन्मन्—अपुनर्जन्मा (वु), अदृष्टकर्मन्—अदृष्टकर्म्मा (वु), अधर्मात्मन्—अधर्म्मात्मा (वु), अयज्वन्—अयज्वा (वु), अमृतात्मन्—अमृतात्मा (वु), अमित्रहन्—अमित्रहा (वु), अकिंचनमन्—अकिंचनमा (वु) आदि, आदि।

**नोटः-** 1 कभी-कभी अपवाद भी मिलते है। जैसे अक्लिन्नवर्त्मन् का अक्लिन्नवर्त्म भी मिलता है।
2 कोई-कोई 'वु' अन्त वाले शब्द तमिल या तेलुगु में भी मिलते है। तेलुगु के अभीरुवु, अगाधिनु, अगुरुवु, अकालमृत्युवु, अजान शत्रुवु इसी प्रकार के शब्द है।

## उत्तरी तथा दक्षिणी भाषाओं के अक्षर-विन्यास की भिन्नताएँ

सारी भाषाओं में सस्कृत के 'इन्' प्रत्यय से युक्त शब्द पर्याप्त सख्या मे ग्रहण किये गये है। दक्षिणी भाषाओं मे उनके 'न्' को हटा कर शेष शब्द जैसे का तैसा रहता है। उत्तरी भाषाओ मे 'न्' हटाकर शेष शब्द की अंतिम 'इ' को दीर्घ 'ई' कर के ग्रहण किया गया है। उदाहरणार्थ

| | मूल संस्कृत शब्द | दक्षिण-भाषायी रूप | उत्तर-भाषायी रूप |
|---|---|---|---|
| 1— | अद्वय वादिन् | अद्वय वादि—मल कन्न | अद्वय वादी—हिन्दी |
| 2— | अद्वैत वादिन् | अद्वैत वादि—मल कन्न | अद्वैत वादी—हि गुज नेपा अस बग उडि |
| 3— | अद्वैतिन् | अद्वैति—तमि-तेलु कन्न | अद्वैती—हिदी मराठी |
| 4— | अपरिग्रहिन् | अपरिग्रहि—मलयालम | अपरिग्रही—गुजराती-मराठी |
| 5— | अपरिचयिन् | अपरिचयि—मलयालम | अपरिचयी—हिदी |
| 6— | अपरिणामिन् | अपरिणामि—मलयालम | अपरिणामी—हिन्दी-नेपाली |
| 7— | अपापिन् | अपापि—तमिल | अपापी—हिदी गुज बगला |
| 8— | अप्रतियोगिन् | अप्रतियोगि—मलयालम | अप्रतियोगी—बगला |
| 9— | अप्रिय वादिन् | अप्रिय वादि—मलयालम | अप्रिय वादी—हिदी गुजराती बगला |
| 10— | अप्रियभागिन् | अप्रियभागि—मलयालम | अप्रियभागी—हिदी |
| 11— | अभागिन् | अभागि—मलयालम | अभागी—हिदी गुजराती नेपाली बगला |
| 12— | अमितवादिन् | अमितवादि—तमिल | अमितवादी—हिदी गुज बगला |
| 13— | अभिन्नघातिन् | अभिन्नघाति—मलयालम | अभिन्नघाती—हिदी |
| 14— | अवश्यभाविन् | अवश्यभावि—मलयालम | अवश्यभावी—हिंदी नेपा गुज-मरा |
| 15— | अविकारिन् | अविकारि—तमिल मलया | अविकारी—हिं गु-नेपा-मरा-अस-बग-उडि |

**विशेष**—नियमो मे अपवाद होते है। अन्यायिन् शब्द से अन्यायी तो उत्तरीय भाषाओ ने ग्रहण कर लिया, परन्तु दक्षिणी भाषाओ ने 'अन्याय' मे अपने प्रत्यय लगाकर मलयालम मे अन्यायक्कारन् और तमिल मे अन्नियायक्कारन् बना लिये। अत ऊपर के शीर्षक मे दिये उदाहरणो से भिन्न रूप शब्द भी कही मिल सकते है।

## उक्त नियम का विपरीत नियम

अनेक ऐसे उदाहरण मिलते है जिनमे ऊपर लिखे सिक्के का दूसरा पहलू देखने को मिलेगा। यथा —

| संस्कृत | तमिल, कन्नड, मलयालम | तेलुगु |
|---|---|---|
| अपत्नीक | अपत्नीकन्—मलयालम | अपत्नीकुडु |
| अप्राप्त व्यवहार | अप्राप्त व्यवहारन्—मलयालम | अप्राप्त व्यव्यवहारुडु |
| अमर्त्य | अमर्त्यन्—मलयालम् | अमर्त्युडु |
| अरसिक | अरसिकन्—तमिल | अरसिकुडु |
| अनघ | अनगन्—तमिल | अनगुडु |

**विशेष**—ऊपर 'संस्कृत ' शीर्षक के नीचे दिये शब्दो जैसे असंख्य शब्द उत्तर की अनेक भाषाओ मे चलते है। अतः भाषाओं के नाम नहीं दिये हैं।

# शब्द-भंडार के विस्तार के उपाय

भाषाओं मे एक प्रकार के शब्द से दूसरे प्रकार के शब्द निर्माण की व्यवस्थाये होती है। उनमें से एक प्रकार की व्यवस्था यह होती है कि शब्द के अन्त मे प्रत्यय लगा कर दूसरे प्रकार का शब्द बना लिया जाता है।

इस बहुभाषी कोश मे प्रत्यय योग द्वारा शब्द निर्माण का एक अन्य ही प्रकार का लाभकारी रूप देखने को मिलता है। जो एक भाषा भाषी को दूसरी भाषा के शब्द भडार की वृद्धि करने मे सहायता करता है।

कोश मे अगणित शब्द ऐसे है, जिनमे अपने अपने प्रत्यय लगाकर भिन्न भिन्न भाषाओ ने अपना शब्द भडार भरा है। वे शब्द जिनमें प्रत्यय लगाकर पृथक पृथक भाषाओ ने उन्हे अपनाया है, उनको सामान्य शब्द कहना युक्ति संगत होगा, क्योकि वे अनेक भाषाओ के शब्दो के आधार बने है। अनेक भाषाओ मे वे प्रचलित भी हैं और भारतीय भाषाओ मे अधिकतर लोगो द्वारा समझे भी जाते है।

1. ऐसे सामान्य शब्दो के तमिल-मलयाळम् तथा तेलुगु के प्रत्यय लगे पर्यायवाची रूप अवलोकन कीजिए

| सामान्य शब्द | तमिल रूप | मलयालम् रूप | तेलुगु रूप |
|---|---|---|---|
| अच्युत | अच्युदन् | अच्युतन् | अच्युतुडु |
| अज्ञ | अञ्ञन् | अज्ञन् | अज्ञुडु |
| अब्राहमण | अप्पिरामणन् | अब्राह्मणन् | अब्राह्मणुडु |
| अहितकारी | अहितन् | अहितन् | अहितुडु |

2. अब ऐसे ही शब्दो के मलयालम् तथा तेलुगु रूप देखिये।

| सामान्य शब्द | मलयालम् रूप | तेलुगु रूप |
|---|---|---|
| अक्रोधी/अक्रोधन् | अक्रोधन्नन् | अक्रोधनुडु |
| अप्राप्तव्यवहार | अप्राप्तव्यवहारन् | अप्राप्तव्यवहारुडु |
| अमर्त्य | अमर्त्यन् | अमर्त्युडु |
| अमितविक्रम | अमितविक्रमन् | अमोधविक्रमुडु |
| अव्यय | अव्ययन् | अव्ययुडु |

3. ऐसे ही शब्दो के तमिल तथा तेलुगु रूप देखिये

| सामान्य शब्द | तमिल शब्द | तेलुगु शब्द |
|---|---|---|
| अकिंचन | अकिञ्जनन् | अकिंचनुडु |
| अतुलित | अतुलितन् | अतुलितुडु |
| अमित्र | अमित्तिरन् | अमित्रुडु |
| अरसिक | अरसिकन् | अरसिकुडु |
| अव्यक्त | अव्वियत्तन् | अव्यक्तुडु |
| अशक्य | अशक्कियन् | अशक्युडु |
| असमर्थ | असमर्त्तन् | असमर्थुडु |
| असहायशूर | असहायशूरन् | असहायशूरुडु |

4. केवल तमिल-मलयालम् में भी ऐसे शब्दरूप मिले। यथा

| सामान्य शब्द | तमिल रूप | मलयाळम्रूप |
|---|---|---|
| अकलंकी | अकलङ्गन् | अकलङ्कन् |
| अक्षय | अच्चयन् | अक्षयन् |
| अमुख्य | अमुक्कन् | अमुख्यन् |
| अमूर्त | अमूर्त्तन् | अमूर्त्तन् |

## प्रत्यय-परिवर्तन द्वारा तमिल-तेलुगु-मलयाळम् में शब्द-निर्माण

उक्त उदाहरणो के अध्ययन से यह निष्कर्ष निकलता है कि सामान्य शब्द मे 'न्' प्रत्यय लगाने पर तमिल तथा मलयालम मे तथा 'उडु' प्रत्यय लगाने पर तेलुगु मे ऐसे शब्द बनते है। सामान्य शब्द का अर्थज्ञान होने से उक्त तीनो भाषाओ के शब्दो के अर्थ समझने मे कठिनाई नही होती। स्मरणीय केवल यह है कि उक्त दक्षिणी भाषाओ मे ये पुल्लिग सज्ञा है।

**शब्द भंडार को तीन गुना करने का सरल उपाय**

इन प्रत्ययो से युक्त शब्द यदि उक्त 3 मे से किसी भाषा मे भी मिले तो सरलता से तीनो भाषाओं मे उनके रूप बनाये जा सकते है। और उन भाषाओ का अपना शब्द ज्ञान सरलता से बढाया जा सकता है।

आगे मलयालम् मे प्राप्त तेलुगु के 23 तथा तमिल मे प्राप्त 10 शब्दो के रूप दिये जा रहे है, जिन्हे प्रत्यय बदलकर दूसरी भाषा का बनाया जा सकता है।

**विशेष ज्ञातव्य :** ये सारे शब्द केवल कोश मे प्राप्त 'अ उपसर्ग युक्त शब्द समूह से लिए गये है। कोश मे दिये अन्य सात उपसर्ग युक्त शब्द समूहो मे भी ऐसे असख्य शब्द मिलेगे। उनके रूप भी उक्त विधि से प्रत्यय लगाकर बदले जा सकते है।

**सामान्य शब्दों के मलयाळम् रूप–**

नीचे पहले सामान्य शब्द तथा समास चिह्न लगाकर उसके साथ उसका मलयाळम् रूप दिया गया है। इनके तमिल रूपो का उच्चारण लगभग यही रहेगा। तमिल लिपि की भिन्नता के कारण कही कही किंचित अन्तर पडेगा। जिन सामान्य शब्दो के अन्त मे 'अ' स्वर है, उनमे 'उडु' प्रत्यय लगाकर, और जिनके अन्त मे 'ई' स्वर है उसका ह्रस्व 'इ' करके केवल 'डु' प्रत्यय लगाकर तेलुगु शब्द रूप बन जायेगा। अर्थ वही रहेगा यथा अकच का अकचुडु बनेगा, परन्तु अकामी का अकामिडु तेलुगु रूप बनेगा।

इन शब्दो की संख्या 60 है, तमिल तेलुगु रूप बनाने से १२० सख्या और बढ जायेगी। और पाठक मलयाळम्-तमिल तेलुगु तीनों भाषाओ के शब्दो को जान जायेगे।

**कृपया मलयाळम् रूप अवलोकन कीजियेः-**

अकच-अकचन्, अकनिष्ठ-अकनिष्ठन्, अकरण-अकरणन्, अकाम-अकामन्, अकामी-अकामिन्, अकालपुरुष-अकालपुरुषन्, अकुटुम्बि-अकुटुम्बिन्, अकुम्भिल-अकुम्भिलन्, अकूपार-अकूपारन्, अकृतज्ञ-अकृतज्ञन्, अकृष्ण-अकृष्णन्, अक्रीतदास-अक्रीतदासन्, अक्षरमुख-अक्षरमुखन्, अक्षरशून्य-अक्षरशून्यन्, अक्षेत्रज्ञ-अक्षेत्रज्ञन्, अखिलेश-अखिलेशन्, अग्रन्थिक-अग्रन्थिकन्, अचेलक-अचेलकन्, अच्युतपुत्र-अच्युतपुत्रन्, अच्युतपूर्वज-अच्युतपूर्व्वजन्, अजय-अजयन्,

अजानि(असमी)-अजानिन्, अजितेन्द्रिय-अजितेन्द्रियन्, अजेय-अजेयन्, अतिथिदेव-अतिथिदेवन्, अतिथिधर्मी-अतिथिधर्म्मिन्, अतुषारकर-अतुषारकरन्, अदास-अदासन्, अदीर्घसूत्री-अदीर्घसूत्रन्, अध्रुव-अध्रुवन्, अधृत-अधृतन्, अनाथपिडिक-अनाथपिण्डिकन्, अनिकेत-अनिकेतन्, अनित्यदत्त-अनित्यदत्तन्, अनियुक्त-अनियुक्तन्, अनिरुद्ध-अनिरुद्धन्, अपर्याप्तकर्म-अपर्याप्तकर्म्मन्, अप्रकाशतस्कर-अप्रकाशतस्करन्, अप्रमेय-अप्रमेयन्, अप्लव-अप्लवन्, अबद्ध-अबद्धन्, अबल-अवलन्, अमिताभ-अमिताभन्, अमिताशन-अमिताशनन्, अमितविक्रम-अमितविक्रमन्, अमर्षि-अमर्षन्, अभय अभयन्, अराति-अरातिन्, अवधूक-अवधूकन्, अविगृहीत-अविगृहीतन्, असंभोज्य-असम्भोज्यन्, असस्कृत-असस्कृतन्, असमबाण-असमबाणन्, असमास-असमासन्, असमावृत्त-असमावृत्तन्, असाक्षी-असाक्षिन्, असितग्रीव-असितग्रीवन्, अस्वस्थ-अस्वस्थन्, अस्वामि अस्वामिन्, अहीक-अहीकन् (60)

## सामान्य शब्दों के तेलुगु रूप

नीचे पहले सामान्य शब्द तथा समास-चिह्न लगाकर उसके साथ उसका तेलुगु रूप दिया गया है। इनका मलयाळम् अथवा तमिल रूप वनाना हो तो सामान्य रूप के बाद 'न्' प्रत्यय लगाकर कर्ता का पुंल्लिग रूप वन जायेगा। उस समय तेलुगु का 'उडु' अथवा 'डु' जो भी प्रत्यय हो वह हटा दिया जायेगा। तमिल रूप बनाते समय तमिल की प्रकृति के अनुसार शब्द के मध्य मे कुछ परिवर्तन हो सकता है। परन्तु प्राय: उच्चारण पहचाना जा सकेगा। ये शब्द संख्या मे 23 है। इनके तमिल-मलयाळम् रूप मिलाकर सख्या 69 हो जायेगी।

## कृपया तेलुगु रूप अवलोकन कीजियेः-

अकर्मण्य अकर्मण्युडु, अकुतोभय-अकुतोभयुडु, अकृताम्त्र-अकृतास्त्रुडु, अगदकार अगदकारुडु, अचल अचलुडु, अदीन-अदीनुडु, अदेव अदेवुडु, अद्वन्द्व-अद्वन्दुडु, अद्वन्द्वि-अद्वन्द्विडु, अधार्मिक अधार्मिकुडु, अनायक अनायकुडु, अपंडित-अपंडितुडु, अपत्नीक-अपत्नीकुडु, अप्रतिद्वन्द्व-अप्रतिद्वन्दुडु, अप्रतिद्वन्द्वि-अप्रतिद्वन्द्विडु, अप्रयोजक-अप्रयोजकुडु, अमलिन-अमलिनुडु, अमोघविक्रम-अमोघविक्रमुडु, अभव-अभवुडु, अयोग्य-अयोग्युडु, अविनीत अविनीतुडु, असभ्य-असभ्युडु, अस्वर-अस्वरुडु।

## सामान्य शब्दों के तमिल रूप

नीचे उक्त प्रकार के शब्दो के तमिल रूप दिये गये है। इनके पश्चात् भी मलयाळम् रूपों की तरह 'न्' प्रत्यय ही लगा है। परन्तु सामान्य शब्द के तमिल रूप के मध्य मे कुछ अन्तर है। इनके सामान्य रूपों के अन्त मे मलयाळम् का 'न्' लगाते समय एक-दो शब्दो में कुछ अतर पड़ेगा। यथा अकर्ता के स्थान अकर्त्ता या अकर्त्ता (त्रृ) होगा क्योंकि तमिल अकत्तन् रूप अकर्तृ में 'न्' लगाकर वना है और तेलुगु रूप भी अकर्तृकुडु वनेगा। ये शब्द कुल १० हैं, इनके भी मलयालम-तेलुगु रूप बनाने में पाठकों के शब्द भंडार में २० अन्य शब्दों की वृद्धि होगी। उदाहरण देखिये:-

अकर्ता-अकत्तन्, अक्षरजीवी-अट्सरजीविकन्, अखण्डित-अगण्डितन्, अगणित-अगणितन्, अगतिक-अगीतकन् अघातिक-अगातिकन्, अलेपक-अलेपकन्, अवरज-अवरजन्, अवाच्य-अवाच्यन्, अशुद्ध-अशुत्तन्, असंगम-असंगमन्।

## प्रत्यय-परिवर्तन द्वारा कन्नड-तमिल शब्द-भंडार वृद्धि

कोश में ग्रहीत आठों उपसर्गों से युक्त शब्दों की यदि गणना की जाय तो समान स्रोत से आगत सहस्रों शब्द कन्नड तथा तमिल में ऐसे मिलेंगे जिनमें विशेष अन्तर नहीं। केवल इतना अन्तर है कि दोनों भाषाओं के शब्दों में अन्तिम 'ए' और 'ऐ' मात्राओं की भिन्नता है। कन्नड में वास्तव में 'ऍ' मात्रा लगती है, परन्तु सर्वसाधारण पाठकों की सुविधा के लिए इस कोश में 'ए' की मात्रा का उपयोग किया गया है।

जिन कन्नड और तमिल कोशों से शब्द संकलित किये गये उनमें सैकड़ों कन्नड के 'ऍ' मात्रा वाले शब्द मिले और उन शब्दों के तमिल रूप नहीं मिले, इसी तरह सैकड़ों शब्दों के 'ऐ' अन्त वाले तमिल रूप मिले परन्तु उन शब्दों के कन्नड रूप नहीं मिले। शब्द-संकलन-कार होने के नाते हमको यह अधिकार प्राप्त नहीं कि अपनी ओर से किसी भाषा में शब्द बढ़ायें। परन्तु शब्दों का समान स्रोत और भाषाओं में प्रचलन का ज्ञान होने के कारण हम को यह ज्ञात है कि तमिल शब्द कन्नड मे तथा कन्नड-शब्द तमिल में प्राय: अवश्य समझे जाते हैं। अतः निर्णय किया गया कि यदि मात्र प्रत्यय बदल दिया जाय तो पाठक एक भाषा के शब्द को दूसरी भाषा का बना सकते हैं। उदाहरणार्थ समान शब्दों का अवलोकन कीजिये

| मूल शब्द | कन्नड रूप | तमिल रूप | मूल शब्द | कन्नड रूप | तमिल रूप |
|---|---|---|---|---|---|
| अगम्या | अगम्ये | अगम्मियै | अजाग्रता | अजाग्रिते | अजाक्किरतै |
| अतिथिपूजा | अतिथिपूजे | अतितिपूजै | अनामिका | अनामिके | अनामिकै |
| अपरक्रिया | अपरक्रिये | अपरक्किरियै | अवला | अवले | अवलै |
| अमंगला | अमङ्गले | अमङ्गलै | अमर्यादा | अमर्यादे | अमरियादै |
| अमृता | अमृते | अमितै | अविद्या | अविद्ये | अवित्तियै |

**तमिल शब्दों के कन्नड रूपः** इसी प्रकार प्रत्यय परिवर्तन कर कन्नड वर्ण विन्यास से तमिल 'ऐ' को 'ए' कर कन्नड शब्द बनाये हैं। कोश मे जहा भी ऐसे तमिल शब्द मिलें उन्हें कन्नड बनाकर अपनी शब्दावली बढ़ा लीजिए। यथा, अकुशल वेदनै अकुशल वेदने, अट्चयतिरुतियै अक्षयतृतिये,अगोचर मुत्तिरै-अगोचर मुद्रे, अप्पिरजातै-अप्रजाते, अप्पिरतिबै अप्रतिभे, अप्पिरतिरूपकदै अप्रतिरूपकथे, अयोक्कितै-अयोग्यते, अविकारतै-अविकारते, अवेलै-अवेले, अव्वियक्तलक्कणै अव्यक्तलक्षणे, अव्वियाजकरुणै अव्याजकरुणे, अशङ्कै-अशंके, अशुत्तै-अशुद्धे, अशुबक्किरियै-अशुभक्रिये, अशुबबावनै अशुभभावने,असम्वादै असवादे आदि।

**कन्नड शब्द :** जिनके अंत की 'ए' को 'ऐ' करने पर तमिल शब्द बन जायगा।
अक्षर संज्ञे, अचलेन्द्र तनुजे, अजागरूकते, अज्ञते, अप्रमत्ते, अप्रामाणिकते,
अभाव क्रिये, अमुख्यते, अवरजे, अव्यथे, असमाप्त क्रिये, असितरसे

उदाहरणार्थ निम्न कन्नड शब्दों का तमिल के अनुरूप वर्ण-विन्यास कर उसमें अंतिम 'ए' को 'ऐ' कर के तमिल शब्द बनाया गया है। आप भी कोश में जहां कन्नड शब्द मिलें और वैसे तमिल न मिलें उन्हें तमिल शब्द बना सकते हैं। अक्षरसंज्ञे-अक्कर/अट्चरसञ्ञै, अचलेन्द्रतनुजे-अचलेन्द्रतनुजै, अजागरूकते-अजागरूकतै, अज्ञते-अञ्ञतै, अप्रमत्ते-अप्पिरमत्तै, अप्रामाणिकते-अप्रामाणिकतै/अप्पिरमाणिकतै, अभावक्रिये-अबावक्किरियै, अमुख्यते-अमुक्कियतै, अवरजे-अवरजै, अव्यथे-अव्वियतै, असमाप्तक्रिये-असमाप्तक्किरियै, असितरसे-असितरतै।

**स्मरणीयः दोनों भाषाओं में उक्त प्रत्यय प्रायः मूल शब्द के अन्तिम 'आ' को बदलते हैं। यथाः संस्कृत अक्षताः कन्नड में अक्षते तथा तमिल में अक्कतै हो जाते हैं।**

# विभिन्न भाषाओं में प्राप्त उपसर्गयुक्त शब्दों के क्रियापद

साधारण से वाक्य में भी प्रयुक्त संज्ञा, विशेषण आदि का भाव क्रिया बिना पूरा अभिव्यक्त नहीं हो पाता। उपसर्ग-युक्त शब्द कुछ उच्चस्तर के संज्ञा विशेषण हैं। उनकी पूर्णाभिव्यक्ति के लिये उचित क्रियापद सोचने में और भी कठिनता हो सकती है। परन्तु दक्षिणी तथा पश्चिमी भाषाओं मे ३००-३५० उपसर्ग-युक्त शब्दों में प्रत्यय लगाकर बने सामान्य क्रियापद मिले। इस उपाय से उन भाषाओं में अभिव्यक्ति में अवश्य ही सरलता हो जाती होगी। अतः निम्न-क्रियापद-संकलन इस दृष्टि से दिया जा रहा है कि अन्य भाषाएं भी अपने-अपने प्रत्यय लगाकर यदि वे चाहें तो उपसर्ग युक्त शब्दों से क्रियापद बना लें। उत्तरी भाषाएं भी बनाती हैं, पर उनमें दो चार ही ऐसे क्रियापद मिले।

**नोटः–** निम्न उदाहरणों मे सूक्ष्म बातें अकर्मक-सर्कमक या तेलुगु का अंतिम 'ट' छोड़ दिये हैं।

**सात भाषाओं में प्राप्त अनु-उपसर्गयुक्त क्रियापद**

1 - अनुसरिक्कुक – मलयाळम्
2 अनुसरित्तल् – तमिऴ्
3 - अनुसरिंचु – तेलुगु
4 - अनुसरिसु – कन्नड
5 - अनुसरणे – मराठी
6 - अनुसरणवु – गुजराती
7 - अनुसरना – हिंदी

---

1 - अनुमानिक्कुक – मलयाळम्
2 - अनुमानित्तल् – तमिऴ्
3 - अनुमानिचु – तेलुगु
4 - अनुमानिसु – कन्नड
5 - अनुमानणें – मराठी
6 - अनुमानवु – गुजराती
7 - अनुमानणा – पंजाबी

---

**छः भाषाओं में प्राप्त क्रियापद**

1 - अनुवादिक्कुक – मलयाळम्
2 - अनुवादित्तल – तमिऴ्
3 - अनुवादिंचु – तेलुगु
4 - अनुवादिसु – कन्नड
5 - अनुवादणें – मराठी
6. अनुवादवु – गुजराती

---

1 - अनुभविक्कुक – मलयाळम्
2 अनुबवित्तल् – तमिऴ्
3 अनुभविचु – तेलुगु
4 अनुभविसु – कन्नड
5 अनुभवणें – मराठी
6 - अनुभववुं – गुजराती

---

1 - अनुकरिक्कुक – मलयाळम्
2 - अनुकरित्तल – तमिऴ्
3 अनुकरिंचु – तेलुगु
4 - अनुकरिसु – कन्नड
5 अनुकरणें – मराठी
6 अनुकरवु – गुजराती

---

**पांच भाषाओं में प्राप्त क्रियापद**

1 अनुकूलिक्कुक – मलयाळम्
2 अनुकूलित्तल – तमिऴ्
3 अनुकूलिंचु – तेलुगु
4 - अनुकूलिसु – कन्नड
5 अनुकूलना – हिंदी

---

# विभिन्न भाषाओं में प्राप्त उपसर्गयुक्त शब्दों के क्रियापद

### चार भाषाओं में प्राप्त क्रियापद

1 - अनुग्रहिक्कुक — मलयाळम्
2 - अनुक्किरहित्तल् — तमिळ्
3 अनुग्रहिंचु — तेलुगु
4 अनुग्रहिसु — कन्नड

---

1 अनुमतिक्कुक — मलयाळम्
2 अनुमदित्तल् — तमिळ्
3 अनुमतिचु — तेलुगु
4 अनुमतिसु — कन्नड

---

1 अनुमोदिक्कुक — मलयाळम्
2 अनुमोदिसु — कन्नड
3 अनुमोदण — मराठी
4 अनुमोदवु — गुजराती

---

### तीन भाषाओं में प्राप्त क्रियापद

1 अनुतापिक्कुक — मलयाळम
2 अनुतापित्तल् — तमिळ्
3 अनुतापणे — मराठी

---

1 अनुरागिसु — कन्नड
2 - अनुरागवुं — गुजराती
3 अनुरागना — हिंदी

---

1 अन्वयिक्कुक — मलयाळम्
2 - अन्वयित्तल — तमिळ्
3 अन्वयिसु — कन्नड

---

1 अनुवर्तिक्कुक — मलयाळम्
2 - अनुवर्तिचु — तेलुगु
3 अनुवर्तिसु — कन्नड

---

1 अनुनयिक्कुक — मलयाळम
2 अनुनयित्तल् — तमिळ्
3 अनुनयिसु — कन्नड

---

### दो भाषाओं में प्राप्त क्रियापद

1 अनुमिक्कुक — मलयाळम
2 अनुमित्तल् — तमिळ्

---

1 अनुगमिक्कुक — मलयाळम
2 अनुगमिचु — तेलुगु

---

1 अनुवन्धिक्कुक मलयाळम्
2 अनुर्वाधचु — तेलुग

---

1 अनुभागित्तल — तमिळ्
2 अनुभागिसु — कन्नड

---

1 अनुवर्तित्तल् — तमिळ्
2 अनुवर्तणे — मराठी

---

1 अनुकम्पिक्कुक — मलयाळम्
2 अनुकम्पवु — गुजराती

---

1 अनुक्रमिक्कुक — मलयाळम
2 अनुक्रमणे — मराठी

---

1 अनुविविचु — तेलुगु
2 अनुविविसु — कन्नड

---

1 अनुयोगिक्कुक — मलयाळम्
2 अनुयोजिसु — कन्नड

---

1 - अनुरोधिक्कुक — मळयालम्
2 अनुरोधवु — गुजराती

## विभिन्न भाषाओं में प्राप्त उपसर्गयुक्त शब्दों के क्रियापद

1 - अनुवयिंचु — तेलुगु
2 - अनुवयिसु — कन्नड

### अनु-उपसर्गयुक्त, अतिरिक्त क्रियापद

**मलयाळम् :-** 1 - अनुकीर्तिक्कुक 2 अनुचरिक्कुक
3 - अनुनन्दिक्कुक 4 - अनुपधिक्कुक
5 - अनुप्रवेशिक्कुक 6 - अनुप्लविक्कुक
7 - अनुयंत्रिक्कुक 8 - अनुमरिक्कुक
9 - अनुरंजिक्कुक 10 - अनुलापिक्कुक
11 - अनुवाचिक्कुक 12 - अनुव्रजिक्कुक
13 - अनुशापिक्कुक 14 - अनुशेषिक्कुक
15 - अनुशोचिक्कुक 16 - अनुश्रविक्कुक
17 - अनुष्ठानिक्कुक 18 - अनुस्मरिक्कुक
19 - अ[illegible]षिक्कुक

**तमिऴ्:-** 1 - अनुष्ठित्तल्-अनुट्टित्तल् 2 - अनुसंधित्तल्

**कन्नड :-** अनुगाडेसु

**हिन्दी-** अनुमापना

### अव-उपसर्गयुक्त सात भाषाओं में प्राप्त क्रियापद

1 - अवलम्बिक्कुक — मलयाळम्
2 - अवलम्बित्तल् — तमिऴ्
3 - अवलंबिंचु — तेलुगु
4 - अवलंबिसु — कन्नड
5 - अवलंबणें — मराठी
6 - अवलंबवुं — गुजराती
7 - अवलंबना — हिंदी

### छः भाषाओं में प्राप्त क्रियापद

1 - अवगाहित्तल् — तमिऴ्
2 - अवगाहिंचु — तेलुगु
3 - अवगाहिसु — कन्नड
4 - अवगाहणें — मराठी
5 - अवगाहवुं — गुजराती
6 - अवगाहना — हिंदी

---

1 - अवलोकिक्कुक — मलयाळम्
2 - अवलोकित्तल् — तमिऴ्
3 - अवलोकिंचु — तेलुगु
4 - अवलोकिसु — कन्नड
5 - अवलोकणें — मराठी
6 - अवलोकवुं — गुजराती

### पांच भाषाओं में प्राप्त क्रियापद

1 - अवतरिक्कुक — मलयाळम्
2 - अवतरित्तल् — तमिऴ्
3 - अवतरिंचु — तेलुगु
4 - अवतरिसु — कन्नड
5 - अवतरणें — मराठी

### चार भाषाओं में प्राप्त क्रियापद

1 - अवमानिक्कुक — मलयाळम्
2 - अवमानित्तल् — तमिऴ्
3 - अवमानिचु — तेलुगु
4 - अवमानणें — मराठी

---

1 - अवधारिंचु — तेलुगु
2 अवधारिसु — कन्नड
3 - अवधारणें — मराठी
4 - अवधारवुं — गुजराती

### तीन भाषाओं में प्राप्त क्रियापद

1 - अवतारणें — मराठी
2 - अवतारवुं — गुजराती
3 - अवतारना — हिंदी

# विभिन्न भाषाओं में प्राप्त उपसर्गयुक्त शब्दों के क्रियापद

### दो भाषाओं में प्राप्त क्रियापद

1 - अवगतिक्कुक — मलयाळम्
2 - अवगमणें — मराठी

1 - अवग्रहिक्कुक — मलयाळम्
2 - अवग्रहिसु — कन्नड

1 - अवधानित्तल् — तमिऴ्
2 - अवधानिसु — कन्नड

1 - अवभासिक्कुक — मलयाळम्
2 - अवभासवुं — गुजराती

1 - अवमतिक्कुक — मलयाळम्
2 - अवमतित्तल् — तमिऴ्

1 - अवरोधिंचु — तेलुगु
2 - अवरोधणें — मराठी

1 - अवशेषिक्कुक — मलयाळम्
2 - अवशेषिंचु — तेलुगु

1 - अवष्टम्भिक्कुक — मलयाळम्
2 - अवष्टम्भिसु — कन्नड

1 - अवहेलणें — मराठी
2 - अवहेलवुं — गुजराती

---

### अव-उपसर्गयुक्त प्राप्त अतिरिक्त क्रियापद मलयालम् में

1 - अवकर्षिक्कुक  2 - अवखण्डिक्कुक
3 - अवगणिक्कुक  4 - अवधोषिक्कुक
5 - अवचरिक्कुक  6 - अवच्छेदिक्कुक
7 - अवनयिक्कुक  8 - अवमर्दिक्कुक
9 - अवलेहिक्कुक  10 - अवसानिक्कुक
11 - अवापिक्कुक

**तमिऴ्-** 1 - अवकाशित्तल्  2 - अवकाशियित्तल्

**तेलुगु-** 1 - अवघलिंचु

**कन्नड-** 1 - अवकर्णिसु  2 - अवगड़िसु  3 - अवसरिसु

**मराठी-** 1 - अवकळणें  2 - अवघटणें  3 - अवटणें  4 - अवटरणें  5 - अवटलणें  6 - अवराधणें  7 अवस्थापणें

**गुजराती-** 1 - अवटावुं  2 - अवरावु

**हिंदी-** 1 - अवकलना  2 अवरेखना  3 अवलेपना

**बंगला-** 1 - अवधूलन

---

### अभि-उपसर्गयुक्त शब्दों से बने क्रियापद
### छः भाषाओं में प्राप्त क्रियापद

1 - अभिषेचिक्कुक — मलयाळम्
2 - अभिषेकित्तल् — तमिऴ्
3 - अभिषेकिंचु — तेलुगु
4 - अभिषेकिसु — कन्नड
5 - अभिषेकणें — मराठी
6 - अभिषेकवुं — गुजराती

1 - अभ्यसिक्कुक — मलयाळम्
2 - अप्पियसित्तल् — तमिऴ्
3 - अभ्यसिंचु — तेलुगु
4 - अभ्यसिसु — कन्नड
5 - अभ्यसणें — मराठी
6 - अभ्यसवुं — गुजराती

# विभिन्न भाषाओं में प्राप्त उपसर्गयुक्त शब्दों के क्रियापद

### पांच भाषाओं में प्राप्त क्रियापद

1 - अभिभविक्कुक — मलयाळम्
2 - अबिबवित्तल् — तमिळ्
3 अभिभविचु — तेलुगु
4 - अभिभवसु — कन्नड
5 - अभिभवणें — मराठी

### चार भाषाओं में प्राप्त क्रियापद

1 अभिमत्रिक्कुक — मलयाळम्
2 अबिमंन्दिग्त्तिल् — तमिळ्
3 - अभिमंत्रिसु — कन्नड
4 अभिमत्रणे — मराठी

---

1 - अभ्यासिक्कुक — मलयाळम्
2 - अभ्यामित्तल् — तमिळ्
3 - अभ्यासिसु — कन्नड
4 अभ्यामणें — मराठी

### तीन भाषाओं में प्राप्त क्रियापद

1 - अभिवन्दिक्कुक — मलयाळम
2 - अभिवंदिसु — कन्नड
3 - अभिवंदवु — गुजराती

### दो भाषाओं में प्राप्त क्रियापद

1 अभिनदिंचु — तेलुगु
2 - अभिनंदवु — गुजराती

---

1 - अभिमानिक्कुक — मलयाळम्
2 - अबिमानित्तल् — तमिळ्

---

1 - अभिव्यंजिक्कुक — मलयाळम्
2 अभिव्यंजिसु — कन्नड

---

1 अभिसिंचवुं — गुजराती
2 अभिसिचना — हिंदी

---

**मलयाळम्:-** 1 - अभिभाषिक्कुक 2 अभिमोदिक्कुक
3 - अभियोगिक्कुक 4 अभिरक्षिक्कुक
5 अभिरमिक्कुक 6 अभिवर्णिक्कुक
7 अभिवहिक्कुक 8 अभिवाछिक्कुक
9 अभिवादिक्कुक 10 अभिवीक्षिक्कुक
11 अभिव्याहरिक्कुक 12 अभिशमिक्कुक
13 अभिशापितक्कुक 14 अभिसरिक्कुक
15 - अभिहरिक्कुक 16 अभ्यवपदिक्कुक
17 अभ्यसूयक्कुक 18 अभ्यार्पिक्कुक
19 अभ्यूहिक्कुक

**तेलुगु:-** 1 अभिघटिचु 2 अभिदर्शिचु

**कन्नड:-** 1 अभिद्योतिसु 2 अभिमंतिसु
3 अभिवंचितु 4 - अभिवर्जिसु
5 अभिवर्णिसु 6 अभिवासिसु
7 अभीक्षिसु 8 अभ्यंतरिसु

**मराठी:-** 1 अभिव्यापणें

---

### अधि-उपसर्ग युक्त शब्दों से बने-क्रियापद

1 अधिष्ठिक्कुक — मलयाळम
2 अदिष्टितल् — तमिळ्
3 - अदिट्टितल् — तमिळ्
4 - अधिष्ठिंचु — तेलुगु
5 अधिष्ठिसु — कन्नड

# विभिन्न भाषाओं में प्राप्त उपसर्गयुक्त शब्दों के क्रियापद

| | | | |
|---|---|---|---|
| 6 | अधिष्ठणे | — | मराठी |

### चार भाषाओं में प्राप्त क्रियापद

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1 | अधिकरिक्कुक | — | मलयाळम् |
| 2 | अदिकरित्तल् | — | तमिळ् |
| 3 | अधिकरिंचु | — | तेलुगु |
| 4 | अधिकरिसु | — | कन्नड |

### दो भाषाओं में प्राप्त क्रियापद

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1 | अधिक्कप्पड्क | — | मलयाळम् |
| 2 | अधिक्कापड्तल् | — | तमिळ् |

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1 | अदिगारशेलुत्तल | — | तमिळ् |
| 2 | अधिकरणे | — | मराठी |

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1 | अधिक्षेपिक्कुक | — | मलयाळम् |
| 2 | अधिक्षेपिचु | — | तेलुगु |

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1 | अधिगमिक्कुक | — | मलयाळम् |
| 2 | अधिगमिचु | — | तेलुगु |

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1 | अधिरोहिक्कुक | — | मलयाळम् |
| 2 | अधिरोहिंचु | — | तेलुगु |

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1 | अधिवसिक्कु | — | मलयाळम् |
| 2 | अधिवसिचु | — | तेलुगु |

### मलयालम में प्राप्त अतिरिक्त क्रियापद

**मलयालम** 1 अधिचरिक्कुक 2 अधिनयिक्कुक
3 अध्यासिक्कुक

### अप-उपसर्ग युक्त
### चार भाषाओं में प्राप्त क्रियापद

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1 | अपहरिक्कुक | — | मलयाळम् |
| 2 | अपहरित्तल | — | तमिळ् |
| 3 | अपहरिंचु | — | तेलुगु |
| 4 | अपहरिसु | — | कन्नड |

### ३ भाषाओं में प्राप्त क्रियापद

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1 | अपमानिक्कुक | — | मलयाळम् |
| 2 | अपमानणे | — | मराठी |
| 3 | अपमानवु | — | गुजराती |

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1 | अपेक्षिक्कुक | — | मलयाळम |
| 2 | अपेक्षित्तल | — | तमिळ् |
| 3 | अपेक्षिसु | — | कन्नड |

### २ भाषाओं में प्राप्त क्रियापद

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1 | अपनयिक्कुक | — | मलयाळम् |
| 2 | अपनयिचु | — | तेलुगु |

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1 | अपकरिक्कुक | — | मलयाळम् |
| 2 | अपकरित्तल् | — | तमिळ् |

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1 | अपलापिचु | — | तेलुगु |
| 2 | अपलापिसु | — | कन्नड |

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1 | अपसरवु | — | गुजराती |
| 2 | अपसरना | — | तेलुगु |

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1 - | अपहासिक्कुक | — | मलयाळम् |
| 2 - | अपहसिचु | | तेलुगु |

# विभिन्न भाषाओं में प्राप्त उपसर्गयुक्त शब्दों के क्रियापद

**अन्य भाषाओं में प्राप्त अन्य क्रियापद**

**मलयालम** 1 अपक्रमिक्कुक 2 अपगमिक्कुक
3 - अपतापिक्कुक 4 - अपध्वसिक्कुक
5 - अपवर्तिक्कुक 6 अपस्मारिक्कुक
7 अपहनिक्कुक 8 अपहनविक्कुक
9 - अपाकरिक्कुक

**तमिल में प्राप्त–** अपचारयडुत्तल्

**तेलुगु में प्राप्त–** अपचरियिचु

**मराठी में प्राप्त–** 1. अपकर्षणे 2. अपागणें

---

**अति उपसर्ग से युक्त शब्दों से निर्मित क्रियापद**

**६ भाषाओं प्राप्त क्रियापद**

| | | |
|---|---|---|
| 1 - अनिक्रमिक्कुक | – | मलयाळम् |
| 2 - अतिक्किरमित्तल् | – | तमिळ् |
| 3 - अतिक्रमिंचु | – | तेलुगु |
| 4 - अतिक्रमिस् | – | कन्नड |
| 5 - अनिक्रमणें | – | मराठी |
| 6 - अतिक्रमवुं | – | गुजराती |

---

**२ भाषाओं में प्राप्त क्रियापद**

| | | |
|---|---|---|
| 1 - अतिशयित्तल् | – | तमिळ् |
| 2 अनिशयिंचु | – | तेलुगु |

**मलयाळम्** 1 अतिगमिक्कुक

**तमिल** 1 - अतिकम्पदल 2 अतिचरित्तल्

**मराठी** 1 - अतिकरणें 2 - अतिदेणें

**अ-उपसर्ग युक्त शब्दों से बने क्रियापद**

**तमिळ् -** 1 अक्किरमित्तल् 2 - अवयङ्गात्तल्
3 - अवयङ्गोडुतल् 4 अवयमिडुतल
5 - अगुद पडैत्तल् 6 - अरिट्टितल
7 - अगेचित्तल

**मलयाळम् -** अन्यायपेटुक

**तेलुगु -** 1 अर्पोगिंचु 2 अर्भायिचु

**कन्नड -** असहिसु

**मराठी -** 1 - अखण्डणें 2 अबालणें
3 - अभयदेणें 4 अगुजणें

**हिंदी -** 1 - अछकना 2 - अलगाना
3 अलसाना

**पंजाबी -** 1 - अकना 2 - अझकना

**नेपाली -** अफाल्नु

**अन-उपसर्ग युक्त शब्दों से बने क्रियापद**

**तमिल–** अनादर्-त्तळ

**मराठी–** अनादरणें अमानणें

**हिंदी–** अनखाना

**तमिल–** अनर्तपडुत्तल्

# भारतीय भाषाओं का परिचय

कोश के इस प्रथम-खण्ड मे सभी भारतीय भाषाओ मे प्राप्त 'अ' अक्षर से आरम्भ होने वाले उपसर्गों से युक्त शब्दों का अर्थ युक्त संकलन है। 'अ' से आरभ होने वाले अन्य शब्दों का सकलन अभी शेष है। उन शेष शब्दों की संख्या प्रथम-खंड में आये शब्दों से लगभग दोगुनी होगी। प्रथम खण्ड में आये शब्द सस्कृत-प्रधान है। भारत की भाषाओं में प्राप्त शब्दों में संस्कृत के अतिरिक्त प्राकृत, अपभ्रश, देशज, विदेशी शब्द भी है। विदेशी शब्दों मे अरबी, फ़ारसी के अतिरिक्त अधिसंख्य अंग्रेजी तथा सीमित सख्या में योरोप की अन्य भाषाओ से ग्रहीत शब्द हैं। दक्षिण की भाषाओं में उनके जन्मकाल से चले आ रहे द्रविड़ भाषा के शब्द भी हैं। इस प्रकार 'अ' से आरंभ होने वाले प्रथम तथा द्वितीय दोनों खण्डों के शब्दों का समन्वित रूप से विवेचन, विश्लेषण यहाँ किया जा रहा है।

संविधान में स्वीकृत सारी भाषाओ के शब्द कोशो से शब्द सकलित करते समय असख्य शब्द ऐसे मिले जो भिन्न-भिन्न भाषाओ की सपत्ति होते हुए भी परस्पर समान है। उनके उच्चारणो में भले ही कभी कहीं भिन्नता हो, उनकी व्युत्पित्ति मे एकता है। उत्तरी भाषाओ मे प्राप्त शब्द समानता स्वाभाविक प्रतीत हुई, क्योंकि ये भाषाएं एक ही परिवार से संबंध रखती है। परन्तु दक्षिणी भाषाओ मे प्राप्त सौ मे साठ शब्द जब उत्तरी भाषाओ में प्राप्त शब्दो से समानता रखने वाले मिले तो अत्यन्त आश्चर्य हुआ। शब्दों की यह साठ प्रतिशत समानता चारों भाषाओ, अर्थात मलयाळम्, कन्नड, तमिल और तेलुगु को सम्मिलित मान कर है। तथा इसमे संस्कृत, प्राकृत के अतिरिक्त सभी प्रकार के विदेशी शब्दों को मिलाकर है। विश्लेषण करने पर प्रत्येक भाषा के शब्द भण्डार मे परस्पर भिन्नता है। अर्थात किसी में सस्कृत से आगत शब्द अधिक हैं, किसी में उर्दू फ़ारसी शब्द।

दक्षिण की अन्य भाषाओ की अपेक्षा मलयाळम् में शब्द सख्या सबसे अधिक है। 'अ' से आरंभ होने वाले शब्दों की सख्या शब्द कोश में ग्यारह हजार से अधिक मिली। विश्लेषण करने पर ज्ञात होता है कि अधिकाधिक शब्द संस्कृत के अथवा सस्कृत शब्दो का आधार लेकर निर्माण किये गये हैं। राजनीतिक इतिहास के अध्ययन से पता चला कि उस प्रदेश के राजा स्वय भी विद्वान थे तथा विद्वानो को ग्रथ-रचना के लिये प्रश्रय भी देते थे। स्वतत्रता से पहले तक इस प्रदेश का पर्याप्त भाग त्रावणकोर कोचीन राज्य मे था।

कन्नड का पुरातन साहित्य पर्याप्त समृद्ध था। कन्नड प्रदेश का उत्तरी भाग महाराष्ट्र को स्पर्श करता है और दक्षिणी भाग मलयाळम् भाषी प्रदेश से। अत: महाराष्ट्री तथा मलयाळम् का भी कन्नड पर प्रभाव है। आज का कर्नाटक स्वतंत्रता मे पहले के मैसूर राज्य मे मद्रास प्रांत से कुछ जिले मिलाकर बना है। जब टीपू सुलतान मैसूर का शासक था तब अवश्य कुछ फारसी अरबी के शब्द आये होंगे, परन्तु उससे पहले और बाद में भारतीय सस्कृति का प्रभाव होने से संस्कृत का प्रभाव रहा। अत संस्कृत, प्राकृत शब्द पर्याप्त है।

तेलुगु प्रदेश हैदराबाद रियासत में मद्रास प्रान्त से जिले मिलाकर बना है। रियासत की शासकीय भाषा उर्दू थी। यह वह प्रदेश है जो हिन्दी तथा उर्दू भाषा के इतिहास में दक्षिणी-हिन्दी और दकिनी-उर्दू दोनों के वर्तमान विकास का स्थान माना जाता है। तेलुगु में स्वभावत फ़ारसी-अरबी शब्दों से उर्दू में ग्रहीत शब्दों की अधिकता है।

तमिल के विषय में सामान्य जन का अनुमान यह है कि यह उत्तरी प्रभाव से अछूती है। राजनीतिक कारणों से ठेट तमिल शब्दों अथवा उनसे निर्मित नये शब्दों का आग्रह जनव्यवहार मे बढ़ाने का उपाय किया जाने लगा है। अन्यथा शब्द-कोश कुछ और ही संकेत करता है। मद्रास विश्व विद्यालय द्वारा प्रकाशित 'तमिल लैक्सिकन' प्रामाणिक शब्द-कोश है। जिसमें 'अ' से प्रारंभ होने वाले शब्दों की संख्या 5504 है, इनमें 2013 शब्द द्रविड मूल के हैं तथा 3491 शब्द वे हैं जो उत्तरी भाषाओं में मिल जाते हैं। गणित की दृष्टि से यह प्रतिशत 63 है। लैक्सिकन का एक पूरक-खंड भी है। उसमें द्रविड़ मूल के कुछ शब्द और भी हैं। दोनो कोशों के द्रविड़ शब्द जोड़ दिये जायें तो प्रतिशत संभव है साठ से कम हो जाय।

उक्त भाषाओं के पुरातन इतिहास का अध्ययन करने पर पता चलता है कि दक्षिणी और उत्तरी भाषाओं के आरंभिक विकास में लगभग पहले पंद्रह सौ वर्षों में पूर्ण समानता है। क्योंकि जिस प्रकार उत्तरी लिपियों का विकास अशोक कालीन

ब्राह्मी लिपि की विभिन्न शैलियों से है, ठीक उसी तरह दक्षिणी लिपियों का भी है। पालि तथा विभिन्न प्राकृतों का प्रचार-प्रसार जिस प्रकार ईसा से पहली द्विशताब्दी में उत्तर में मिलता है ठीक उसी प्रकार और उसी समय दक्षिण में भी हुआ। क्योंकि अशोक के समय में बौद्ध धर्म-प्रवर्तन के लिए और उनके पीछे-पीछे जैनधर्म के प्रचार के लिए असंख्य साधु-संन्यासी वहां गये। उक्त दोनों धर्मावलम्बियों की भाषा उत्तर भारत के उस समय के अवध और मगध प्रदेश की थी। इन भाषाओं के शब्द संस्कृत शब्दों से मिलते जुलते थे। तथा इन दोनों धर्मावलम्बियों ने अपने धर्म के अनुकूल ग्रंथ संस्कृत में भी लिखे।

जब ये लोग दक्षिण में गये उस समय तक उत्तर भारत की तरह वैदिक कर्मकाण्ड, उपनिषद, तथा रामायण, महाभारत, भागवत और पुराण, स्मृतियां, ज्योतिष, आयुर्वेद, साहित्यिक लक्षण ग्रंथों आदि का प्रचार प्रसार वहां हो चुका था। इन सबकी मूलभाषा संस्कृत थी और जन साधारण को बुद्धिगम्य करने के लिए भिन्न-भिन्न जन भाषाओं में इनका प्रचार हो चुका था।

इस प्रकार भाषा-विकास क्रम में मध्यप्राकृत काल या प्राकृत काल तक सारे भारत का भाषा-क्रम एक सा है। उसके पश्चात उत्तर में अपभ्रंश काल आरंभ होता है और दक्षिण में पुरातन तमिल से पृथक होकर मलयालम, कन्नड, तेलुगु आदि का काल आरंभ होता है।

उक्त विवेचन के संदर्भ में यह आवश्यक प्रतीत होता है कि प्रत्येक भाषा का पृथक पृथक संक्षिप्त सा परिचय दे दिया जाय। अतः आगे प्रत्येक भाषा का सांकेतिक परिचय दिया जा रहा है। जिस पर विचार करने से शब्द चक्र के कालगत और देशगत प्रवर्तन का आभास होने में सहायता मिलेगी।

## संस्कृत-भाषा-परिचय

भौगोलिक दृष्टि से आधुनिक काल में संस्कृत भारत के किसी भी भूखंड में बोली जाने वाली भाषा नहीं है। परन्तु भारतीय संविधान में परिगणित भारतीय भाषाओं की सूची में इसका नाम है तथा उसे सर्वाधिक सम्मान प्राप्त है। संविधान में स्पष्ट किया गया है कि आवश्यकता पड़ने पर राजभाषा अन्य भारतीय भाषाओं से शब्द लेने के पश्चात भी यदि आवश्यकता पूरी न हो तो 'शब्द पूर्ति' में संस्कृत से सहायता ले। अर्थात् यह माना गया कि संस्कृत में सब प्रकार के भावाभिव्यंजन के लिये उपयुक्त शब्द-निर्माण की असीम क्षमता है।

**संस्कृत का भारतीय परिवारः-** संस्कृत का भारतीय रूप अब से लगभग चार सहस्र वर्ष पहले ऋग्वेद की 'छांदस' भाषा से आरंभ हुआ और धीरे-धीरे लौकिक रूप लेकर संस्कृत कहलाया। उसके पश्चात देश और काल भेद से अनेक पुत्रियों, पौत्रियों एवं प्रपौत्रियों के रूप में सारे भारत में फैल गया। इतना ही नहीं भारत से पूर्व , दक्षिण-पूर्व और दक्षिण स्थित देशों की भाषाओं की नसों में भी उसके रक्त का प्रवाह मिलता है।

भारत में उस परिवार ने संस्कृत, पालि, अनक प्राकृतें, फिर अनेक अपभ्रंशों का रूप धारण कर प्रधानतः उत्तर भारत में प्रचलित भाषाओं के रूप में विस्तार पाया। साधारणतया काल की दृष्टि से पुरातन भाषारूप ईसा पूर्व पांचवीं शती तक माना जाता है। तत्पश्चात स्थूल रूप से पांच-पांच सौ वर्षों तक प्राकृत और अपभ्रंश काल चले। पिछले लगभग हज़ार वर्षों के समय को आधुनिक भाषाएं अपने जन्म, बाल्यकाल और यौवन में विभाजित करती हैं। यद्यपि पिछले ढाई हज़ार वर्षों में रूप कितने ही बदले हैं; परन्तु इनकी पाचन शक्ति को बल संस्कृत से ही प्राप्त होता रहा है। वही इनके लावण्य और माधुर्य का आधार है।

**नामकरण**:- संस्कृत का उत्स वेद भाषा ही है। परन्तु उसके रूप में अंतर वेद काल में ही आने लगा था। स्वयं ऋग्वेद के ही आदि तथा अंत की भाषा मध्य भाग की भाषा से भिन्न है। अन्य वेदों की भाषाओं में तो अन्तर है ही। वेद श्रुति-ग्रंथ हैं। वे छंद बद्ध हैं। उनका सस्वर पाठ किया जाता था। स्वरों के उदात्त-अनुदात्त-स्वरित उच्चारण नियम थे। यह सब होते हुए भी भाषा में अन्तर आ गया। यह अन्तर व्याकरण स्तर पर कम ध्वनि स्तर पर अधिक था। कारण यही प्रतीत होता है कि भाषा की ध्वनि भिन्नता का देश-काल की भिन्नता से नैसर्गिक संबंध है। वेदों के पश्चात उनके विधि-विधान और

व्याख्या परक ग्रंथ ब्राह्मण और आरण्यक आदि बने। पहले वह अनेक देवों की स्तुति की भाषा थी। उपनिषदों तक आते-आते उसमें 'एकोदेव' की खोज प्रधान हो गयी। कर्मकाण्ड अब ज्ञानकाण्ड की ओर मुड गया। स्तुति का स्थान 'अथातो ब्रह्म जिज्ञासा' ने ले लिया। उधर वह भारत के विस्तृत भाग में फैल गयी। उसमें रूपान्तर हुआ तो उसके रूप को स्थिर करने के लिये व्याकरणकार उत्पन्न हुए, जिन्होंने उसे संस्कारित किया।

व्युत्पति के अनुसार संस्कृत शब्द का अर्थ संस्कारकृत, संस्कारित, परिष्कृत अथवा परिमार्जित होता है। तदनुकूल भाषा के संदर्भ में इसका अभिप्राय हुआ सुधरी हुई, शुद्ध भाषा। आधुनिक काल में पाणिनि द्वारा रचित अष्टाध्यायी व्याकरण के नियमों के अनुकूल भाषा के शुद्ध रूप को संस्कृत माना जाता है। पाणिनि का काल ईसा पूर्व चार सौ से सात सौ शती के मध्य का अनुमान किया जाता है। उन्होंने अपने से पहले के आठ नौ शब्द-शास्त्रियों का नाम भी लिया है, जिनके बनाये नियमों का पाणिनि ने अपने कार्य में उपयोग किया। अपने व्याकरण में उन्होंने पांच सौ से अधिक ग्रामों के नाम, निवासियों के पुरातन-नवीन गोत्रों के शब्दों, व्यापारी, किसान, बढई, रंगरेज, ग्वाले, चरवाहे आदि समस्त व्यवसायी नामों, प्रचलित सिक्कों आदि के नामों तथा प्रचलित क्रियाओं के मूल रूपों इत्यादि सहस्रों शब्दो को एकत्र किया। भूगोल की दृष्टि से पश्चिम में सौवीर अर्थात सौराष्ट्र तथा दक्षिण में गोदावरी तक प्रचलित शब्दों का ज्ञान प्राप्त किया। फिर उन शब्दों को व्याकरण के नियमों अर्थात् सूत्रो में बांधा। इस प्रकार उस समय तक की वेदभाषा में जो भी रूपान्तर आ गया था उसका संस्कार पाणिनि ने कर दिया। वेद छंदों में रचित है, अतः उस भाषा का नाम छांदस है। छांदस से भिन्नता प्रकट करने के लिये, अपने द्वारा व्याकरण बद्ध भाषा को पाणिनि ने लौकिक कहा है। पाणिनि ने अपने समय की उस लौकिक भाषा के देशानुकूल उत्तरी, मध्यदेशीय तथा पूर्वी भेद बताये है।

**संस्कृत-साहित्यः-** संस्कृत साहित्य के वैदिक तथा लौकिक दो विभाग किये जाते है। वैदिक साहित्य में वेद, ब्राह्मण तथा उपनिषद ग्रथ सम्मिलित है। चार वेद हैं यथा ऋक, यजु, साम तथा अथर्व। ऋग्वेद मे देवस्तुति और उपासना के 1028 सूक्त हैं। यजुर्वेद में 40 अध्याय हैं, इसमें बहुत से मत्र ऋग्वेद के है। यजुर्वेद में अधिकाश पद्य तथा क्वचित गद्य है। मंत्र यज्ञ विधान मे सम्बद्ध हैं। सामवेद में 75 मंत्र अपने तथा शेष ऋग्वेद के हैं। यह गान की दृष्टि से रचित है। इसका छटा भाग गद्य, शेष पद्य है। अथर्व में जादू टोना, वशीकरण तथा राष्ट्रप्रेम के सूक्त है. ब्राह्मण प्रत्येक वेद के अलग-अलग हैं। इनमें कर्मकाण्ड के प्रश्नों का समाधान है, तथा उनकी पोषक कथाएं हैं। आरण्यक अर्थवाद परक हैं। उपनिषद आरण्यकों से संबद्ध हैं। इनमें ईश्वर, जीव तथा प्रकृति से सम्बद्ध ज्ञान है, जिससे शाश्वत आनन्द अथवा मुक्ति मिले। ये संख्या में 108 हैं। विभिन्न संप्रदायों ने इनके भाष्य किये हैं। आध्यात्मिक दृष्टि से ये उत्कृष्ट ग्रंथ है।

वेदों के शिक्षा, व्याकरण, छन्द, निरुक्त, ज्योतिष तथा कल्प ये छ वेदाग है। जिनका पढ़ना आवश्यक था। शिक्षा में वेदध्वनि विवेचन, व्याकरण में पद-विश्लेषण, छंदग्रंथों मे मंत्र-पद विभाजन, निरुक्त मे वैदिक शब्दों के अर्थों की व्याख्या है। ज्योतिष में काल-ज्ञान, मीमांसा और कल्प में कर्मकाण्ड विवरण है। इनके अतिरिक्त प्रत्येक वेद के पृथक पृथक प्रातिशाख्य है। जिनमें व्याकरण का आरंभिक ज्ञान है। ऐतिहासिक दृष्टि से विद्वानो ने इनके निर्माण काल भिन्न-भिन्न माने हैं। वेदकाल ईसा से हज़ारों साल पुराना है। पुरातन उपनिषदों का समय ईसा पूर्व 1000 से 200 ईसा पूर्व अवश्य है।

लौकिक साहित्य में ऐतिहासिक दृष्टि से संस्कृत में प्रणीत महाकाव्य 'महाभारत' और 'रामायण' का सर्वाधिक महत्व है। महाभारत में अठारह पर्व हैं। इसमें कौरव-पांडव युद्ध के अतिरिक्त अनेक आख्यान भरे पड़े हैं। विषय-वस्तु द्वापर युग की है; अनेक परिवर्धनों सहित इसने ईसा पूर्व तीसरी-चौथी शती तक अंतिम रूप ले लिया होगा। श्री मद्भगवद्गीता इसी का एक अंश है। महाभारत को पंचम वेद कहते हैं। इसमें मनुष्य जीवन से सम्बद्ध सभी प्रकार की सामग्री मिलती है। नल, शकुन्तला, सावित्री आदि कथाएं इसमें हैं। रामायण में राम का चरित्र वर्णन है। यह भी आख्यान ग्रंथ है। वैदिक छंदों से बाहर, छंदों की यह प्रथम रचना है। इसमें अनेक आख्यान हैं।

महाकाव्य के उत्तम रूप का आरंभ रामायण से होता हैं। इसके पश्चात बुद्धचरित, सौन्दरानन्द, रघुवंश, कुमारसंभव, किरातार्जुनीय, शिशुपालवध तथा नैषधीय चरित आदि अनेक उत्तम श्रेणी के काव्य ग्रंथ है। संस्कृत के महाकाव्यों के आदर्श पर प्राकृत में भी 'सेतुबन्ध', 'गौड़वध' आदि महाकाव्य रचे गये।

खण्ड काव्य में नायक के चरित्र का एक अंश होता है। कालिदास का मेघदूत इसका सर्वोत्तम उदाहरण है। इसके अनुकरण पर 'पवन दूत, हंस संदेश' लिखे गये। इनके अतिरिक्त शृंगारतिलक, अमरुकशतक, आर्यासप्तशती, गीतगोविन्द आदि अगणित खण्ड काव्य संस्कृत में हैं।

नाटक रचना में कवि की पद्य तथा गद्य दोनों प्रकार की कुशलता की परीक्षा हो जाती है। अत यह कवि के लिये निकषा कहलाता है। पतंजलि रचित महाभाष्य मे नाटक-सर्जन के संकेत मिलते हैं। काव्य विधा में नाटक को 'रम्य' माना गया है। नाटक रचना के पूरे विधि विधान का ज्ञान कराने वाला अप्रतिम ग्रंथ भरतमुनि का 'नाट्य शास्त्र' है। यह रचना ईसा की दूसरी शती की मानी जाती है। अपनी सर्वांगपूर्णता और उत्कृष्टता की दृष्टि से यह नाट्य वेद माना जाता है। नाटक के क्षेत्र में इसके बाद के बीसियो उत्कृष्ट नाटक सस्कृत में ऐसे मिलते है, जो आज तक बेजोड माने जाते हैं। कालिदास का 'अभिज्ञान शाकुन्तल' तो जगत्प्रसिद्ध है। कालिदास ने अपने से पहले भास, कविपुत्र, सौमिल्ल आदि नाटककारों की भी चर्चा की है। आज भी स्वप्न वासवदत्ता, नागानन्द, उत्तररामचरित, मालतीमाधव, वेणीसहार, अनर्घराघव, मुद्राराक्षस, प्रबोध चन्द्रोदय, कर्पूरमंजरी आदि अनेक नाटक विद्वत्प्रिय हैं।

गद्य का प्रथम रूप यजुर्वेद मे मिलता है। तत्पश्चात ब्राह्मण ग्रथों, आख्यानको और उपनिषदो मे सरल, सुबोध गद्य प्रचुर मात्रा में मिलता है। आगे चलकर आचार्यों ने गद्य की समास प्रचुर शैली और ओजगुण आदि विशेषताएं निश्चित कीं। इस दृष्टि से दशकुमार चरित, हर्ष चरित तथा कादम्बरी आदि उत्तम गद्य की ललित रचनाएं सामने आई। साथ ही अनेक कथा ग्रंथ भी लिखे गये। वृहत्कथा मजरी, कथासरित्सागर पैशाची प्राकृत मे गुणाढ्य की वृहत्कथा पर आधारित ग्रथ थे। बोधिसत्त्व के चरितों के कथा संग्रह भी लिखे गये।

सांसारिक ज्ञान वृद्धि के कथा संग्रह वैताल पचविंशिका, सिंहासन द्वात्रिंशिका, शुक सप्तशती आदि मे कल्पना की कवित्वमयी उडान भी है। नीतिकथा मे पचतत्र, हितोपदेश के तो सैकडो वर्ष पूर्व ससार भर की भाषाओं मे अनुवाद हुए। नीति कथा के असख्य ग्रंथ बौद्ध तथा जैन विद्वानो ने भी लिखे, जिनमे कथाओं के द्वारा अपने अपने सम्प्रदाय के सिद्धान्तो का समर्थन किया गया था। तुलनात्मक अध्ययन से पता चलता है कि बहुधा एक ही बहु प्रचलित कथा को अपने सम्प्रदाय की दृष्टि से भिन्न-भिन्न रूप दे दिया गया है।

लक्षण ग्रंथ आरंभ में अलंकारों को महत्व देते थे। धीरे धीरे शब्द शक्ति आदि अन्य महत्वपूर्ण बातो का विवेचन भी हुआ। भरत मुनि के नाट्यशास्त्र मे दृश्य काव्य का गहरा विवेचन है। काव्य के सिद्धान्तो के विवेचन मे दण्डी का काव्यादर्श, आनन्दवर्धन का ध्वन्यालोक, मम्मट का काव्य प्रकाश, विश्वनाथ का साहित्य दर्पण तथा जगन्नाथ का रस गगाधर आज तक अनुपम ग्रंथ माने जाते हैं।

काव्य-इतिहास, धर्म-सिद्धान्त आदि मिश्रित एक अन्य प्रकार के कथा ग्रथ सस्कृत में रचे गये जिन्हे पुराण कहते हैं। इनकी संख्या अठारह है, इसके अतिरिक्त उपपुराण भी है। इनका रचनाकाल ईसा की दूसरी तीसरी शताब्दी से लेकर आठवीं शताब्दी तक है। पुराणों के कर्ता 'व्यास' माने जाते हैं। इनमे सृष्टि की उत्पत्ति तथा सहार, मन्वन्तर वर्णन, सूर्य तथा चंद्रवशी राजाओं के चरित आदि वर्णित है। इनमें भारत के भूगोल, इतिहास, पुरातत्व, सभ्यता, सस्कृति तो है ही, इनके अतिरिक्त ज्योतिष, शरीरविज्ञान, काव्य तथा व्याकरण शास्त्र की सामग्री भी है। पुराणों में 'भागवत पुराण' अतिप्रसिद्ध है।

दर्शन के मूल तत्वों के बीज तो वेदों मे मिल जाते है। उत्तर कालीन वैदिक साहित्य में साख्य, योग, वैशेषिक, न्याय, मीमांसा और वेदान्त, इन दर्शनों पर अनेक ग्रंथ, भाष्य आदि रचे गये। जैन तथा बौद्ध दर्शन पर भी असंख्य ग्रथ हैं। फिर **मानवधर्म सूत्र** का संभवत: बड़ा संस्करण मनुस्मृति है, जिसका निर्माण काल ईसा की दूसरी तीसरी शती माना जाता है। इसके अतिरिक्त याज्ञवल्क्यस्मृति, नारदस्मृति, पाराशरस्मृति भी प्रसिद्ध ग्रथ है।

**उपवेद**:- वेदों और वेदांगों के अतिरिक्त चार उपवेद हैं। आयुर्वेद, गांधर्व वेद, धनुर्वेद, अर्थवेद। आयुर्वेद के चरक संहिता और सुश्रुत संहिता आज भी प्रमाण ग्रंथ माने जाते हैं। जिनका समय ईसा पूर्व दूसरी शती समझा जाता है। गांधर्व वेद का बीज सामवेद में ही है। भरत के नाट्यशास्त्र में इसका विशेष विवरण प्राप्त है। धनुर्वेद पर कोई ग्रंथ प्राप्त नहीं। अर्थवेद पर कौटिल्य का अर्थशास्त्र है। इसमें राज्य-प्रबध, राजनीति, समाज का आर्थिक सगठन आदि सभी विषय सम्मिलित हैं।

**कोशग्रंथः-** वैदिक शब्दों का कोश निघण्टु था, जिसकी व्याख्या निरुक्त कहलाती है। इस परंपरा में लौकिक भाषा में अनेक कोश बने। ईसा की चौथी-पांचवी शताब्दी में बना 'अमर कोश' आज भी उद्धृत किया जाता है।

**संस्कृत वाङ्मयः-** उक्त विवरण के अनुसार ज्ञात होता है कि मानव जीवन से सम्बन्ध रखने वाला कोई ऐसा विषय नहीं, जिस पर संस्कृत में ग्रंथ प्राप्त न हों। परिणाम स्वरूप भारत की किसी भी भाषा को जब कभी किसी भी विषय के ज्ञान की सामग्री की आवश्यकता पडी, उसे तत्काल सरलता से उपलब्ध हो गयी। साथ ही साथ अभिव्यक्ति के उपयुक्त शब्दावली भी मिल गयी। यही कारण है कि कोई भारतीय भाषा ऐसी नहीं जिसमें संस्कृत के शब्द प्रचुर मात्रा में न हों।

**संस्कृत की ध्वनियाँः-** पाणिनी ने वर्णमाला के अक्षरों के उच्चारण स्थान बताये हैं। उन्हीं के अनुसार उच्चारण करना शुद्ध माना जाता है। ये इस प्रकार हैं-अ, क वर्ग, ह तथा विसर्ग का कण्ठ, इ, च वर्ग, य, श का तालु; ऋ, ट वर्ग, श, ष का मूर्धा, लृ, त वर्ग, ल, स दन्त; उ, प वर्ग तथा उपाध्मानीय ओष्ट, ए, ऐ कण्ठतालु तथा ओ, औ का कण्टओष्ट स्थान होता है।

**संस्कृत की लिपिः-** ईसा की दसवीं शताब्दी में ब्राह्मी लिपि से देवनागरी लिपि विकसित हुई। प्राय: इस लिपि में संस्कृत का सारा वाङ्मय प्रकाशित हुआ है। इसके अतिरिक्त छोटे-मोटे ग्रथ भारत की अन्य लिपियों में भी मिलते हैं। ईसा की सातवीं सदी में ब्राह्मी की दक्षिणी शाखा से पल्लव-ग्रंथी लिपि अस्तित्व में आ गयी थी। तमिल-नाडु में संस्कृत के लिये वही लिपि उपयोग में लायी जाती रही है। अब कुछ समय से संस्कृत के लिये नागरी का उपयोग भी होने लगा है।

## पालि भाषा का परिचय

पालि भाषा का क्या स्वरूप था यह अब बौद्धधर्म के ग्रंथों में ही शेष है। जो उत्तरपूर्व में भूटान, उत्तर में तिब्बत तथा दक्षिण में प्रधानतया श्रीलंका में देखने सुनने को मिल सकता है। श्रीलंका में कुछ महाविद्यालयों में भी इस का अध्ययन किया जाता है। हमारा विश्वास है कि इण्डोनेशिया की 'भाषा' में भी उसके चिह्न मिलते होगे।

जन्म की दृष्टि से यह सस्कृत की अग्रजा है। क्योंकि इसमे 'छादस' अर्थात वैदिक भाषा की ध्वनियों के पद-चिह्न मिलते हैं, जो पाणिनी की संस्कृत मे त्याग दिये गये थे। यद्यपि उनमे से कुछ ध्वनियो के उच्चारण जन भाषाओं में अब तक भी प्रचलित है। इस कोश की भूमिका में 'सस्कृत-परित्यक जन भाषाश्रित वैदिक ध्वनियां' शीर्षक में उनका सकेत किया गया है। उनमें से 'ळ ड' तथा 'ळ ढ' का सकेत स्पष्ट कर दिया गया है। दक्षिणी-भाषाओ में से तमिळ् के 'ऱ-र' के वर्णो युक्त शब्दो के उदाहरण भी दिये हैं। ये उच्चारण और इनके द्वित्व रूप मलयाळम् तथा कन्नड में प्रयुक्त शब्दों में भी मिलते है। तेलुगु भाषा में वे कहीं-कहीं ही मिल पाते है।

'ऱ-र' के शीर्षक के अन्तर्गत उदाहरण देते समय यहां हमने उन की भाषा-वैज्ञानिक खोज की चर्चा नहीं की है। वहां संस्कृत के दो प्रकार के शब्द दिये हैं। एक वे जिनमे 'त्' को और दूसरे वे जिनमें 'ल्' को 'ऱ्' हुआ है। संभवता 'ऱ्' ध्वनि 'लृ' की स्थानापन्ना है। तर्क शास्त्र में 'अनुमान' को भी 'प्रमाण' माना जाता है। हमारे अनुमान का प्रमाण यह है कि 'लृ-त-ल' तीनों का उच्चारण स्थान 'दन्त्य' है। अत: 'त्-ल्' का अर्ध 'ऱ्' प्रयोग संभवत: पुरातन काल की 'लृ' का ही अवशेष है।

काल की दृष्टि से पाणिनी का काल महात्मा बुद्ध के आस-पास का है और देश की दृष्टि से पाणिनी के कार्यस्थल से बुद्ध का जन्म स्थान डेढ़ हज़ार किलोमीटर से अधिक दूर था। पाणिनी जिस भाषा का संस्कार कर रहे थे उसे उन्होंने 'लौकिक' कहा है। यद्यपि उसके प्राच्य अर्थात 'पूर्वीय' रूप का भी संकेत किया है। परन्तु बुद्ध का देश संभवत: उनके प्राच्य से अधिक दूर प्राच्य था। अतः वहां तक का शब्द-संकलन वे नहीं कर पाये होंगे।

# प्राकृत भाषा का परिचय

आधुकिन काल में ईसा की प्रथम पाँच छः शतियों तक हिमालय और विन्ध्याचल पर्वतों के मध्यवर्ती भाग में प्रचलित भाषा का नाम प्राकृत कहलाता है। जो देश-भेद से अनेक नामों से पुकारी जाती थी। नेमिसाधु तथा कालिदास 'प्रकृति' का अर्थ 'लोक' या 'जनता' मानते थे अतः 'प्राकृत' का अर्थ 'जनभाषा' या 'लोकभाषा' हुआ। 'जनभाषा' को साहित्यिक रूप लेते-लेते सैंकड़ों वर्ष लग जाते हैं।

भाषा शास्त्रीय विद्वान 'पैशाची, शौरसेनी, अर्धमागधी, महाराष्ट्री' आदि प्राकृत के कई भेद गिनाते हैं। 'पैशाची' वर्तमान कश्मीर के किसी भाग में चलती थी, जिसके पुरातन ग्रंथ 'बुड्ढ कहा' (वृहत्कथा) का नाम कथा साहित्य में सर्वोपरि माना जाता है। इसके संस्कृत में रूपान्तरित ग्रंथ 'वृहत्कथा मंजरी, कथा सरित्सागर' आदि मिलते हैं जो प्रमाणित करते हैं कि 'प्राकृत' में इतने श्रेष्ट रचनाकार थे कि जिनके ग्रंथों का अनुवाद करने में संस्कृत विद्वानों ने भी गौरव अनुभव किया।

**शौरसेनी** का प्रभाव मध्य देश में महाराष्ट्र तक और पूर्व में संभवतः वाराणसी तक था। शूरसेन जनपद का केन्द्र मथुरा था। 'शौरसेनी' में अनेक ग्रंथ लिखे गये होंगे परन्तु वे विदेशी आक्रमणों में नष्ट हो गये। 'अर्धमागधी' का क्षेत्र 'मागधी' और 'शौरसेनी' के बीच का था। वर्धमान महावीर ने अपने उपदेश इसी भाषा में दिये। अतः वह 'प्राकृत' 'आर्ष-प्राकृत' कहलायी। जैनियों का साहित्य बारह आगम-अंगों तथा बारह उपांगों में विभक्त है, जिनमें से प्रत्येक में अनेक ग्रंथ हैं। इन ग्रंथों की भाषा पर भाषा विज्ञानी 'शौरसेनी' के पूर्वी अंचल का प्रभाव मानते हैं।

**मागधी प्राकृत** संभवतः बिहार की अर्वाचीन 'मगही' का पूर्व रूप थी। बुद्ध ने अपने उपदेश 'मागधी' में ही दिये होंगे जिसका नाम 'पालि' भाषा पड़ा।

**महाराष्ट्रीय प्राकृत** का प्रसार क्षेत्र वर्तमान महाराष्ट्र से अधिक विस्तृत था। इसमें अनेक ग्रथ लिखे गये, जिनके संस्कृत अनुवादों का नाम 'रावणवध, सेतुबंध' आदि प्रसिद्ध है। कश्मीर के राजा प्रवरसेन और कन्नौज के राजा यशोवर्मन के आश्रित कवियों की रचनाएं 'महाराष्ट्रीय प्राकृत' में हुई, जिनसे ज्ञात होता है कि यह प्राकृत भारत के धुर-उत्तर तक आदृत थी। गाहा सत्तसई (गाथा सप्तशती) दक्षिण के सातवाहन राजा के समय में रची गयी। अतः महाराष्ट्री दक्षिण तक भी आदृत थी। 'गाथा सप्तशती' के अनुकरण पर तो संस्कृत में 'आर्या सप्तशती' भी लिखी गयी।

**विभिन्न प्राकृतों की पारिवारिक समानता**–'महाराष्ट्रीय प्राकृत' के ग्रंथों के रचयिताओं का उत्तर में कश्मीर और कन्नौज एवं दक्षिण में सातवाहन राजाओं के यहाँ आदर पाना यह सिद्ध करता है कि यह भाषा उत्तर से दक्षिण तक आदर पाती थी। अर्थात अन्य प्राकृतों के प्रदेश में भी महाराष्ट्री प्राकृत समझी जाती थी, जो यह सिद्ध करती है कि प्राकृतों में परस्पर समानता थी।

**प्राकृतों की ध्वनि समानता तथा भिन्नताः–**

1. सभी प्राकृतों में संस्कृत के 'ऋ, लृ' तथा इन अक्षरों के दीर्घ रूप समाप्त हो गये थे।
2. सभी प्राकृतों में संस्कृत विसर्गों (:) की उपयोगिता नहीं रही।
3. 'क' से 'म' तक के सभी स्पर्श वर्ण समस्त प्राकृतों में हैं; परन्तु अनुनासिकों में 'न' के स्थान पर 'ण' आदि का व्यत्यय है।
4. संयुक्त व्यंजनों का अभाव हो गया। देशकालानुसार किसी एक प्राकृत में सयुक्त व्यंजन से किसी एक व्यंजन का द्वित्व यथा-सप्त-सत्त आदि; अथवा मध्य स्वरागम द्वारा विभक्त यथा इंद्र-इंदर, नासत्त नासतीय; अथवा किसी में संयुक्त व्यंजन में से एक का लोप कर दूसरे में कोई स्वर लगाने आदि के परिवर्तन हुए। इस प्रकार संस्कृत के संयुक्त वर्णों के उच्चारण आदि को स्थानीय प्रकृति द्वारा सरलीकृत किया गया।
5. किसी प्राकृत में द्वित्व व्यंजन के पूर्व दीर्घ-स्वर को ह्रस्व किया गया।
6. 'श, ष, स' में से 'ष' का सभी प्राकृतों में अभाव है, परन्तु किसी प्राकृत में केवल 'स' है, किसी में 'श' है।
7. किन्हीं प्राकृतों में 'ऐ', 'औ' का अभाव है किन्हीं में नहीं। वैदिकी भाषा में इनके 'अइ, अउ' मिश्र उच्चारण चलते थे।
8. वैदिकी भाषा में 'ए, ओ' के स्वरूप जो अब परिवर्धित देवनागरी लिपि में 'ऍ, ऑ' लिखे जाते हैं, शौरसेनी आदि प्राकृतों में प्रचलित तो रहे, परन्तु इनके लिए स्वर-अक्षर या इनकी मात्रा प्रचलित नहीं मिलती।

**प्राकृत ग्रंथों का स्वरूपः-** वास्तव में प्राकृत रचनाओ में संस्कृत, तद्भव तथा देशज तीनों प्रकार के शब्दों का सम्मिश्रण है। प्राकृत के जिन शौरसेनी आदि भेदों की चर्चा है, यह इनके साहित्यिक रूप की है। सबसे अधिक महत्वपूर्ण बात यह है कि प्राकृत शब्दरूपों और उनके मूलरूपों को समझने की कुंजी सस्कृत है। प्राकृत के व्याकरण भी संस्कृत भाषा में हैं। वे ही बताते हैं कौन से प्राकृत शब्द का संस्कृत शब्द रूप क्या है, क्योकि अधिकतर प्राकृत शब्द संस्कृत के तद्भव रूप हैं। कुछ शब्द वैदिकी भाषा से सीधे आये हुए भी हैं।

## अपभ्रंश भाषा का परिचय

संस्कृत भाषा-विज्ञों की दृष्टि मे जिस भाषा को अपभ्रंश कहते है, भाषा विज्ञानियों के अनुसार वह भाषा का विकास है। मूलतः यह शब्द पाणिनीय व्याकरण के महाभाष्यकार पतंजली ने ईसा पूर्व दूसरी शताब्दी में 'अपभ्रष्ट' नाम से प्रयोग किया था। पाणिनि के समय की जनभाषा जिसे लौकिक नाम दिया गया था, पतंजली के समय तक आते-आते विकृत हो चुकी होगी, अतः उन्होंने इसे 'अपभ्रष्ट' नाम दिया होगा। परन्तु धीरे-धीरे यह भाषा विकसित होकर साहित्य सृजन के काम आने लगी और ईसा की बारहवीं शती तक तो इसका प्रयोग समस्त उत्तर भारत में होने लगा। इसका प्रमाण है मैथिल कोकिल महाकवि विघापति का काव्य। वे इसके शब्दों को 'देसिल बयना' अर्थात 'देशीय वचन' कहते, तथा इनका स्वाद मीठा बताते हैं और इस का नाम 'अवहट्ट' अर्थात अपभ्रंश देते हैं।

**अपभ्रंश का उद्भव और विकासः-** इसके उत्स का ज्ञान भी ईसा की दूसरी शती के नाट्य शास्त्र के रचयिता भरतमुनि कराते हैं। वे इसके 'शाबर, आभीर तथा गुर्जर' तीन नाम भी गिनाते हैं। छटी सातवीं शती मे भामह तथा दण्डी अपभ्रंश को प्राकृत से भिन्न काव्यभाषा रूप में प्रचलित बताते हैं। दसवीं शती मे राजशेखर अपनी 'काव्यमीमासा' में सूचना देते हैं कि अपभ्रंश के कवियों को राजदरबार मे सम्माननीय पद प्राप्त था। उनके समय मे इसके नागर, उपनागर आदि भेद थे। आभीरों का पर्याय 'व्रात्य' था जिसका अपभ्रंश रूप 'ब्राचड़' हो गया।

संक्षेप में कहा जाय तो पश्चिमी भारत के सौराष्ट्र प्रदेश में उद्भूत आभीर भाषा ईसा की दूसरी-तीसरी शताब्दी में उत्पन्न हुई। यह पहले लोकभाषा, फिर शिष्टभाषा, तदुपरान्त साहित्य की भाषा बन गयी। पहले यह गुर्जर तथा सिन्धु प्रदेश तक सीमित थी। बाद मे मालवा, पजाब, राजस्थान, शौरसैनी प्रदेश होती हुई विद्यापति के मैथिल-मगही प्रदेश तक पहुंची। लोकभाषा को साहित्य भाषा बनने के लिये लोकप्रिय कथावस्तु की आवश्यकता होती है। इसके पास कृष्णगाथा का अटूट भंडार था। अतः यह द्वारका से सामग्री लेकर चली और मथुरा की कृष्णगाथा का सहारा ले पूर्व की ओर बढती चली गयी।

**अपभ्रंश भाषा के भेदः-** अपभ्रश के उपनागर, केकय, ब्राचड तथा नागर उपभेदों की चर्चा पुरातन ग्रंथों में है। भाषा विज्ञानियों के मत से **उपनागर** अपभ्रंश पूर्वी सौराष्ट्र प्रदेश की भाषा का रूप था, जिसका साहित्य उपलब्ध नहीं। प्राचीन हिन्दी के चारण साहित्य का ऐतिहासिक तथा भाषा वैज्ञानिक विश्लेषण करने से उसे जाना जा सकता है। ऐसा भाषा-शास्त्रियों का मत है। **केकय** प्रदेश कौन सा था इसके विषय में विद्वानों के अनेक मत हैं। पर बहुमत यह स्वीकार करता है कि पंजाबी का लहंदा रूप केकय से उद्भूत है। पंजाब में ही एक और भाषा है 'सरायकी'। इसके बोलने वालों की संख्या पर्याप्त है। परन्तु ये दोनों भाषाएं पाकिस्तान में हैं। अतः उनपर विचार करने की आवश्यकता प्रतीत नहीं होती।

**नागर-अपभ्रंश** का उस काल का जो रूप गुजरात तथा पश्चिमी राजस्थान में प्रचलित था उसी से आधुनिक गुजराती भाषा उद्भूत हुई। गुर्जर-प्रतिहारों की राज्यसत्ता के समय नागर अपभ्रंश का शिष्टजन सम्मत प्रयोग होने लगा था। ग्यारहवीं शती में मार्कण्डेय ने इसका व्यवहार किया है। बारहवीं शती मे हेमचन्द्र सूरी ने इसके साहित्यिक रूप को शौरसेनी प्राकृत की अनुसारिणी बताया है। उन्होंने 'देसी सद्द' अर्थात 'देशी शब्द-संग्रह' कोश भी बनाया।

**ब्राचड़-अपभ्रंश** प्रयोग करने वाला प्रदेश सिंध था। आठवीं शती में ही यह प्रदेश अरबों के अधिकार में आ गया था। फिर लगातार यह प्रभाव बना ही रहा। यहां तक कि यहां भाषा भी अरबी लिपि में ही लिखी जाने लगी। यह भाषा पाकिस्तान

में तो जीवित है ही, भारत में भी सिंध से आये भाइयों ने इसे जीवित रखा है और अब वह भारतीय संविधान में परिगणित भारतीय भाषाओं में है। इस कोश में भी सिंधी शब्द ग्रहीत हैं।

**अपभ्रंश का साहित्यः-** प्राकृत की अगली सीढ़ी अपभ्रंश है। इसका काल 600 ईसवी से 1300 तक माना जाता है। अपभ्रंश साहित्य के आरंभिक शब्द प्रयोगों से पता चलता है कि प्राकृत और अपभ्रंश में बहुत समय तक साहित्य रचनाएं होती रहीं। दूसरी ओर आधुनिक नव्य भाषाओं में प्रौढ़ रचनाएं प्रारंभ होने के बाद तक अर्थात सोलहवीं-सत्रहवीं शताब्दी तक भी जैन कवियों द्वारा अपभ्रंश में साहित्य रचा जाता रहा। परन्तु दसवीं शती तक अपभ्रंश साहित्य का उत्कर्ष रहा, फिर यह जनभाषा से दूर होती गयी।

अपभ्रंश साहित्य-रचना के निश्चित प्रमाण जिनदास कृत 'नन्दिसूत्र' (676 ई०) से मिलते हैं। इसके आगे तो अनेक कवियों के प्रबन्धग्रंथ भी मिलते हैं तथा दोहों की मुक्तधारा भी मिलती है। मुक्त धारा में वज्रयान के अनुयायी बीस से अधिक सिद्धों के चर्यापद और दोहे प्राप्त हैं। इसी श्रेणी के साधनमाला, डाकार्णव आदि अन्य ग्रंथ भी मिलते हैं। इनके अतिरिक्त समस्त उत्तरी प्रदेशों के लगभग सभी मतावलम्बियों ने अपभ्रंश में मुक्तक काव्य, सुभाषित, खण्डकाव्य, महाकाव्य, चम्पू, कथा तथा चरित काव्यों की रचनाएं कीं। नवीं शती में स्वयंभू ने राम कथा पर आधारित 'पउमि चरिउ' तथा महाभारत की कथा परम्परा को लेकर 'रिट्ठणेमि चरिउ' जैसी विशाल कृतियां रचीं। दसवीं शती में पुष्पदन्त ने जैन परम्परा के महापुरुषों की कथा को लेकर 'महापुराण', 'णयकुमार चरिउ' आदि कई ग्रंथ रचे। इस परंपरा में दो-तीन शताब्दियों में ही बीसियों ग्रंथ लिखे गये। जिनमें भाषा का निखरा रूप, काव्य सौन्दर्य, छन्दों का कलात्मक प्रयोग है। वस्तु की दृष्टि से युद्ध, प्रेम, वैराग्य तथा मानवजीवन के गंभीर व्यापारों का विस्तृत चित्रण है। खण्डकाव्य 'संदेश रासक' में ऋतुवर्णन तथा विरह वर्णन उत्तम कोटि का है। विद्यापति की कीर्तिलता आदि तो हिन्दी साहित्य की प्रसिद्ध निधि है। उक्त कृतियों की भाषा का प्रभाव उत्तर भारत की पश्चिमी तथा पूर्वी सभी भाषाओं पर पड़ा।

**अपभ्रंश की ध्वनियांः-** संस्कृत शब्दों के तद्भव रूपों की प्रक्रिया की दृष्टि से प्राकृत से अपभ्रंश में कुछ ही अन्तर आये। उनमें मध्य ट, ठ के स्थान पर ड, ढ और ड़, ढ़ तथा संयुक्त और द्वित्व व्यंजनों के स्थान पर एक व्यंजन रह जाना प्रधान है। 'न' के स्थान पर 'ण' का प्रयोग जो पंजाबी, हरियाणवी, गुजराती, सिंधी, मराठी में प्रायः मिलता है, यह भी अपभ्रंश का ही प्रभाव प्रतीत होता है।

## असमी भाषा का परिचय

स्वतंत्रता प्राप्ति के पश्चात उत्तर पूर्व में जो असम राज्य बना उसका क्षेत्रफल पिचासी हजार वर्ग मील था, किन्तु अब उसमें पहाड़ी क्षेत्रों के छः अन्य राज्य बन गये हैं जिनकी बोलियां पहले से ही भिन्न थीं। वर्तमान असम-प्रदेश प्रायः ब्रह्मपुत्र घाटी का मैदानी इलाका ही रह गया है जिसकी राजभाषा असमी है। बंगाल प्रदेश को यह क्षेत्र स्पर्श करता है।

**असमी साहित्य का विकासः-** ईसा की तेरहवीं शताब्दी के आरंभ से असमी में लिखित साहित्यिक कृतियां क्रमानुसार मिलने लगती हैं। इससे पूर्व 'चर्यापद' के दोहों में इस भाषा और साहित्य के आरंभ का आभास मौखिक साहित्य के रूप में मिलता है। लिखित साहित्य प्रायः पांच भागों में बांटा जाता है जो निम्न प्रकार से हैं:—

1. **प्राक् वैष्णव काल (1200-1449 ई०):-** इस काल के साहित्य निर्माताओं में पहले वे हैं जिन्होंने संस्कृत ग्रंथों का असमी में अनुवाद किया अथवा उनके आधार पर अपनी कृतियों का निर्माण किया। दूसरे वे हैं जिन्होंने पुरातन-युग के वीरों की गीत-गाथाएं लिखीं। ये कवि प्रभाव-निरपेक्ष तथा स्वतंत्र साहित्यकार हैं। हेम सरस्वती, माधव कन्दलि ऐसे ही कवि हैं।

2. **वैष्णव काल (1449-1650 ई०):-** इस काल के महान कवि शंकर देव हैं जो असमी-साहित्य के नव-निर्माता तथा असमी-जीवन के नव-निर्धारक हैं। इन्होंने साहित्य, समाज, संस्कार, संगीत, कला, धार्मिक निष्ठा तथा सम्पूर्ण सामाजिक संघटन का पुनर्निर्माण किया। श्री मद्भागवत पुराण उनके वैष्णव मत का प्रधान आधार था। इनके 'कीर्ति घोषा' ग्रंथ में विभिन्न पुराणों के भक्ति-परक आख्यान हैं। 'भक्ति प्रदीप' सिद्धान्त परक ग्रंथ है। इनके अतिरिक्त 'निमिनव सिद्ध, रुकमणि

हरण, गुण माला, लीला माला' आदि अनेक अन्य ग्रंथ भी इन्होंने लिखे। संस्कृत मे 'भक्ति रत्नाकार' लिखा एवं अकीय नाटक की परम्परा भी चलाई जिनमें 'रामविजय, काली दमन, पारिजात हरण' प्रसिद्ध हैं।

दूसरे महान कवि संस्कृत विद्वान, संगीतकार, नाटककार, धर्मप्रचारक माधव देव हैं। उनके 'नामघोषा' ग्रंथ में आध्यात्मिक तत्व विवेचन है। असमी 'महाभारत' के रचियता एम. सरस्वती तथा 'भागवत पुराण एवं गीता' को असमी में अनूदित करने वाले भट्टदेव भी इसी काल में हुए जिन्होंने शंकर देव के असमी गद्य को स्पष्ट तथा स्थायी रूप दिया।

3. **गद्य, बुरुंजी-काल (1650-1826 ई०):-** 'बुरुंजी' का अर्थ है अज्ञात कथाओं का भण्डार। पहले यह राज पुरोहित लिखा करते थे फिर राजकर्मचारी। इनके माध्यम से मध्यकाल के असम का व्यवस्थित इतिहास ज्ञात होता है, जिसमें राजवशों का इतिहास भी मिलता है। अन्य चरित-ग्रंथों की रचना भी इस काल मे हुई।

ज्योतिष, गणित, चिकित्सा, कला, नृत्य आदि अनेक विषयों पर उपयोगी साहित्य सृजन के साथ-साथ कवि कुतुबन के 'मृगावती' और मंझन के 'मधुमालती' सूफी ग्रन्थों के कथानक के आधार पर दो काव्य ग्रन्थ भी असमी में लिखे गये।

4. **आधुनिक काल (1826-1947 ई०):-** यह काल अंग्रेजी शासन काल से आरंभ हुआ जिससे पूर्व प्रकार के साहित्य में गतिरोध आ गया। मुद्रणालय स्थापित होने से ईसाई पादरियों ने धर्म प्रचार की पुस्तके स्थानीय भाषा मे छपवाई। बाइबिल का असमी में अनुवाद पहला मुद्रित ग्रंथ था। विदेशी पादरियों द्वारा असमी भाषा संबधी अन्य अनेक ग्रंथ तथा निबंध भी लिखे गये और 1873 ई० में असमी भाषा को सरकारी प्रतिष्ठा प्राप्त हो गयी। अब असमी मे साहित्य निर्माण की धारा प्रवाहित होने लगी। आनदराम ढेकियाल फुकन, हेमचंद बरुआ एव गुणाभिराम बरुआ ने बहुमुखी साहित्य का सृजन किया। शब्दकोश एवं 'असम बुरजी' नामक इतिहास ग्रंथ भी लिखे गये। 'जोनाकी' (जुगनू) पत्रिका के माध्यम से अनेक कवि एवं गद्यकार अस्तित्व में आये।

5. **स्वाधीनत्तोत्तर काल (1947 ई० से):-** इस काल में असमी साहित्य मे भारत की अन्य भाषाओं में पायी जाने वाली समस्त विविधताएं एवं विधाए मिलती है।

**असमी भाषा का उद्भवः-** यह आर्य परिवार की भाषा है। यद्यपि सातवी शती में असम की भाषा मागधी-अर्धमागधी प्राकृत से कुछ भिन्न थी; किन्तु भाषा विज्ञानियों का विचार है कि बगला और असमी का मूल स्रोत मागधी अपभ्रंश है यद्यपि दोनों का विकास स्वतत्र रूप से हुआ।

**असमी लिपिः-** मूलतः यह ब्राह्मी लिपि का ही विकसित रूप है। इसका प्रारंभिक विकास गुप्त लिपि के उपरूप कुटिल लिपि से ईसा की बारहवीं सदी में हुआ। बंगला लिपि से एकाध अक्षर को छोड कर इसकी पूर्ण समानता है।

**असमी ध्वनियाँः-** असमी के लिपि चिह्नें तथा उच्चारण मे पर्याप्त अन्तर है।

1. 'व' तथा 'ब' दोनों लिपि चिह्नो की जगह प्रायः 'ब' लिखा जाता है; परन्तु उच्चारण भिन्न भिन्न होता है।
2. ट, ठ, ड, ढ, ण आदि मूर्धन्य ध्वनियों का बोलचाल मे प्रचलन नहीं, वे क्रमशः त, थ, द, ध, न की तरह बोली जाती हैं।
3. ज, य, ह्य के स्थान पर सामान्यतः 'ज' का उच्चारण किया जाता है।
4. 'श, स' के स्थान पर प्राय 'श', एवं 'ष' के स्थान पर 'ख' का उच्चारण होता है। किन्हीं-किन्हीं शब्दों में श, ष एवं च, छ का उच्चारण भी 'स' की तरह होता है।
5. असमी की सभी ध्वनियां कोमल है। द्वित्व वर्णो का भी कठोर उच्चारण नहीं होता।
6. द्रविड़, कोल या खासी भाषाओं की तरह असमी में भी शब्द के दूसरे अक्षर पर ज़ोर देने की प्रवृत्ति है।
7. शब्दारंभ का 'अ' बंगला की तरह प्रायः 'ऑ' अथवा 'ओ' जैसा बोला जाता है।

## उड़िया भाषा का परिचय

उड़िया वर्तमान उड़ीसा प्रदेश की राजभाषा है और भारतीय संविधान मे परिगणित भाषाओं में एक है। उडीसा प्रदेश के पूर्व में बंगाल की खाड़ी है। इसके उत्तर में बंगला भाषी प्रदेश है। उत्तर पश्चिम मे बिहार-प्रदेश की उपभाषाएं हैं। दक्षिण

में तेलुगु तथा दक्षिण-पश्चिम में मध्य प्रदेश का छत्तीसगढ़ संभाग है, जहां की भाषा हिंदी की उपभाषा है। इसके अतिरिक्त यह भी उल्लेखनीय है कि इसके पश्चिम में बिहार का वह भाग है जिसमें मुंडा परिवार की भाषाएँ बोली जाती है। जिनके शब्दों का सम्मिश्रण तथा ध्वनि आदि का प्रभाव उड़िया पर पड़ा है।

उड़ीसा प्रदेश के वासियों और वहाँ की भाषा दोनों के लिए 'उड़िया' शब्द का प्रयोग होता है। इतिहास में इस प्रदेश के कलिंग, उत्कल तथा उड्र नाम मिलते हैं। कुछ लोग 'ओड्र' विषय से ओडिशा की उत्पत्ति बताते हैं।

**उड़िया भाषा का उद्भवः-** भरतमुनि ने "शबर-आभीर-चाण्डाल-सचल-द्राविड़-उड्रजा-हीना वने चराणां च विभाषा नाटके स्मृता" कहा है। जिससे ज्ञात होता है कि दो हजार वर्ष पूर्व 'उड्र' विभाषा थी। निश्चित ही संसार की सभी बोलियों की तरह समयान्तर से रूपान्तर होते-होते 'उड़िया' ने भाषा रूप प्राप्त किया। आज की उड़िया का मुख्य आधार भारतीय आर्यभाषा है। इसमें संस्कृत भी पर्याप्त मात्रा में है। साथ ही इसमें निकटवर्ती संथाली, शबरी आदि मुण्डारी वर्ग की और औरॉय, कुई, तेलुगु आदि द्रविड़ वर्ग की भाषाओं के लक्षण भी पाये जाते हैं। अत इसकी कई बोलियाँ हैं।

**उड़िया साहित्य का विकासः-** उड़िया साहित्य के विकास को काल तथा प्रकृति के अनुसार निम्नचार युगों में बांटा गया है:-

**आदियुगः-** इसमें 'बौद्धगान ओ दोहा' उड़िया का पूर्वरूप साहित्य माना जाता है। यह भाषा, भाव तथा ऐतिहासिकता की दृष्टि से उड़िया से घनिष्ट रूप से संबंधित है। दूसरा ग्रंथ है 'मादला पांजि' जो जगन्नाथ मंदिर में सुरक्षित है। इसमें उडीसा के राजवंश और मंदिर के नियोगों का इतिहास लिखा है। 'कलाश चौतिशा' में शिवजी की वरयात्रा का हास्यरस मे वर्णन है। इसका अन्य नाम सारला पूर्व भी है। क्योंकि इसके पश्चात उड़िया के जातीय तथा आदि कवि सारला दास का समय आता है। सिद्धेश्वर परिड़ा को 'चंडी सारला' के प्रसाद से कवित्य प्राप्त हुआ। अतः उन्होंने सारलादास नाम रखा। इनके 'विलंका रामायण महाभारत तथा चंडी पुराण' ग्रंथ प्रसिद्ध हैं। इस युग के रामविभा, विष्णुगर्भ पुराण तथा निर्गुण महात्म्य ग्रंथ भी हैं। जो अन्य कवियों के द्वारा रचे गये हैं।

**पूर्वमध्य या भक्ति युगः-** इस युग के पांच कवि पंच सखा या पंच शाखा भी कहलाते हैं। इनमें से प्रत्येक ने अनेक ग्रंथ लिखे। सोलहवीं शती में 'जगन्नाथ चरितामृत' के नाम मे पंचसखाओं के जगन्नाथदास की जीवनी लिखी गयी। उस समय के एक मुसलमान भक्त कवि के पद भी मिलते हैं। इसी युग में उषाभिलाष, कपट केलि, चंद्रावलि विलास, रहस्य मंजरी आदि ग्रंथ विभिन्न कवियों द्वारा लिखे गये।

**उत्तरमध्य या रीतियुगः-** इस युग में पौराणिक तथा काल्पनिक दोनों प्रकार के काव्य रचे गये। सीता, राधा का नखशिख वर्णन, नायक-नायिका भेद, शृंगार रस आदि को अधिक महत्व दिया गया। शब्द वैलक्षण्य, चित्र काव्य, अलंकार पटुता तथा प्रतिभा प्रगल्भ कृतियों के कारण इस काल के उपेन्द्रभंज सर्वश्रेष्ट कवि कहलाते हैं। इनके अतुल प्रभाव के कारण यह युग ही 'भंज युग' कहलाता है। इनके वैदेही विलास, सुभद्रा परिणय, ब्रजलीला, कुंजलीला, कलाकौतुक आदि पौरणिक काव्यों के अतिरिक्त लावण्यमयी, कोटि ब्रह्माण्ड सुन्दरी, रसिक हारावली आदि काल्पनिक काव्य ग्रंथ भी हैं। उपेन्द्रभंज के पितामह राज धनंजय भंज ने भी रघुनाथ विलास, त्रिपुर सुन्दरी, मदन मंजरी आदि दस-बारह ग्रंथ लिखे थे। तथा अन्य कई उच्चकोटि के कवियों की भी बीस से अधिक रीतिकालीन काव्य लक्षणों मे युक्त कृतियां मिलती हैं।

भंज काल उतरते-उतरते महाप्रभु चैतन्य से प्रभावित गौड़ीय-वैष्णवधर्म और रीतिकालीन लक्षण दोनों का समन्वय राधा कृष्ण-प्रेम-परक काव्य में अनेक कवियों में मिलता हैं।

**आधुनिक युगः-** यह युग ब्रिटिश काल से प्रारंभ होता है। इस काल के प्रसिद्ध रचनाकार राधानाथ राय के 'पार्वती, नंदिकेश्वरी, ययाति केशरी' ऐतिहासिक काव्य हैं। 'महापात्र' पर मिल्टन का प्रभाव है। इन्होंने मेघदूत, वेणीसंहार और तुलसी पद्यावली का अनुवाद भी किया। इनका कार्य जातीय चरित्र को कलंकित करने वाला माना गया अतः सत्यवादी युग के प्रवर्तक गोपबन्धु दासने जातीय प्रतिष्ठा के अनेक ग्रंथ लिखे। बंगाल से एक आंदोलन चला कि 'उड़िया एक स्वतंत्र भाषा नहीं है।' फकीर मोहन ने इसका करारा जवाब दिया। उनके लछमा, मामु, छमाण आठ गुंठ प्रायश्चित्त उपन्यास तथा दो भाग में 'गल्पस्वल्प' कहानी संग्रह प्रसिद्ध हैं। पद्य में महाभारत रामायण का अनुवाद, उत्कल भ्रमण, पुष्पमाला आदि अनेक ग्रंथ हैं।

आधुनिक काल में उपन्यास, कहानी, आलोचना, गीतनाट्य, प्रहसन, यात्रा लेखन तथा कविता की पुरातन नवीन विधाएं सभी में बहुत से प्रतिभा सम्पन्न लेखक हैं। जिन्हें पुरस्कार भी मिले है।

**उड़िया लिपि का उद्भवः-** नागरी लिपि की तरह उड़िया लिपि भी ब्राह्मी लिपि की सन्तान है। यद्यपि देखने से यह भिन्न प्रतीत होती है। उड़िया लिपि अपनी बनावट में निराली है जिसमें अक्षर के ऊपर एक छत्र सा होता है। इसका आरंभ कब हुआ यह ठीक-ठीक पता नहीं चलता। हाथी-गुफाओं में उत्कीर्ण खारवेल राजा के शिलालेखों से इसका संबंध रहने का अनुमान किया जा सकता है। ईसा की ग्यारहवीं शती में सौन्दर्य वृद्धि के लिये अक्षरों के नीचे कुछ चिह्न लगाये जाने लगे। तेरहवीं शती तक वर्तमान लिपि विकसित हुई। ऐसे प्रमाण मिलने हैं कि कुटिल लिपि का इस पर विशेष प्रभाव पड़ा। वर्तमान अक्षर यदि ऊपर से ढक दिये जायें तो नागरी अक्षरों से कुछ-कुछ मिलते प्रतीत होंगे।

कटक तथा पुरी ज़िले के संग्रहालयों में ईसा की छटी से उन्नीसवीं शती के ताड़पत्र पर लिखे ग्रंथ मिलते हैं। पन्नों पर लिखने के लिये लेखनी लोहे की होती थी। लिपि विशेषज्ञों का अनुमान है कि ताड़पत्रों के कट-फट जाने के डर से अक्षरों के ऊपर की रेखा गोलाई लिये बनायी जाने लगी होगी।

**उड़िया लिपि तथा ध्वनियाँः-** उड़िया वर्णमाला का अक्षर क्रम देवनागरी के समान है। परन्तु ध्वनियों में कुछ भिन्नता है। तथा कुछ ध्वनियों के लिये भिन्न अक्षर रूप भी हैं।

1. ऋ के ह्रस्व तथा दीर्घ रूप के अक्षर हैं; परन्तु उच्चारण 'रु' होता है।
2. अनुस्वार ( ं ), विसर्ग ( ः ) तथा ( ँ ) चन्द्रबिन्दु भी हैं।
3. ऐ, औ का उच्चारण अई, अऊ किया जाता है।
4. य के लिये दो अक्षर हैं। इनमें एक का उच्चारण 'ज' तथा दूसरे का 'य' होता है।
5. हिन्दी की तरह ड, ढ़ भी हैं।
6. एक अधिक 'ल' है, जिसका उच्चारण मूर्धन्य होता है। जिसके लिए परिवर्धित देवनागरी में 'ळ' अक्षर निर्णीत हुआ है। इसका उच्चारण 'ड़' जैसा होता है।
7. श, ष तथा स तीनों अक्षर वर्णमाला में हैं; परन्तु तीनों का ही 'स' उच्चारण करने की प्रवृत्ति है।
8. व और ब दोनों अक्षर हैं, परन्तु दोनों का ही 'ब' उच्चारण करने प्रवृत्ति है।
9. शब्द के अन्तिम व्यंजन में 'अ' ध्वनि स्पष्ट बोली जाती है। हिन्दी की तरह उस व्यंजन का हलन्त जैसा उच्चारण नहीं होता।
10. प्रायः स्वरों के साथ अनुनासिकता पायी जाती है।
11. ङ, ञ का प्रयोग सवर्गीय व्यंजनों के साथ होता है।

## उर्दू भाषा का परिचय

राजकाज में उर्दू का इतिहास हिंदी से किंचित पुराना है। अंग्रेजी राज्य के समय उर्दू को आज के हिमाचल, पंजाब, उत्तर प्रदेश एवं बिहार आदि में कचहरी-अदालत में प्रथम स्थान प्राप्त था। दक्षिण में हैदराबाद रियासत की यह प्रशासनिक भाषा थी।

स्वतंत्रता प्राप्ति के बाद भारतीय संविधान में अन्य भारतीय भाषाओं के साथ उर्दू को भी सम्मिलित किया गया है। राजभाषा के रूप में कश्मीर की यह प्रशासकीय भाषा है।

उर्दू के विकास के लिए दिल्ली आदि कई राज्यों में उर्दू-अकादमी हैं। केन्द्रीय शिक्षा मंत्रालय के अन्तर्गत भी 'तरक्की-ए-उर्दू-बोर्ड' स्थापित है।

**उर्दू नामकरणः-** उर्दू भाषा के इतिहास में अमीर खुसरो को इसका प्रथम कवि माना जाता है, यद्यपि उन्होंने अपनी भाषा को 'हिन्दवी' कहा है। भाषा के लिए 'उर्दू' शब्द का प्रयोग ईसा की अठारहवीं शती के मध्य में 'मीर' ने पहले-पहल किया मिलता है। यह तुर्की भाषा का शब्द है जिसका अर्थ है लश्कर, छावनी या सेना-निवास।

उर्दू के उक्त रूप को शम्स-उल-उलमा मुहम्मद हसन ने निम्न शब्दों में स्पष्ट किया है—"उर्दू का दरख़्त अगर्चे संस्कृत और भाषा की ज़मीन पर उगा, मगर फ़ारसी की हवा में सर-सब्ज हुआ है।"

**उर्दू का उद्भव और विकासः-** अमीर खुसरो से भी पहले सूफ़ी कुतुब साहिब ने देहली को अपना केन्द्र बना लिया था। ये जनता तक पहुंचने के लिए धर्म प्रचार में 'हिन्दवी' जुबान का प्रयोग करते थे। आलउद्दीन खिलजी ने जब गुजरात और दकन पर विजय पायी तो सूफ़ियों द्वारा 'हिन्दवी' भाषा भी उधर पहुँची। हिन्दी के कुछ कवियों जैसे नामदेय, कबीर, रविदास की भाषा इन सूफ़ियों से बहुत कुछ मिलती-जुलती है। इन्होंने केवल छंद हिंदी के प्रयोग किये और विशिष्ट शब्दावाली हिन्दूधर्म से ग्रहण की।

दकन में 'हिन्दवी' भाषा की उन्नति के बीजापुर और गोलकुण्डा दो बड़े केन्द्र हो गये। गोलकुण्डा के कुतुबशाही राजा लेखकों की सहायता करते थे तथा स्वयं भी शायरी करते थे। उधर बीजापुर के आदिलशाही राजा कला और शायरी के संरक्षक थे। इनके दरबारी कवियों ने 'देहलवी या हिन्दवी' की विशेष दकनी शैली अपनायी।

'वली' जब देहली आये तो उन्होंने फ़ारसी परम्पराओं का उर्दू में प्रयोग कर शेर कहना आरंभ किया। यह तर्ज़ लोगों को पसन्द आई और फ़ारसी में जितने काव्य रूप प्रचलित थे उन्हें सफलता से उर्दू में अपनाया।

मीर, सौदा, दर्द ने उर्दू काव्य को प्रोत्साहित किया, जिनके कारण उनका ज़माना उर्दू का स्वर्ण-युग कहलाता है। सामाजिक दशाओं से घबराकर ये शायर देहली से लखनऊ चले आये, जहाँ के नवाब कला के बड़े प्रेमी थे। यहाँ इंशा और मुसहफ़ी आदि ने गज़ल में नाम पैदा किया, 'मसनबी' में मीर हसन ने कमाल दिखाया, 'मरसिये' में ज़मीर, अनीस आदि ने।

लखनउ स्कूल ने ज़बान की सफाई और घुलावट में उन्नति की। वाज़िद अलीशाह (अवध के नवाब) ने उर्दू साहित्य को विशेष प्रोत्साहन दिया, तथा स्वयं भी पिचहत्तर छोटी-बड़ी पुस्तकें लिखीं।

इसी काल में देहली में ज़ौक, मोमिन और ग़ालिब ने उर्दू कविता को ऊचाँ उठाया और उसमें दार्शनिक विचार प्रकट किये। फोर्ट विलियम कालेज कलकत्ता ने पुस्तकों द्वारा सरल उर्दू भाषा की नयी शैली का प्रचार किया। पत्र व्यवहार में उर्दू विद्वानों ने फ़ारसी की जगह इस सरल उर्दू भाषा का प्रयोग आरंभ किया।

1857 ई० के बाद अंग्रेज़ी शासन एवं अंग्रेज़ी शिक्षा का प्रभाव बढ़ा। इस काल में सर सैयद अहमद खाँ ने 'अलीगढ़ साइंटिफिक सोसाइटी' स्थापित कर उर्दू में गंभीर साहित्य उत्पन्न किया। लाहौर में 'अंजुमने पंजाब' की स्थापना हुई, मुशायरे होने आरंभ हुए जिससे उर्दू में नयी कविता का युग आरंभ हुआ। इक़बाल, जोश, ज़फ़रअली खाँ आदि ने ब्रिटिश साम्राज्यशाही के विरुद्ध नज़्में लिखीं जो देशभर में प्रसिद्ध हुई।

1935 ईसवी से उर्दू में प्रगतिवाद का प्रचार हुआ। हिन्दी के उपन्यास सम्राट श्री प्रेमचंद उर्दू प्रगतिवाद के प्रधान पोषक माने गये। प्रेमचंद जो कुछ लिखते थे वह उर्दू और हिंदी दोनों की पत्रिकाओं में समान रूप से छपता था। इस काल से उर्दू उपन्यास, समालोचना आदि सभी शाखाओं में उन्नति आरंभ हुई। भारत के कोने-कोने में इसकी कविताओं और गज़लों ने ऐसा रूप धारण किया कि फिल्म से लेकर बाज़ार तक की ज़बान पर उर्दू छायी हुई है।

स्वतंत्रता के बाद उर्दू के सभी प्रधान कवियों के दीवान (कविता संग्रह) हिंदी में प्रकाशित हो चुके हैं और उनके अब तक कई-कई संस्करण भी निकल चुके हैं। उर्दू के सभी भारतीय लेखकों की कहानियाँ आदि हिन्दी पत्रिकाओं में प्रकाशित होती देखी जाती हैं। इतना ही नहीं, पाकिस्तानी लेखकों की कृतियाँ भी हिंदी पत्रिकाओं में प्रकाशित होती हैं।

यह ख़ास भारत की भाषा है और उस सभ्यता की निशानी है जो मुसलमानों के हिन्दुस्तान में बसने और हिन्दुओं से भाईचारा रखकर सम्मिलित हो जाने से उत्पन्न हुई।

**उर्दू लिपि और ध्वनियाँ:-**

1. उर्दू भाषा फ़ारसी लिपि में लिखी जाती है।
2. फ़ारसी-अरबी उच्चारणों के लिए देवनागरी लिपि के क, ख, ग, ज, फ अक्षरों के नीचे बिंदी लगा कर क़, ख़, ग़, ज़, फ़ ध्वनि चिन्ह प्रचलित हैं।

# कन्नड भाषा का परिचय

'कन्नड' कर्नाटक राज्य की स्वीकृत राजभाषा है, जिसका केन्द्र मैसूर है। इसकी सीमाएं मराठी, तेलुगु, तमिल तथा मलयाळम् भाषी प्रदेशों से मिलती है। मूलत: यह द्रविड़ परिवार की भाषा है, जिसकी ध्वनियां कभी द्रविड भाषाओं की थी, किन्तु बाद के साहित्य में संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश आदि के इतने अधिक शब्द इसमें आ गये कि उसका द्रविड रूप ढक सा गया।

प्राचनीता की दृष्टि से इसका स्थान तमिल से दूसरा है। कन्नड के प्रामाणिक कोशकार श्री किट्टल का कथन है कि कन्नड में मराठी और हिन्दुस्तानी के अनेक प्रत्यय गृहीत हो गये हैं फिर भी आधुनिक कन्नड में उन ध्वनियों और शब्दो के पर्याप्त अवशेष हैं जो इसे द्रविड़ परिवार की भाषा प्रमाणित करते हैं।

**कन्नड की बोलियाँ:-** अंचलों के आधार पर कन्नड की मैसूरी, बंगलौरी, मंगलौरी, गयचूडी, कुर्गी आदि कई बोलियां हैं। इन सब के अतिरिक्त एक समृद्ध कोटि की बोली 'तुलू' भी है, जो कन्नड की उपभाषा कही जाती है।

**कन्नड लिपि का विकास:-** कन्नड लिपि का प्रादुर्भाव ब्राह्मी लिपि की दक्षिणी शाखा से हुआ। इसका सबसे पुराना शिलालेख बेलूर के पास हल्मिडि गाँव में मिला, जो 450 ईसवी का माना जाता है। सबसे पुरानी उपलब्ध हस्तलिपि 'कविराज मार्ग' ग्रंथ की है जो ईसा की नवीं शती के उत्तरार्ध की है। छटी शती तक तेलुगु भाषा भी कन्नड लिपि में लिखी जाती थी किन्तु तेरहवीं शती तक दोनों स्पष्ट रूप से एक दूसरे से भिन्न हो गयीं।

**कन्नड साहित्य का विकास:-** कन्नड साहित्य दक्षिण भारत का समृद्ध एव प्राचीन साहित्य माना जाता है। यद्यपि इसका प्रथम उपलब्ध ग्रंथ 'कविराज मार्ग' ईसा की नवीं शती का है, जो दंडी के काव्यादर्श पर आधारित लक्षण ग्रथ है, किन्तु इसमे पूर्व की कृतियों का उल्लेख प्रमाणित करता है कि इसमे पूर्व भी काव्य ग्रंथ रचे गये, जो प्राप्त नहीं हैं। पश्चात जैन महापुरुषों द्वारा रचित 'आदि पुराण, पंथ पुराण, शान्ति-पुराण' आदि अनेक गद्य-पद्य मिश्रित रचनाएं मिलती हैं, जिनकी शैली पौराणिक और ग्रंथ संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश मिश्रित हैं। चौदहवीं शती तक यह साहित्य प्रौढावस्था में पहुंच गया, जो इसका 'स्वर्ण युग' कहलाता है।

इस बीच क्रान्ति युग का आरंभ हुआ जिसमें संस्कृत निष्ट भाषा के स्थान पर बोलचाल की कन्नड भाषा को प्रधानता एवं देशी छंदों को प्रोत्साहन दिया गया। जैन मतावलम्बियों का साहित्य में एकाधिकार खंडित हो गया। वीर शैव भक्तों ने भक्ति, ज्ञान, वैराग्य, सदाचार, नीति मिश्रित गद्य गीतों के काव्य ग्रंथ लिखे। रामानुजाचार्य की वैष्णव सम्प्रदाय की तथा मध्वाचार्य की द्वैतमत की भक्ति की धारा से साहित्य और भाषा-शैली प्रभावित हुए। परिणामस्वरूप पौराणिक महाकाव्यों के कथानकों का विशुद्ध कन्नड मूल रूप में निरूपण हुआ। साहित्य जनता के अधिक निकट आया।

भागवत सम्प्रदाय के कवि कुमार व्यास ने महाभारत के दस पर्वो की कथा का कन्नड में विशदीकरण किया। अन्य कवियों ने भी इनसे प्रेरणा पाकर महाभारत के शेष पर्वो, रामायण, भागवत एवं गीतों के पद्यानुवाद किये।

हरिदास परम्परा साहित्य में भजन-कीर्तन आदि स्तुति-गीतों की रचना ने कन्नड साहित्य को समृद्ध किया। इसकी पहली शाखा 'व्यास कूट' थी जिसकी शब्दावली संस्कृत गर्भित थी, दूसरी 'दासकूट' थी जिसमें सभी जातियों के भक्तों ने जन-भाषा में भजन-कीर्तन आदि की रचना की। यह परम्परा अठारहवीं शती तक चलती रही।

आधुनिक युग में विदेशी ईसाई-मिशनरियों ने अपने धर्म प्रचार के लिए भारत की अन्य भाषाओं की तरह कन्नड के भी मुद्रणालय स्थापित किये और अपनी छोटी-छोटी धर्म-पुस्तिकाएं प्रकाशित कीं। साथ ही कन्नड में अकारादि क्रम से शब्द-संग्रह कर शब्द कोश बनाये। दूसरी ओर विदेशी शिक्षा प्रसार हुआ। कन्नडवासियों ने विदेशी और स्वदेशी काव्यों, नाटकों आदि के अनुवाद किये। पत्र-पत्रिकाएं निकलीं। कहानी, नाटक, उपन्यास, जीवनी, यात्रा वृत्तान्त आदि समस्त विधाओं पर अगणित पुस्तकें प्रकाशित हुईं।

**कन्नड की ध्वनियाँ:-**

1. 'अ'कारान्त शब्द की ध्वनि 'आ'कारान्त जैसी होती है।

2. 'ऍ तथा ऑ' ह्रस्व ध्वनियां भी कन्नड में हैं, जो अक्षरों और मात्राओं द्वारा प्रकट की जाती है।
3. 'ळ' की 'ड़' जैसी ध्वनि है। जो बंद 'ळ' के रूप में मराठी से देवनागरी में ली गयी है।
4. संयुक्त वर्ण लिखने की पद्धति देवनागरी से इस दृष्टि से भिन्न है कि उसमें पहला वर्ण पूरा दूसरा आधा लिखा जाता है। उच्चारण देवनागरी जैसा ही होता है।
5. स्वर रहित व्यंजन की सूचना के लिए कन्नड में हलन्त जैसा चिन्ह भी है।
6. 'ऋ' वर्ण है परन्तु उसका उच्चारण प्राय 'रु' जैसा होता है।
7. 'श, ष, स' तीनों ध्वनियाँ शिक्षित वर्ग प्राय: तद्‌वत् उच्चारण करते हैं किन्तु जन-सामान्य 'स' उच्चारण करते हैं।
8. अनुस्वार का प्रयोग प्रायः किया जाता है।
9. 'ङ' और 'ञ' वर्णमाला में तो है परन्तु संयुक्त वर्णो में पिछले सौ वर्षो से उनके स्थान पर अनुस्वार का ही प्रयोग होता है।
10. उत्तर भारत में अनुस्वार प्राय: 'अङ्' जैसा बोला जाता है परन्तु कन्नड में 'अम्' जैसा उच्चरित होता है।

## कोंकणी भाषा का परिचय

कोंकणी वर्तमान गोआ प्रदेश की भाषा है, जो महाराष्ट्र के दक्षिण में अरब सागर के तट के किनारे-किनारे स्थित है। इसका आविर्भाव संस्कृत से है। साहित्य अकादमी ने 1975 ई० में कोंकणी भाषा को मान्यता प्रदान की एवं 1987 ई० में यह गोआ प्रदेश की राजभाषा स्वीकृत हो संविधान की आठवीं सूची में शामिल हुई।

**नामकरण**:- कोंकण प्रदेश के नाम पर वहाँ के निवासियों और भाषा को कोंकणी कहा जाता है।

**कोंकणी भाषा का उद्‌भव और विकास**:- गोआ तथा उसके आस पास के प्रदेश पर पुर्तगालियो का लगभग साढे चार सौ वर्ष तक शासन रहा। उन्होंने कोंकणी का उन्मूलन कर पुर्तगाली भाषा प्रस्थापित करने के अनेक उपाय किये। जो भी उपलब्ध कोंकणी साहित्य उनके हाथ लगा उन्होने उसे जला दिया और भाषा का प्रयोग करने वालों पर कर लगा दिये। अत: कोंकणी के उद्‌भव तथा विकास के प्रमाण प्राप्त नहीं हैं। कुछ लोग इसे मराठी की उपभाषा मानते हैं, कुछ कन्नड की। प्रसिद्ध भाषा विज्ञानी डा० कत्रे ने इसे स्वतंत्र समृद्ध भाषा सिद्ध किया है। इस भाषा की अनेक शैलिया हैं, जिनमें प्रमुख तीन हैं। 1.मालवण रत्नगिरि (गोआ के उत्तर में प्रचर्चित) 2. गोआ कारवार में प्रचलित 3.मंगलूर की तरफ प्रचलित। पर सभी कोंकणी भाषी प्रत्येक शैली को आसानी से समझ सकते हैं।

जनता से मौखिक साहित्य अर्थात् लोकगीतों और कहानियों का प्रयोग पुर्तगाली न हटा सके। दूसरी ओर पुर्तगाली पादरियों को ईसाई धर्म का प्रचार जनभाषा में करना था। अत: उन लोगों ने कोंकणी सीखी और फादर स्टीफेन ने उसका व्याकरण भी लिखा। ईसा की सोलहवीं शती से ही ईसाई धर्म प्रचारकों ने उक्त कार्य आरंभ कर दिया, जिससे शासको के विरोध के बावजूद कोंकणी को जीवित रहने में सहायता मिली। किन्तु इससे साहित्यिक स्रोत निर्बाध न बह सका और इसकी गति मंद रही।

**साहित्य**:- कोंकणी का सबसे पुराना उपलब्ध ग्रंथ 'रामायण कथा संग्रह' है। इसके लेखक कृष्ण दास श्याम कंडशेखर थे। इसे 16 वीं शताब्दी में प्राचीन केंडवी लिपि (जो कन्नड से मिलती है) से रोमन लिपि में उतारा गया था। 'कोंकणी रामायण' एवं 'महाभारत की कथाएं' दो अन्य प्राचीन पुस्तकें हैं। इनसे ज्ञात होता है कि कोंकणी में गद्य लेखन का कार्य काफी पहले से शुरु हो गया था तथा इसका गद्य भी पर्याप्त विकसित और परिमार्जित है। 'संत एंटोनीचीं अचर्या' एवं 'रुखांचीं अमृत फलां' मध्यकाल की उत्कृष्टतम कृतियां हैं। 1658-59 ई० में प्रकाशित 'अनवाडयांचो मड़ो' (गडरियों का बाग) के पांच खण्ड प्रकाशित हुए। इनकी दार्शनिक संकल्पना, भाषा लालित्य और बिंब विधान अप्रतिम हैं। प्रवासी कोंकणियों के प्रयत्नों से बम्बई, पुणे, मंगलौर और कोचीन में भी कोंकणी पुस्तकों का प्रकाशन हुआ जो रोमन, देवनागरी एवं कन्नड लिपि में थीं। 1893 ई० में कोंकणी-पुर्तगाली एवं 1905 ई० में पुर्तगाली-कोंकणी दो विशाल कोशों का प्रकाशन हुआ।

बहुमुखी प्रतिभा के धनी वामनवर्दे ने कोंकणी साहित्य को लघु कहानियाँ, नाटकों, जीवन कथा, व्याकरण और बाल साहित्य से समृद्ध किया।

वीरभद्र चरित्र, प्रहलाद चरित्र, लिंग पुराण, स्थल पुराण और रामायण एवं महाभारत के अनुवाद पुरानी मानक कोंकणी में है। राष्ट्रकवि एम० गोविन्द ने गीतांजलि की कुछ कविताओं का कोंकणी में अनुवाद किया। पिछले चार दशकों में कहानियों की पाँच सौ पुस्तकें भी प्रकाशित हुई।

**कोंकणी की लिपि**- गोआ के स्वतन्त्रता प्राप्ति से पूर्व कोंकणी नागरी, कन्नड़ एवं रोमन तीन लिपियों में लिखी जाती थी यथा मराठी प्रभाव क्षेत्र में नागरी, कन्नड़ प्रभाव क्षेत्र में कन्नड़ लिपि तथा पुर्तगाली शासन की ओर झुके लोग रोमन लिपि में लिखते थे।

अब स्वतन्त्रता पश्चात गोआ अलग राज्य घोषित हो चुका है। यहाँ कोंकणी अकादमी की स्थापना हो चुकी है। अतः सर्व सम्मति से कोंकणी की लिपि देवनागरी स्वीकृत हो जाने पर नागरी लिपि में ही साहित्य प्रचलित होता जा रहा है। अभी तक कोंकणी शब्दों की वर्तनी भिन्न होती थी। अब यह कमी धीरे धीरे दूर हो रही है।

## गुजराती भाषा का परिचय

गुजराती भाषा का क्षेत्र गुजरात, सौराष्ट्र और कच्छ के अतिरिक्त महाराष्ट्र के सीमावर्ती प्रदेश तथा राजस्थान के दक्षिण पश्चिमी भाग मेवाड़ मारवाड़ तक है। पाकिस्तान का सिन्ध प्रदेश भी इसमें स्पर्श करता है। पूर्व में मालवा खानदेश तक यह सामान्यतः बोली समझी जाती है। इस प्रदेश के पश्चिम में अरब सागर है।

**गुजराती भाषा का नामकरणः-** गुजराती शब्द गुजरात से बना है जो उस प्रदेश के निवासी और उनकी भाषा दोनों के लिये प्रयुक्त होता है। ईसा की आठवीं से दसवीं शताब्दी तक के शिलालेखों में गुर्जरत्रा मंडल, गुर्जरत्राभूमि, गुज्जरत्ता आदि शब्द मिलते हैं। ईसा की दसवीं शताब्दी में तीन अरबी यात्रियों अलबरूनी, अबुजेद तथा अलमसूदी ने गुझ़ात, गुर्जर तथा गुजरात शब्दों का प्रयोग किया है। चीनी यात्री ह्युएनत्सांग की यात्रा के समय इन गुर्जरों की राजधानी राजस्थान में भिन्नमाल में थी। विदेशियों के आक्रमणों के कारण ये पहले आज के गुजरात के उत्तर भाग में आकर बसे फिर धीरे धीरे नर्मदा नदी के आस पास और सौराष्ट्र में फैल गये। सत्रहवीं शती के गुजराती रस कवि प्रेमानंद ने पहले पहल अपने काव्य में भाषा के लिए 'गुजराती' शब्द का प्रयोग किया है।

**गुजराती भाषा का उत्स या उद्भवः-** आर्यभाषा के कुलक्रम में पहले वैदिक संस्कृत आदि है। दूसरी पीढ़ी पाली, प्राकृत की है। तीसरी विभिन्न प्राकृतों से निकली अनेक अपभ्रंशों की है। फिर उनसे निकली उत्तर भारत की आधुनिक भाषाएँ है। गुजराती भी इसी क्रम से निकली भाषा है। इसकी पूर्वज भी मूलतः वही अपभ्रंश है, जो हिन्दी, राजस्थानी आदि की है। उमाशंकर जोशी ने उसे गौर्जर अपभ्रंश नाम दिया। टेसीटोरी ने 'पश्चिमी राजस्थानी', सुनीति कुमार चटर्जी ने 'पश्चिमी हिन्दी' के निकट की भाषा कहा है। लगभग हजार वर्ष पहले हेमचन्द्र सूरी ने इसके तत्कालीन रूप को 'शौरसेनी प्राकृत' कहा है। देशकाल भेद से अनेक नाम होते गये। विद्वानों ने गुजराती अपभ्रंश को नागर या गुर्जर नाम भी दिये हैं।

**गुजराती साहित्य का उद्भव तथा विकासः-** वर्गीकरण की दृष्टि से ईसवी के ग्यारहवें शतक तक गुर्जर अपभ्रंश और उसके पश्चात दो सौ वर्ष तक अपभ्रंश एवं पुरानी गुजराती का अन्तरिम रूप रहा। इसके बाद उस भाषा का उदय हुआ जिसका नाम जूनी (पुरानी) गुजराती है। भाषा शास्त्री टेसीटोरी इसे प्राचीन पश्चिमी राजस्थानी कहते है। अर्वाचीन गुजराती की रूपाभा ईसा की सत्रहवीं शती से दिखाई देती है। जिसका उत्तरोत्तर साहित्यिक विकास ईसा की उन्नीसवी शती के मध्य से अब तक निरंतर होता आ रहा है।

ईसा की तेरहवीं शताब्दी के शालिभद्र, विजयसेन तथा विनयचन्द्र सूरियों द्वारा प्रणीत उल्लेखनीय ग्रंथ क्रमशः भरतेश्वर बहुबलि रास, रेवन्तगिरि रासु तथा नेमिनाथ चतुष्पादिका आदि है। चौदहवी शती के कछूली रास, नेमिनाथ फागु आदि ग्रंथ है। ये रचनाएं प्रायः जैन कवियों की है। कोई कोई जैनेतर कवियों की रचनाएं भी है। शैली की दृष्टि से ये लोकसाहित्य

मे निबद्ध है। ये उस क्षेत्र की अपभ्रंश भाषा मे है। पद्रहवी शताब्दी की जयशेखर कृत प्रबोध चिन्तामणि, अब्दुर्रहमान का सन्देश रासक तथा अन्य कवियो के पृथ्वीचन्द चरित्र, कादम्बरी, आदि के विषय तथा भाषा पिछली दो शतिया के जैन कवियो मे हटकर है। इसी शती मे कुछ आगे बढ कर नरसिंह मेहता की रास सहस्र पदी, शृंगार माला, हिंडोलाना पदो, बसन्तना पदो, सुदामा चरित्र आदि अनेक ग्रथ है। पद्रहवीं शती के पूर्वार्द्ध का श्रीधर कवि का 'रणमल्ल छद' और पद्मनाभ का 'कान्हड दे प्रबध' क्रमश ईडर तथा जालौर के राजाओ के मुसलमान आक्रान्ताओ से किये युद्धो के वीर रस पूर्ण वर्णन की श्रेष्ट रचनाये है। इस प्रकार भाषा का विषय और शैली तो इस काल तक आते आते साहित्यिक हो गये है परन्तु भाषा का रूप अभी तक प्राचीनता लिये हुए है। लगभग इसी समय भालण कवि ने रामायण, महाभारत तथा भागवत के इतिवृत्तो को काव्य बद्ध किया। नृत्यपरक गरबा लोकगीतो के ये प्रथम कवि है। मीराबाई के अनेक सरस पद भी गुजराती मे लोकगीतो की तरह गाये जाते है।

सत्रहवीं शती ईसवीं मे गुजराती साहित्य के सर्वोच्च कवि प्रेमानन्द साहित्य मे पदार्पण करते है। उन्होने रामायण महाभारत, भागवत, मार्कण्डेय पुराण आदि लगभग पचास आख्यानो का काव्यनिबद्ध किया। उनकी तीन नाट्य कृतिया भी है। इनके अनेक अनुगामी कई आख्यानकार कवि हुए। इसी समय कबीर के समान दार्शनिक सुधारवादी कवि अखा भी पाखड खडक कवि हुए

अठारहवीं शती मे गरबी शैली मे स्तुतिपरक गीतो के अनेक कवि हुए। दयाराम इस शैली के सम्राट माने जाते है। इनकी 48 रचनाये मिलती है। दार्शनिक तथ्य, भक्ति भावना तथा सामाजिक पाखडो की भर्त्सना करने वाले स्वामी नारायण सप्रदाय के अनेक साधु गुजराती कवि हुए। इनमे स्वामी ब्रह्मानद के कई ग्रथ तथा 8000 फुटकर पद मिलते है।

उन्नीसवीं शती मे गुजराती को नये साचे मे ढालने, सांस्कृतिक जागरण, राष्ट्रीय भावना और सुधारवादी विचारो को वाणी देने मे नर्मदाशकर हिंदी के भारतेन्दु के समान है। उन्होने सपादन, आलोचना, निबध, नाटक, चरित लेखन आदि मे अप्रतिम योगदान दिया। इन्हीं के समकालीन दलपतराम ने सरल तथा प्रसाद गुण शैली मे सामाजिक, नीति परक तथा राष्ट्रीय भावना से ओत प्रोत पद्य गद्य लिखा। दोनो ही अनेक परवर्ती कवियो और लेखको के प्रेरक तथा आदर्श थे

उनके बाद स्वच्छदतावादी, रोमांटिक कवि हुए। दलपतराम के पुत्र नानालाल ने प्रबन्ध काव्य खडकाव्य मुक्तक काव्य एव नाटक लेखक के रूप मे ख्याति प्राप्ति की। 'कुरुक्षेत्र' महाकाव्य इनकी प्रमुख कृति है। गुजराती कथा साहित्य अपेक्षा कृत अधिक समृद्ध है। गोवर्धनराम त्रिपाठी का "सरस्वती चन्द्र" उपन्यास चार भागो मे लगभग सौ वर्ष पहले प्रकाशित हुआ। ऐतिहासिक उपन्यास लेखन के क्षेत्र मे दसियो मान्य लेखक है, इनमे कन्हैयालाल माणिक लाल मुंशी के उपन्यासो के तो सभी भारतीय भाषाओ मे अनुवाद हुए। जिनमे से पृथ्वीवल्लभ, जयसोमनाथ, लोपामुद्रा आदि के नाम तो हर भाषा भाषी जानता है।

गाधी जी गुजरात विद्यापीठ के जन्मदाता थे ही, उन्होने गुजराती वर्तनी को मानक रूप देने के लिये काका कालेलकर से 'जोडणी' कोश तैयार कराया जिससे गुजराती मे प्रयुक्त शब्दो को मानक रूप मिला

**गुजराती लिपि तथा ध्वनियाँ:-** गुजराती लिपि देवनागरी लिपि का ही एक रूप है। यदि अन्तर है तो पहला यह कि अक्षरो पर शिरोरेखा नहीं होती। दूसरा कुछ अक्षरो की आकृतियाँ किंचित भिन्न है। एक आध अक्षर अधिक है। उच्चारण की दृष्टि से गुजराती की मोटी मोटी विशेषताएं निम्नलिखित है

1 शब्दो मे 'ऍ' और ऑ' का उच्चारण तो होता है, परन्तु उसके लिए स्वराक्षर या मात्रा नहीं है
2 चन्द्र बिन्दु ( ँ ) अर्थात अर्ध अनुस्वार का उच्चारण अनेक शब्दो में होता है, परन्तु यह चिह्न नहीं है
3 च, छ, ज, झ के उच्चारण प्राकृत काल के चले आ रहे है, परन्तु साहित्यिक अथवा सुशिक्षित लोग इनके शुद्ध तालव्य उच्चारण करते है।
4 'ज्ञ' का उच्चारण गुजराती मे 'ग्न' के समान होता है। अर्थात 'ज्ञान' शब्द हिन्दी की तरह 'ग्यान' नहीं 'ग्नान' बोला जाता है।
5 कण्ट से निकलने वाली 'ह' की ध्वनि कभी कभी सयुक्त वर्णो मे छाती से निकलती है

6 अनेक शब्दो मे 'ह' या 'य' न होने पर भी थोडी सी ध्वनि सुनाई पडती है। जिसे 'ह' श्रुति तथा 'य' श्रुति कहा जा सकता है।

7 गुजराती उच्चारण मे शब्दो या वाक्यो मे स्वराघात या स्वरभार भी सुनाई पडता है। अर्थात शब्द के किसी वर्ण या वाक्य के किसी शब्द पर उच्चारण मे अधिक बल डाला जाता है।

8 हिन्दी की तरह नीचे बिन्दी लगाकर क, ख ग ज, फ के फारसी उच्चारण को प्रकट नही किया जाता।

9 ड, ढ की बिन्दी भी नही लगाई जाती परन्तु कुछ लोग ड, ढ युक्त शब्दो मे वैसे उच्चारण करते पाये जाते है।

10 पूर्ण विराम अग्रेजी की तरह छोटी बिंदी से लगाया जाता है खडी पाई से नही

11 इसमे सस्कृत की तरह तीन लिंग है। नपुसक लिग को नान्यतर जाति कहते है सामान्यत आकारान्त शब्द पुल्लिग, इकारान्त शब्द स्त्रीलिग एव उकारान्त शब्द नपुसक लिग होते है

12 सामान्यत 'आ' लगाने से एकवचन का बहुवचन हो जाता है

## तमिल भाषा का परिचय

भारत के दक्षिण पूर्व मे अवस्थित प्रदेश तामिलनाडु कहलाता है इसके पूर्व मे बगाल की खाडी है। उत्तर का किचित भाग उडीसा का, पश्चिम का अधिकाश क्षेत्र तेलुगु देशम् तथा कुछ भाग कर्नाटक का एव उससे आगे मलयालम् भाषी केरल प्रान्त को स्पर्श करता है तमिलनाडु का अन्तिम छोर कन्याकुमारी है इस समय इस प्रदेश की राजभाषा तमिल है।

तमिल का सबसे प्राचीन ग्रथ तोलकाप्पियम तमिल प्रदेश की सीमा उत्तर मे तिरुपति से लेकर दक्षिण मे प्राचीन काल की कुमारी नदी तक बताता है जिसमे तमिल भाषी 49 देश थे जिससे ज्ञात होता है कि आज के तेलुगु, कन्नड तथा मलयालम तीनो प्रान्त उसके अन्तर्गत थे

तमिल शब्द द्रविड शब्द का विकसित रूप है जिसका विकास द्रविड द्रामिक तमिल रूप मे हुआ यहाँ जिसे तमिल लिखा जा रहा है वह अग्रेजी से लिए उच्चारण के अनुकूल है वास्तव मे इसका उच्चारण तमिड और तमिढ के बीच का कहा जा सकता है। देवनागरी मे इसके उच्चारण के लिए ऴ अक्षर सकेत बढा लिया गया है। प्रस्तुत कोश मे इस अक्षर का उपयोग नही किया जा सका

**तमिल का भाषा परिवार:-** द्रविड भाषा परिवार की यह प्राचीनतम भाषा है ईसा से लगभग 2500 वर्ष पूर्व से यह अविरत रूप से व्यवहृत होती आ रही है तमिल के उपलब्ध ग्रन्थो के आधार पर भाषा विज्ञानियो का निर्विवाद निर्णय है कि ईसा से कई सौ वर्ष पूर्व यह भाषा सुव्यवस्थित एव सम्पन्न हो चुकी थी ऐतिहासिक वास्तविकता तो यह है कि दक्षिण की अन्य तीनो द्रविड उद्भूत भाषाओ मलयालम्, कन्नड और तेलुगु ने तो अपने चोले बदल लिये परन्तु तमिल अपने पुरातन रूप की विरासत दृढता से अपनाए हुए है अन्य तीन भाषाओ ने लगभग सहस्र वर्ष पूर्व अपना स्वतंत्र अस्तित्व ग्रहण करना आरम्भ कर लिया था। अपनी अपनी लिपिया भी देवनागरी वर्णमाला क्रम के अनुसार विकसित कर ली थी और अक्षर रूप निर्णीत कर लिये थे, जिनकी स्थिरता मुद्रणालयो के अस्तित्व मे आने पर पूरी तरह स्थापित हो गयी।

**तमिल साहित्य का विकास:-** तमिल के प्रमुख तथा प्राचीन महाकाव्य 'शिलप्पादिकारम्' की टीका से ज्ञात होता है कि तमिल भाषी भू भाग बहुत विशाल था। समय समय पर सागर प्रलय से इसके अनेक क्षेत्र नष्ट हो गये

इरैयनारकल वियलुरै' नामक ग्रन्थ मे तमिल कवि सघो का विवरण दिया गया है। उसके अनुसार प्रथम कवि सघ ईसा पूर्व 9950 से 5500 पूर्व अर्थात 4400 वर्ष तक काव्य निर्माण के काम की देखभाल करता रहा इस संघ के सदस्य 89 कवि थे तथा प्रधान गन्थ 'अगत्तियम्' था जिसमे 12,000 सूत्र थे यह आलोचनात्मक गन्थ था। अन्य भी अनेक ग्रन्थ थे, जो उस समय के पाड्य राजाओं की राजधानी मदुरा नगर के सागर मग्न हो जाने से नष्ट हो गये। तदनन्तर उन्होने 'कपाटपुरम्' राजधानी स्थापित कर द्वितीय कवि सघ की स्थापना की। इस सघ के सदस्य 59 कवि थे। यह सघ 3700 वर्ष तक साहित्य निर्माण करता रहा। इसकी समाप्ति भी ईसा पूर्व 1850 तक सागर की उथल पुथल के कारण हो गयी। इस काल

के भी अनेक ग्रथ थे जिनमे पूर्व उल्लिखित तोलकाप्पियम् अति प्रसिद्ध है। तृतीय कवि सघ की स्थापना वर्तमान मदुरा मे हुई इसके सदस्य 49 कवि थे यह 1850 वर्ष रहा अज्ञात कारणो से इसका भी विघटन हो गया इस काल के साहित्य मे वर्णित मदिर तथा मूर्तियो एव अन्य ऐतिहासिक सामग्री के प्राप्त होने से इसकी सत्ता प्रमाणित होती है।

इस प्रकार तमिल साहित्य का काल विभाजन सघपूर्व काल सघकाल सघोत्तर काल भक्ति काल कम्बन काल मध्यकाल तथा आधुनिक काल है

सम्प्रति द्वितीय सघकाल का तोलकाप्पियम् तथा तृतीय सघकाल के ग्रथ उपलब्ध है। इनसे तत्कालीन प्राकृतिक जीवन तथा संस्कृति का ज्ञान होता है। तोलकाप्पियम् पाणिनी की अष्टाध्यायी सदृश अद्भुत लक्षण ग्रथ है। तृतीय सघकाल के 8, 10, 18 कविताओ के सग्रह वाले ग्रथ प्राप्त है जिनमे प्राचीन समाज राजनीति धर्म तत्कालीन चेर चोल एव पाड्य राजाओ का विवरण तथा युद्ध आदि का परिचय मिलता है इन्ही मे एक ग्रथ तिरुक्कुरल है जिसमे हिंदी कवि बिहारी के दोहो के समान 1330 दोहे है जिनमे धर्म अर्थ काम की सरल सुन्दर व्याख्या है इस ग्रन्थ का अनुवाद संस्कृत बगला मलयालम् अग्रेजी फ्रेंच लैटिन जर्मन आदि भाषाओ मे हुआ है हिंदी का अनुवाद तमिल वेद नाम से प्रकाशित है तृतीय सघकाल के अन्तिम चरण मे उत्तरापथ से वैदिक बौद्ध तथा जैन धर्मावलम्बी लोगो ने आकर प्रचार याताओ की धूम मचा दी इस काल मे तमिल भाषा मे संस्कृत प्राकृत और पाली भाषाओ का असीम सम्मिश्रण हुआ और इस युग मे शिलप्पादिकारम् मणिमेकलै जीवक चिन्तामणि वलयापदि तथा कुण्डलकेशि पाच सर्वश्रेष्ठ महाकाव्यो की रचना हुई

उत्तरापथ के इस धर्म प्रचार ने दक्षिण के पुरातन शैव धर्म मे सघर्ष की स्थिति उत्पन्न कर दी अब ऐसा समय आया कि शैव नायन्मार और पीछे पीछे वैष्णव आळवार भी पदयात्रा कर धर्म प्रचार करने लगे इस काल मे शैव वैष्णव भक्तिगान और काव्यो की रचना विपुल मात्रा मे हुई मदिरो मे आज तक वेदो के समान उनके पदो का पारायण किया जाता है आळवार भक्तो मे आण्डाल तो मीरा के समान था

भक्तिकालीन कवियो ने साहित्य मे ऐसी गति उत्पन्न की कि कवियो की प्रवृत्ति पुन प्रबन्ध काव्यो की रचना की ओर हुई। अनेक प्रबध काव्य रचे गये जिनमे कम्बरामायण दशकर मे प्रसिद्ध है इसके रचनाकार कम्बन है उन्होने रामायण गजनम् नामक छद मे बारह हजार पद्य रचे जिनकी उत्कृष्टता से अभिभूत हो विद्वानो ने इस काल को प्रबन्ध काल के साथ साथ कम्बन काल भी कहा। कम्बन का समय 12वीं शती माना जाता है

इस काल तक साहित्य उस चरम कोटि तक पहुच गया था कि आगामी दो सौ वर्षो तक केवल टीकाकार ही पैदा हुए रचनाकार नहीं, तोलगाप्पियम् तिरुक्कुरल आदि अनेक प्रसिद्ध काव्यो के प्रामाणिक भाष्यकार इसी समय की देन है भाष्य एव टीकाओ के कारण इस मध्यकाल को गद्यकाल भी कहा जा सकता है

दक्षिणापथ मे पाश्चात्यो के आगमन के साथ ईसाई धर्म प्रचारको ने तमिल का व्यवस्थित अध्ययन अपने प्रचार के लिए किया। शिक्षा सस्थाओ के माध्यम से प्रचार करने के लिए उन्होने सरल व्याकरण ग्रथ पाठ्य पुस्तके आदि रची काल्डवल ने चारो द्रविड भाषाओ का तुलनात्मक व्याकरण लिखा पोप ने तिरुक्कुरल आदि का अग्रेजी मे अनुवाद किया यह काल तमिल गद्य का विकास काल माना जाता है।

ईसा की 19 वीं शती मे संस्कृत के मेघदूत कादम्बरी गीता पचतन्त्र उपनिषद महाभारत रामायण भागवत आदि अनेक ग्रथों के अनुवाद तमिल मे हुए। अनेक लघु काव्यों की रचना हुई 20 वीं शती के आरभ होते ही एक ओर अग्रेजी, बगला, मराठी आदि के नाटको, उपन्यासो के अनुवाद हुए, दूसरी ओर तमिल मे भी अनेक कहानीकारो उपन्यासकारों की रचनाएं आरभ हुई। आज काव्य, आलोचना निबन्ध, जीवनी यात्रा वृत्तान्तो मे तमिल का विपुल उच्चतम साहित्य रचा जा रहा है। तमिल के सुब्रह्मण्य भारती की रचनाओं का सभी भारतीय भाषाओ मे अनुवाद हुआ है। पुरस्कार प्राप्त लेखको की भी कमी नहीं है।

**नोटः-तमिल लिपि एवं ध्वनियाँ** तमिल लिपि की विशेषता तमिल शब्दो के विलक्षण उच्चारणो का समाधान, परपरा तथा परिज्ञान का उच्चारणों पर प्रभाव, तमिल लेखन उच्चारण मे भिन्नता तमिल लेखन उच्चारण के नियम आदि शीर्षकों के अन्तर्गत भूमिका में, लिपि एव ध्वनि सबधी विशेष परिचय दिया गया है। कृपया वहाँ अवलोकन कीजिए।

# तेलुगु भाषा का परिचय

भौगोलिक दृष्टि से आज के तेलुगु देशम् की सीमाएं पूर्व में बंगाल की खाड़ी में, दक्षिण में तमिलनाडु में, पश्चिम की ओर उत्तर से दक्षिण चलें तो उड़ीसा, मध्य प्रदेश, महाराष्ट्र तथा कर्नाटक से स्पर्श करती है। इस प्रदेश की भाषा का नाम तेलुगु है जिसकी व्युत्पत्ति कुछ विद्वानों के मतानुसार त्रिलिंग अर्थात् तीन पर्वतों के मध्य का प्रदेश से हुई। इन तीन पर्वतों पर तीन लिंग (शिव) मंदिर स्थित हैं जिनके नाम कालेश्वर, श्री शैलम एवं भीमेश्वर हैं। इस प्रदेश को तेलंगाना एवं आंध्र प्रदेश भी कहा जाता है।

**तेलुगु का भाषा परिवार:-** विशप काल्डवेल एवं रामकृष्णैया आदि विद्वान तेलुगु को द्रविड़ मूल की भाषा मानते हैं, परन्तु डॉ० चिलुकूरि नारायण राव का मत है कि यह आर्य परिवार की भाषा है तथा इसका जन्म पैशाची प्राकृत से हुआ। श्री लक्ष्मण शास्त्री का कथन है कि तेलुगु में 75 प्रतिशत संस्कृत शब्दों का सम्मिश्रण है। पाश्चात्य विद्वानों ने इस पूर्व की इतालवी भाषा कह कर इसके माधुर्य की सराहना की है। इस माधुर्य का आधार संस्कृत तेलुगु का मणि काञ्चन योग है। तमिल, कन्नड, महाराष्ट्र एवं उत्कल इन पार्श्ववर्ती प्रदेशों की भाषा का प्रभाव सरहदी जिलों के भाषा व्यवहार पर सहज ही लक्षित होता है। मुसलमानों की बादशाहत के कारण तेलुगु में उर्दू शब्दों की संख्या पर्याप्त मात्रा में पायी जाती है।

**तेलुगु साहित्य का परिचय -** महाकवि नन्नय भट्टारक के ग्रंथ महाभारत के तेलुगु पद्यानुवाद से अब तक उपलब्ध साहित्य का प्रारंभ माना जाता है। उनके द्वारा लिखित आन्ध्र शब्द चिन्तामणि का प्रणयन संस्कृत में हुआ जो व्याकरण ग्रन्थ है। उससे पूर्व भी अनेक काव्यों का सोदाहरण उल्लेख है। इसके अतिरिक्त पूर्व साहित्य पर प्राचीन शिलालेख एवं ताम्र के बने दान पत्र भी प्रकाश डालते हैं। अतः तेलुगु साहित्य का काल विभाग निम्न प्रकार से माना गया है।

1 **अज्ञात युग ई० सन् 700 से 1050 तक -** इस युग से पूर्व के जो शिलालेख मिले हैं वे संस्कृत या प्राकृत भाषा में हैं, अतः तेलुगु रूप सातवीं शताब्दी से ही शिलालेखों में ही देखा जाता है। इनमें प्रयुक्त भाषा का रूप काफी प्राचीन है। शिलालेखों के अतिरिक्त तुम्मेदपदालु (भ्रमरगीत) मेलुकोलुपुलु (प्रभातियाँ) आदि मौखिक साहित्य है।

2 **1050 से 1500 ईसवी तक -** इस युग का आरम्भ उक्त वर्णित महाकवि नन्नय भट्टारक से होता है जिन्होंने महाभारत का तेलुगु में पद्यानुवाद अरण्य पर्व के कुछ भाग तक किया। शेष 15 पर्वों का अनुवाद लगभग दो सौ वर्ष बाद कविब्रह्म तिक्कन सोमयाजी ने अद्भुत प्रतिभा एवं तन्मयता से किया एवं बाद में एर्रन ने अरण्य पर्व के शेषांश का अनुवाद किया। इस प्रकार महाभारत का अनुवाद तीन महाकवियों द्वारा तीन शताब्दियों में सम्पन्न हुआ। इन्हें कवित्रयी के नाम से श्रद्धापूर्वक स्मरण किया जाता है। इस युग में अन्य अनेक उल्लेखनीय काव्यों एवं रचनाकारों ने नृसिंह पुराणम्, उत्तर हरिवंशम्, कुमारसंभवम्, दशकुमार चरित्र, महाभागवतम् आदि काव्य ग्रन्थों के अनुवाद किये जिनकी शैली संस्कृत शब्द बहुला थी। इस काल को पुराण युग एवं अनुवाद युग का नाम दिया गया। इस युग की संस्कृत शब्द बहुला रचनाएं मार्गी शैली तथा देशी शब्द बहुला रचनाएं देशी शैली कहलायीं।

3 **1500 से 1750 ईसवी तक.-** यह युग तेलुगु साहित्य का स्वर्ण युग कहलाता है। इस युग में स्वतंत्र काव्य रचना पर बल दिया गया। विजय नगर साम्राज्य के प्रतिष्ठापक कृष्णदेवरायलु स्वयं बड़े विद्वान एवं कवि थे। इन्होंने अपने दरबार में भुवन विजय सभा में अष्ट दिग्गज महाकवियों को आश्रय दिया जिन्होंने अनेक मौलिक ग्रन्थों की रचना की जो धार्मिक, श्रृंगारिक, हास्यपरक, नीतिपरक आदि विभिन्न विषयों पर थे। विजयनगर साम्राज्य के पतन के पश्चात तंजाऊर और मदुरै के राजाओं ने कवियों को प्रश्रय दिया। कुछ श्रेष्ठ भक्त कवि भी हुए जो राजाश्रित नहीं थे। इसके समानान्तर शतक काव्य परम्परा भी चलती रही जिसका आरम्भ पुराण युग में 1171 ईसवी में हो चुका था। सहस्र के करीब शतक काव्य लिखे गये जिनमें से छः सौ उपलब्ध हैं। ये भक्ति, श्रृंगार एवं नीति परक हैं तथा मुक्तक छंद में हैं। इनके अतिरिक्त गीति साहित्य एवं यक्षगान (दृश्य प्रबंध) की भी तेलुगु जन जीवन में प्राचीन परंपरा रही है।

4 **1750 ईसवी से आज तक का काल वर्तमान युग** कहलाता है। ईस्ट इंडिया कम्पनी का शासन 1750 ईसवी तक दक्षिण प्रदेश में जम गया था। साहित्य पोषक राजाओं के अधिकार छीने जा चुके थे। अतः साहित्य संवर्धन का अवकाश समाप्त

हो गया। 1650 ईसवी से 1900 इ० तक का युग तेलुगु साहित्य मे ह्रास युग कहलाता है। परन्तु इस काल मे ईसाई धर्म प्रचारको ने तेलुगु गद्य रचना को प्रोत्साहन देकर भाषा एव साहित्य का उपकार किया। अंग्रेज न्यायाधीश श्री सी० पी० ब्राउन का स्मरण कृतज्ञता से किया जाना चाहिए, जिन्होने तलुगु अग्रेजी निघण्टु (शब्द कोश) का प्रण्यन 19 वीं शती के अतिमचरण मे किया।

श्री कुन्दुकूरि वीरेशलिगम् पन्तुलु आधुनिक तेलुगु साहित्य के जन्मदाता माने जाते है। कविता, नाटक, उपन्यास, निबध आदि सभी क्षेत्रो मे इन्होने एक नवीन दृष्टिकोण का प्रतिपादन किया। बीसवी शती मे मुद्रण सुविधा के सहारे कवि तथा रचनाकार जन मिश्रित हो गये। अनेक पत्र पत्रिकाए सफलता पूर्वक भाषा सेवा म जुट गयीं। 1956 ईसवी मे तेलुगु देशम् के अस्तित्व मे आने के पश्चात् अनेक शासकीय तथा अन्य सस्थाए साहित्य सवधर्न का कार्य कर रही है। उक्त अध्ययन से ज्ञात होता है कि तेलुगु शब्द भण्डार सस्कृत साहित्य, पश्चिमी भाषाओ के सपर्क, हैदराबादी हिन्दी उर्दू तथा विरासत मे द्रविड माँ से पायी शब्दावली से भरपूर है।

**तेलुगु लिपि एवं ध्वनियाँ:-** पहले तेलुगु कन्नड लिपि एक ही थी, अब किंचित भिन्न है। इसमे 56 वर्ण है। दो वचन —एक वचन और बहुवचन तथा सस्कृत की तरह तीन लिग है तेलुगु भाषा भाषी जनता का उच्चारण प्राय स्पष्ट एव शुद्ध रहता है, वे समस्त ध्वनियो का उच्चारण कर लेते है कुछ विशेष ध्वनियाँ निम्न प्रकार स है

1 तेलुगु भाषा के सभी शब्द अजन्त या स्वरान्त है।
2 'ऍ' और 'ऑ' के ह्रस्व रूप, उच्चारण तथा मात्रा तेलुगु मे है।
3 मराठी की तरह 'च' और ज' के तालु के साथ साथ दन्त्य उच्चारण भी मिलते है, जिनके लिखन के विशेष अक्षर रूप है
4 साधारण लुठित 'र' के अतिरिक्त घर्षण युक्त या सघर्षी 'र' भी है जिसका उच्चारण 'ऱ' जैसा किया जा सकता है।
5 सामान्य पार्श्विक या दन्त्य 'ल' के अतिरिक्त मूर्द्धन्य 'ळ' भी तेलुगु मे होता है।
6 अनुस्वार का उच्चारण 'अङ' जैसा न होकर 'अम्' जैसा है अथवा प्रयुक्त अक्षर के वर्ग के अनुनासिक जैसा किया जाता है।
7 सयुक्त व्यजन चिन्ह मूल व्यजन मे भिन्न रूप वाला होता है, जिसका प्रयोग प्रथम व्यजन के बाद कर दिया जाता है।

## नेपाली भाषा का परिचय

भारत के उत्तर और तिब्बत के मध्य लगभग आठ नौ सौ किलोमीटर लम्बाई मे पश्चिम से पूर्व तक फैले नेपाल राज्य की राजभाषा नेपाली है। भारत मे दार्जिलिग के आस पास के क्षेत्र तथा सिक्किम राज्य क क्षत्र मे भी नेपाली भाषा का प्रचलन है। अत भारत के नेपाली भाषी लोगों की माग पर भारतीय भाषाओ की सूची मे नेपाली को सम्मिलित कर लिया गया है।

**नेपाली भाषा का नामकरण:-** नेपाल से नेपाली शब्द बना है जो उक्त देश के निवासी तथा उक्त राज्य की भाषा दोनों के लिये प्रयुक्त होता है। नेपाल शब्द की व्युत्पत्ति के विषय में कई मत है। बौद्धमत के अनुसार 'ने' का अर्थ निर्देशात्मक है। स्वयम् बुद्ध की संज्ञा 'ने' है, क्योकि स्वयभू 'स्वर्ग मार्ग' का निर्देशक है। स्वयभू नेपाल का रक्षक देवता है। अत देश का नाम नेपाल है। कुछ लोग कहते हैं कि 'ने' मुनि के नाम पर 'नेपाल' बना। अन्य लोग 'नेपार' से नेपाल बना बताते हैं। प्राचीन मागधी में 'र' के स्थान पर 'ल' प्रयोग प्रचलित था। काठमाण्डू के निकटवर्ती क्षेत्रों मे नेवार जाति पाई जाती है। संभवत उस से उक्त शब्द बना हो। 'नेपाल' शब्द का प्रयोग कौटिल्य के अर्थ शास्त्र में मिलता है। अत यह शब्द लगभग ढाई हज़ार वर्ष पुराना तो है ही। नेपाली के बोल चाल के रूप को पहले 'गोरखाली' तथा कई अन्य नामों से भी पुकारा जाता था। पर्वतीय प्रदेश होने से जगह जगह की बोलियां भिन्न थीं। विभिन्न प्रदेशो के एक राज्य के अंतर्गत आने पर

नेवारी के सम्मिश्रण से गोरखाली भाषा नाम पड़ा। यह नाम गुरु गोरखनाथ नाम के प्रभाव से उत्पन्न हुआ प्रतीत होता है। सन् 1932 ई० से सरकारी रूप से 'गोरखाली' शब्द के बदले 'नेपाली' शब्द व्यवहृत किया गया।

**नेपाली भाषा का उद्भवः-** भारत की अन्य भाषाओं की तरह नेपाली का मूल उत्स भी संस्कृत ही माना जाता है। यद्यपि यह संस्कृत से सीधी निकली भाषा नहीं कही जा सकती यह भी पाली फिर अर्धमागधी मागधी प्राकृत, तत्पश्चात अवधी भोजपुरी मगही आदि अपभ्रंशों से निकली भाषा है। जिसमें नेवारी शब्द भी किंचित मात्रा में है

**प्राचीन नेपाली भाषा का स्वरूपः-** नेपाली भाषा का सबसे प्राचीन लेख 1543 ई० का महाराज द्रव्यशाह के प्रसिद्ध लाल मुहर नाम्र पत्र पर अंकित है उसके पश्चात काठमाण्डू के राजा प्रतापमल्ल का एक शिलालेख है उस भाषा को 'खस' भाषा कहते हैं। संस्कृत में ही अधिकांश ग्रंथ लिखे जाने के कारण जनभाषा को गौरव प्राप्त न था। गुमानी कवि के श्लोकों में तीन पाद संस्कृत के साथ एक पाद नेपाली में मिलता है। बाद के अनेक लेखकों के द्रौपदीविलाप, गोपिका स्तुति, सुन्दर काण्ड कृष्ण चरित्र आदि कुछ ग्रन्थ दुष्प्राप्य हैं। जो हैं वे खण्डकाव्य या अनुवाद ग्रंथ हैं।

**आधुनिक नेपाली का साहित्यः-** सन् 1811 ई० में जन्मे **भानुभक्त** नेपाली के आदर्श तथा श्रेष्ठ आधुनिक कवि हैं। इन्होंने सम्पूर्ण रामायण नेपाली भाषा में लिखी। नेपाली में इनकी रामायण का वही सम्मान है, जो हिंदी में तुलसीदास के 'रामचरित मानस' का है। इसके अतिरिक्त वधू शिक्षा, 'भक्तमाला' आदि भी इनके सरस ग्रंथ हैं। इन्होंने स्फुट कविताएं भी लिखी स्वदेश प्रेम जाग्रत करने ... ये नेपाल के श्रेष्ठ कवि हैं। इनको नेपाली का आदि कवि माना जाता है।

इनके बाद मोतीराम भट्ट का नाम प्रसिद्ध है इन्होंने कविताएं लिखीं। पाशुपत प्रेस खोल भानुभक्त की रामायण प्रकाशित करायी। ये भारतेन्दु के मित्र थे। साहित्य उन्नति में इनका पर्याप्त योगदान रहा अनेक लेखकों को इन्होंने प्रोत्साहित किया। राजीव लोचन केदारकल्प आदि कूट कविताओं के लिये प्रसिद्ध है। पतञ्जलि गजुरेल अपने 'मत्स्येन्द्र नाथ की कथा' हरिभक्तमाला, 'गोपाल वाणी' आदि ग्रंथों के लिये प्रसिद्ध हैं। शिखरनाथ के रामाश्वमेध, तीर्थ यात्रा वर्णन आदि में भाषा की प्रौढ़ता तथा अर्थालंकार मिश्रण है। ये सारे नेपाल में प्रसिद्ध हैं। शंभुप्रसाद आशु कवि थे। इनके स्फुट भजन प्रचलित हैं। संस्कृत की 'रत्नावली नाटिका' का इन्होंने नेपाली में अनुवाद किया

वर्तमान कवियों में लेखनाथ के बुद्धिविनोद में नये विचार एवं 'तरुणतपस्वी' में आध्यात्मिकता के दर्शन होते हैं। ऋतुविचार, सत्यकलिसंवाद, लालित्य, लक्ष्मी पूजा नाटक, गीता का संक्षिप्त अनुवाद तथा अपनी मर्मस्पर्शी स्फुट कविताओं के लिए ये प्रसिद्ध हैं। प्राचीन संस्कृत साहित्य के पुट के साथ नयी विचार सरणी, पद्य रचना में कलात्मकता और शैली में भावात्मकता के कारण ये 'कविसम्राट' कहे जाते हैं

बालकृष्ण कवि से अधिक नाटककार हैं इनको न्यूयार्क से प्रकाशित विश्वकोश में नेपाली का 'शेक्सपीयर' कहा गया है। इन्होंने पद्यमय नाटक परम्परा स्थापित की। इनके ध्रुव, प्रह्लाद इन्दिरा, मुकुन्द आदि पद्यमय तथा 'भक्तभानुभक्त', 'म', 'ऊनी भरेथी देनन' आदि गद्य नाटक हैं भावगाम्भीर्य, ओजपूर्णता तथा नवीन विचारधारा इनके मुख्य गुण हैं। इन्होंने सरस कहानियां भी लिखी हैं। 'मुनामदन', सुलोचना शाकुन्तल महाकाव्य, 'लक्ष्मी निबंध संग्रह' 'भिखारी', 'सावित्री सत्यवान', आदि के कृतिकार लक्ष्मी प्रसाद की गद्य पद्य दोनों में समान गति है। सर्वतोमुखी प्रतिभा के कारण इनमें विचार गाम्भीर्य है।

संस्कृत शब्द बहुलता को त्याग लोक भाषा में लिखने के कारण रुद्रराज पांडेय लोकप्रिय हैं। इन्होंने 'रूपमती, चम्पाकाजी, प्रायश्चित, प्रेम, नवरत्न' आदि अनेक ऐतिहासिक तथा सामाजिक उपन्यास एवं नाटक लिखे हैं। कथाकारों में अनेक कहानी तथा उपन्यास लेखक प्रसिद्ध हैं। जिनमें विश्वेश्वर प्रसाद, गुरुप्रसाद मैनाली, गोविन्द बहादुर आदि मुख्य हैं।

पिछली शताब्दी तक नेपाल में अवधी, भोजपुरी, मैथिली, मगही भाषाएं अधिक प्रचलित थीं। कारण कि नेपाली राज्य का दक्षिण भाग हिमालय की तराई में है, जो भारत में प्रचलित उक्त बोलियां बोलने वालों का प्रदेश है। तथा नेपाली शिक्षित वर्ग भी गोरखपुर, वाराणसी, पटना आदि में ही शिक्षा प्राप्त करता था। इस प्रकार राष्ट्रभाषा हिंदी के साथ नेपाली का घनिष्ठ संबंध है।

**नेपाली लिपि तथा ध्वनियाँः-** नेपाली भाषा की लिपि देवनागरी है। संयुक्त अक्षर लिखने में संस्कृत व्याकरण के नियमों के अनुकूल अनुनासिक व्यंजनों का प्रयोग होता है। यथा अंक अङ्क, अंग अङ्ग लिखा जाता है। नेपाल में किराती, गुरुंग,

तामग, मगर, नेवारी, गोरखाली आदि बोलियां बोली जाती हैं। अब नेपाल में चालीस से अधिक कालेज और दो सौ से अधिक माध्यमिक स्कूल तथा काठमाडू में त्रिभुवन विश्वविद्यालय है। अतः शुद्ध बोलने वालों की संख्या पर्याप्त है।

भारत में रहने वाले नेपाली जन जिनकी माग पर 'नेपाली' को भारतीय भाषाओं की सूची मे सम्मिलित किया गया है, उनके नेपाली उच्चारण हिन्दी के समान हैं।

## पंजाबी भाषा का परिचय

भौगोलिक दृष्टि से पंजाबी भाषा बोलने वालो का क्षेत्र भारतीय पजाब और पाकिस्तानी पंजाब दोनों भागों में व्याप्त है। पाकिस्तानी पंजाबी का झुकाव लहदा और पश्चिमी पंजाबी की ओर है। भारतीय पजाबी में माझी अर्थात अमृतसरी, दोआबी (जालधर लुधियाने तक की) पंजाबी, मलवई तथा पहाडी आदि उपशाखाए हैं। ईसाई मिशनरी लोगो ने लगभग डेढ़ सौ वर्ष पहले लुधियाना में अपना कार्यालय स्थापित किया था। जिसने पजाबी भाषा में 1854 ई० में पजाबी का सबसे पहला शब्द कोश छापा। उन्होने उस समय पटियाला-लुधियाना के मध्य की मलवई बोली को टकसाली बनाने का यत्न किया। देश विभाजन के बाद पश्चिमी पजाब से लाखों लोग आकर हरियाणा तथा दिल्ली प्रांत मे बसे। अत उक्त क्षेत्रों मे भी पजाबी बोलने वालों की सख्या लाखो मे है।

**पंजाबी भाषा का नामकरणः-** सस्कृत पचआप' शब्द का अर्थ पांच पानी है। उसका तद्भव रूप पज-आब हुआ, जो फारसी भाषा के अनुसार भी ठीक है। 'आब' शब्द यहां पांच नदियों के पानी को लक्ष्य करता है। इतिहास मे इसका लेखा सन् 1665 ई० में मिलता है। उस वर्ष भारत मे आये एक फ्रांसीसी यात्री बर्निअर ने अपने देश को भेजे पत्र मे लिखा था कि लाहौर ...ज ए-आब' की राजधानी है। भाषा के लिये 'पंजाबी' शब्द सन् 1670 ई० मे हाफिज बरखुरदार कवि ने पहली बार प्रयुक्त किया, यह प्रमाण मिलता है। परन्तु इसका नाम बाद मे भी हिंदी या हिंदवी चलता रहा क्योंकि उसके लगभग डेढ सौ वर्ष बाद भी राजा रणजीतसिंह का दरबारी कवि हाशिम महाराज के सामने अपनी भाषा (पंजाबी) को हिंदी कहता है। आरंभिक धार्मिक ग्रंथों की भाषा व्रज भाषा है और पुरातन पजाबी में अरबी-फारसी मिश्रित पश्चिमी पंजाबी है, चूंकि वह साहित्य अधिकतर मुस्लिम कवियो द्वारा रचा गया है।

**पंजाबी भाषा का उद्भव तथा विकासः-** पंजाबी भाषा के शब्द भडार को देखने मे ज्ञात होता है कि इसमें आधुनिक काल में प्रचलित अनेक शब्दो के रूप वहीं है जो ढाई हजार वर्ष पहल बुद्ध और महावीर द्वारा प्रयुक्त होते थे। अर्थात उस समय के दुध, हथ, नक, कन, पिट, सत, अट हिन्दी बगला आदि में अब से हजार वर्ष पहले दूध, हाथ, नाक, कान, पीठ, सात, आठ हो गये परन्तु पंजाबी में वैसे ही बने हुए है। इससे यह सिद्ध होता है कि 'पंजाबी' भाषा का उद्भव ईसा पूर्व शताब्दियो का है।

भाषा-शास्त्री ऐसे ही शब्दों के आधार पर यह घोषणा करते है कि ऋग्वेद की रचना पचनद प्रदेश मे ही हुई। परन्तु ईसा पूर्व 327 में हुए सिकन्दर के आक्रमण से लेकर ईसवी सन् 1748 के भी बाद तक पश्चिमी आक्रान्ता इस प्रदेश को रौंदते रहे, अतः इस बीच साहित्य रचे जाने का शान्त वातावरण नहीं था। जो साहित्य मिलता है वह मुसलमान सूफ़ी सन्तों का है। ये सन्त जनता को अपनी ओर आकर्षित करने या अपने विचारों का प्रचार करने के लिये रचना करते थे अतः उसमें जन भाषा के शब्द आ जाते थे, अन्यथा उनकी अपनी भाषा फ़ारसी आदि के शब्द अधिक रहते थे।

पंजाबी के पहले कवि बाबा फ़रीद हैं जिनकी कविता में प्रकृति प्रेम और परमात्मा का प्रेम अधिक है। भाषा पश्चिमी पंजाबी और फ़ारसी से प्रभावित है। परन्तु पंजाबी शैली को निखार देने वाले कवि वास्तव में गुरु नानक हैं। इनकी वाणी आदि ग्रंथ में संग्रहीत हैं। इसमें गुरु रामदस, गुरु अर्जुनदेव आदि की वाणी भी हैं। गुरु नानक की सर्वप्रसिद्ध रचना 'जपुजी' के अतिरिक्त 'आसा दी वार', 'सोहिला', 'हरिराम' तथा लगभग पांच सौ फुटकर पद हैं। भाव, अभिव्यक्ति, कला एवं संगीत की दृष्टि से वाणी प्रभाव पूर्ण है। गुरु रामदास में काव्यगुण और गुरु अर्जुन देव की वाणी में ज्ञान और विचार अधिक हैं। गुरु गोविन्द सिंह के 'दशमग्रंथ' में भी 'चंडी दी वार' पंजाबी कृति है। गुरुओं के अतिरिक्त भाई गुरुदास की वाणी को भी

गुरुमत के अंतर्गत मान्यता दी जाती है। उनके कवित्त और सवैये ब्रजभाषा में और वार तथा 'गीत' शुद्ध साहित्यिक पंजाबी में है।

सूफी कवियों में संवेदना, वैराग्य भावना, विरह, मग्नता से भरे फरीद, लफ अली, शाह हुसैन आदि कई कवि है। इस्लाम की शरअ से विद्रोह करने वाला कवि सुलतान बाहू अपनी सीहर्फियों में अहंकार त्याग गुरु कृपा, अन्तर्निरीक्षण, आत्मचिन्तन पर बल देता है। तथा मैं और 'मैं' का बखेड़ा मानता है। सूफी साहित्य में अति लोक प्रिय कवि बुल्लेशाह है। इनकी भाषा में ओज है। ये प्रेम, साधना और मिलन के अनुपम साधक है। इनके अतिरिक्त हैदर, वजीद, फरीद, हाशिम आदि अन्य अनेक कवि है। इनमें दार्शनिकता है और साहित्य प्रायः गद्य मुक्तक में है।

पंजाबी साहित्य के इस काल के शृंगार रस प्रधान लौकिक काव्य भी अति लोकप्रिय है। वारिसशाह का हीर रांझा भाषा पर पूर्ण अधिकार और कवि के प्रतिभाशाली होने का प्रमाण है। 'मिरजा साहिबा' कई कवियों ने काव्य बद्ध किया। यूसुफ जुलेखा, ससी पुन्नू, सोहनी महीवाल, शीरी फरहाद, लैला मजनू आदि प्रसिद्ध प्रेम काव्य सर्वज्ञात है।

प्रारंभिक गद्य साहित्य में गुरु नानक एवं अन्य महापुरुषों की जन्म साखियां अनेक लोगों ने लिखीं। इनके अतिरिक्त ग्यान रत्नावली, भगत रत्नावली तथा भरथरी, सेनावली, मुहम्मद साहब के सार, रैदास की जीवनियां, सत्युग कथा, गोतासार, लव कुश संवाद, सिंहासन बत्तीसी आदि अनेक गद्य कृतियां पंजाबी गद्य का इतना वर्णनात्मक रूप उपस्थित करती है।

आधुनिक गद्य साहित्य में भाई वीर सिंह बहुमुखी प्रतिभा के धनी है। इनका राणा सुरतसिंह 35 सर्गों का अतुकान्त प्रबंध काव्य है। 'लहरां दे हार' 'मटक हुलारे' तथा 'बिजलियां दे हार' इस युग की रचनाएं है। प्रो. पूर्णसिंह वेदांत तथा पाश्चात्य गूढ़ विचारों से प्रभावित है। भाई मोहन सिंह ने अनेक विषयों पर स्वयं लिखा तथा लगभग दो सौ पुस्तकें पंजाबी में रूपान्तरित कर दीं। इस समय अनेक उत्तम रचनाकार, उपन्यासकार, निबंध लेखक, आलोचक उल्लेखनीय रचनायें दे रहे है।

**पंजाबी लिपि तथा ध्वनियां:-** गुरु नानकदेव के समय पंजाब में कई लिपियां प्रचलित थीं। देवनागरी संस्कृत में प्रयुक्त होती थी। महाजनी लिपि व्यापारी वर्ग में लाते थे। टाकरी या टाकरी लिपि पहाड़ी प्रदेश में प्रयुक्त होती थी, जिसके शिलालेख कागद में मिले है। कश्मीर की शारदा लिपि भी कहीं कहीं चलती थी। वर्तमान लिपि सिखों के दूसरे गुरु अंगददेव ने सिख मत के ग्रंथों को लिखने के लिए निर्धारित की। गुरु ग्रंथ में प्रमाणित मान जाने के कारण इस का नाम गुरमुखी है। यही आज पंजाबी की मान्य लिपि है। यह शारदा लिपि से पर्याप्त समानता रखती है और नागरी से भी प्रभावित है।

1 पंजाबी में भी हिंदी की तरह शब्दान्त 'अ' का उच्चारण नहीं होता अतः वह व्यंजनान्त है।

2 संयुक्त व्यंजनों को पृथक पृथक कर लिखा बोला जाता है। इस प्रकार चन्द्र चन्दर हो जाता है।

3 सघोष महाप्राण ध्वनियां घ, झ, ढ, ध, भ प्रायः गह, जह, डह, दह, बह जैसी बोला जाता है।

4 मध्य या अन्त्य स्थिति में 'ह' लिपि चिह्न द्वारा अथवा स्वर की मात्रा के नीचे ह का ही एक चिह्न लगाकर व्यक्त किया जाता है।

5 अनुनासिकता का महत्व है। उसे कभी बिन्दु द्वारा और कभी चन्द्र बिन्दु द्वारा व्यक्त किया जाता है।

6 अघोष महाप्राण का भी अघोष अल्पप्राण के साथ (ह के साथ) उच्चारण होता है। जैसे भाई पहाई बोला जाता है।

## बंगला भाषा का परिचय

स्वतंत्रता प्राप्ति के पश्चात पश्चिम बंगाल में प्रचलित तथा प्रशासन कार्य में प्रयुक्त होने वाली भाषा ही 'बंगला भाषा' के नाम से भारतीय संविधान में गृहीत है। इससे पूर्व इसके क्षेत्र की व्याप्ति वर्तमान बंगला देश, बिहार के पूर्वी भाग, उड़ीसा और उत्तर पूर्व में आसाम तक थी। क्योंकि ये भू भाग बंगाल के प्रशासनिक क्षेत्र के अन्तर्गत थे। बंगला भाषा अपने गृह प्रदेश में 'बाङ्ला' कहलाती है। इसका उत्पत्ति काल भी भारत की अन्य प्रादेशिक भाषाओं की तरह सन् 1000 के आस पास माना जा सकता है। अपने प्रदेश के नाम पर ही भाषा का नाम 'बंगला' प्रचलित हुआ प्रतीत होता है।

**बंगला का भाषा परिवार:-** बंगला का आरंभिक रूप संस्कृत बहुल रहा। राज शेखर ने 'काव्य मीमांसा' में कहा है कि बंगला

देश के लोग सस्कृत मे अधिक रुचि रखने है। बीम्स ने भी स्वीकार किया है कि गौडीय भाषाओ मे बगला और मराठी ही सस्कृत के ज्यादा समीप है। मूल बगला का प्राचीन रूप मागधी प्राकृत है। 'बौद्ध गान आ दोहा' मे बगला का वह प्राथमिक रूप है जब वह प्राकृत का केचुल छोडकर अपना स्वतत्र रूप ले रही थी।

**बंगला साहित्य का उद्‌भव और विकासः-** स्थूल रूप से बगला भाषा का साहित्य तीन भागों मे बाँटा जा सकता है— 1 प्राचीन (900 से 1200 ईसवी तक), 2 मध्यकालीन (1200 से 1800 ईसवी तक) तथा 3 आधुनिक (1800 ईसवी के बाद)। बगला भाषा के आदि स्वरूप की रचना आठवी से 12 वीं शती के बीच हुई। सबसे पहली पोथी अभिनन्द रचित 'रामचरित' मानी जाती है जो आठवी शती का है। इसी नाम की दूसरी पोथी सन्ध्याकर नन्दो की है, जो दसवीं शती की है। वास्तव मे साहित्य की अनुप्रेरणा बगला मे जयदेव के 'गीत गोविद' मे हुई जो 12 वी शती के अत में हुए। किन्तु उक्त तीनो पुस्तके सस्कृत मे थीं इनके अतिरिक्त 47 चर्यापद है जिनमे जीवन की कुछ झलक मिल जाती है। ऐसा प्रतीत होता है कि 12 वीं शती तक लोकमुख प्रचलित लोककथा, व्रतकथा धर्म पूजा आदि विधियाँ ही साहित्य की सर्वस्व रही।

बगला भाषा मे 'महाभारत' का पहला अनुवाद नासिरशाह ने, फिर परागल खाँ ने करवाया, जो 'परागली महाभारत' कहलाता है। वास्तव मे बगला का पहला काव्य मालाधर वसु का 'कृष्ण लीला काव्य' है, जो 1481 से 1487 ईसवी तक लिखा गया। सुप्रसिद्ध 'कृत्तिवासी रामायण' की रचना 15 वीं शती मे हुई। महाभारत, रामायण एव भागवत काव्य की परम्परा दीर्घ काल तक चली, जिसमे सत्रहवीं शती के अन्त मे काशीराम दास द्वारा लिखा गया 'महाभारत' बगला मे सबसे अधिक लोकप्रिय हुआ।

पिछली तीन शतियो मे विद्यापति एव चण्डीदास की गीतधारा से प्रभावित पदावली साहित्य की बाढ मे बगाल आप्लावित रहा किन्तु उत्तर मध्यकाल मे पदरचना की अपेक्षा चरित काव्यों की ओर झुकाव हुआ मानव जीवन को कथा भित्ति का आधार बनाया गया। चैतन्य महाप्रभु के जीवन पर अनेक काव्य लिखे गये यथा चैतन्य भागवत चैतन्य मगल, चैतन्य चरितामृत आदि। अन्य अनेक सतो एव भक्तो के जीवन चरितो पर भी साहित्य सृजन हुआ

अठारहवीं उन्नीसवीं शती के सधि काल मे गद्य युग का सूत्रपात हुआ। अग्रेजी भाषा के प्रसार एव सस्कृत के नवीन अध्ययन से बगला लेखको मे नव जागरण और उत्साह की लहर सी दौड पडी। 18 वीं शती मे फोर्ट विलियम कालेज की स्थापना हुई। स्वय विलियम कैरी ने कोश, व्याकरण, इतिहासमाला आदि लिखे तथा पडितो से भी पुस्तके लिखवायीं। साहित्य की निज स्वधारा का वेग और प्राजलता देने वाले राजा राममोहनराय ने भारतीयो को आधुनिक' बनने पर बल दिया। बगला भाषा के समर्थ सस्कारक श्री बकिमचद्र एव ईश्वरचद्र विद्यासागर हुए। 1818 ईसवी मे मासिक पत्र निकलने आरभ हुए, जिनसे साहित्य मे जागृति आई। बकिम बाबू ने उपन्यास की नीव डाली, जिससे अनुप्रेरित हो अनेक चोटी के उपन्यासकार हुए। नेशनल थियेटर की स्थापना से मौलिक नाट्य लेखन को प्रोत्साहन मिला। गीतो मे नये छदों की योजना और नवीन भावो का समावेश हुआ। रवीन्द्र की बहुमुखी प्रतिभा का अभ्युदय हुआ, जिनसे अनेक प्रवृत्तियों की नवीन चेतना से उद्दीप्त एक नये युग का आरभ हुआ। मध्यकालीन बगला काव्य पर ब्रजभाषा का प्रभाव पडा था। किन्तु आधुनिक काल मे पाश्चात्य साहित्य का हिंदी पर प्रभाव बगला के माध्यम से पडा हिंदी के छायावादी कवियो पर रवीन्द्रनाथ का प्रभाव स्पष्ट लक्षित होता है। गद्य के क्षेत्र मे भी हिंदी का कथा साहित्य बगला के समृद्ध उपन्यास एव कथा साहित्य से पर्याप्त प्रभावित हुआ। अनेक प्रतिभाशाली कवि एव लेखक उत्तरोत्तर बगला साहित्य की श्री वृद्धि कर रहे हैं।

**बंगला भाषा की लिपिः–** प्रसिद्ध पुरातात्विक बुहलर साहब के अनुसार पूर्व भारतीय नागरी लिपि से ग्यारहवीं शती के अत मे बगला लिपि ने अपना स्वतत्र रूप ग्रहण किया। अन्य विद्वानो के मतानुसार ब्राह्मी लिपि के कालान्तर मे तीन रूप हुए। उत्तर भारत में 'शारदा', दक्षिण पश्चिम भारत मे 'नागर' तथा पूर्व भारत में 'कुटिल'। इसी 'कुटिल लिपि' से बंगाक्षर का रूप स्थिर हुआ। अनेक बंगाली विद्वान भी बगला लिपि का स्रोत पूर्वी भारत की सिद्ध मातृ या कुटिल लिपि को ही मानते है। बगला का वर्ण क्रम देवनागरी के समान है। अक्षरो के रूप कुछ कलात्मक सौन्दर्य युक्त हैं।

**बंगला की ध्वनि भिन्नताः–** बगला में लिखने पढने की भाषा को 'साधु' भाषा और बोलचाल की भाषा को 'चलित' भाषा कहते हैं। दोनों के उच्चारणों में अन्तर है, जिनके सकेत निम्न प्रकार से हैं:

1 'अ' के उच्चारण का प्रचलन 'ओ' जैसी ध्वनि मे है।

2 वर्णमाला मे 'श, ष, स' तीनो वर्ण है जो चलित भाषा मे सदा 'श' बोले जाते है यद्यपि शिक्षित लोग 'स' बोलते हैं, परन्तु 'ष' का मूर्धन्य उच्चारण बंगला मे नहीं है।

3 'व' के स्थान पर 'ब' का ही प्रयोग होता है।

4 अनुनासिक व्यजन मुख्य रूप मे उच्चरित किये जाते है।

5 'ण' ध्वनि का स्थान 'न' ने ले लिया है।

6 'ङ, ञ' ध्वनियों का प्रयोग क्रमश कवर्ग, चवर्ग के व्यजनो के स्थान पर होता है।

7 चवर्ग, टवर्ग अक्षर अपेक्षाकृत मृदु उच्चरित होते है।

8 लिंग का क्रिया पर प्रभाव नहीं पडता, जिसके कारण हिंदी के समान लिगभेद प्रतीत नही होता।

## मराठी भाषा का परिचय

भाषायी सीमाओं की दृष्टि से देखा जाय तो महाराष्ट्र के उत्तर मे गुजराती, राजस्थानी, पूर्व मे हिन्दी, दक्षिण पूर्व मे छत्तीसगढ़ी, गोंडी, तेलुगु तथा दक्षिण मे कन्नड और कोकणी भाषी प्रदेश है। दो शती पूर्व मराठी का राज्य विस्तार उत्तर दक्षिण मे दूर दूर तक फैला हुआ था। अत गुजरात, मध्य प्रदेश मे इदौर, धार, देवास, ग्वालियर और दक्षिण मे तमिलनाडु के तजौर तक यह बोली और समझी जाती थी।

प्राकृत प्रकाश का अतिम सूत्र है, 'शेष महाराष्ट्रवत्'। प्राकृत भाषाओ मे उस समय महाराष्ट्री प्राकृत अग्रसर थी। इसी प्राकृत से महाराष्ट्री अपभ्रश बनी और उससे आधुनिक मराठी प्रख्यात विद्वान राजाराम शास्त्री भागवत के मतानुसार महाराष्ट्री का नामकरण किसी विशेष भौगोलिक प्रदेश के कारण नही अपितु अन्य राष्ट्रो की अपेक्षा विस्तृत राष्ट्र मे बोले जाने वाली भाषा से हुआ होगा।

**मराठी का भाषा परिवार:-** मराठी आर्यभाषा परिवार की भाषा है, किन्तु उसके उद्भव का क्रम सस्कृत से महाराष्ट्री प्राकृत एव उससे महाराष्ट्री अपभ्रश है जिससे आधुनिक मराठी का उद्गम हुआ दूसरा मत पहला दर्जा सस्कृत के बजाय प्राकृत को देता है। बनावट की दृष्टि से देखा जाय तो मराठी की नाम विभक्तियाँ अपभ्रश से और क्रिया प्रत्यय प्राकृत से लिये गये है।

**मराठी साहित्य का उद्भव और विकास:-** मराठी भाषा के अस्तित्व का पता ईसवी सन् 488 के मगलवेढे ग्राम के ताम्रपत्र, 736 ई० के चिकुर्डे के ताम्रपत्र एव 983 ई० के श्रवण बेल गोला के गोमतेश्वर के शिलालेखो से चलता है। इसके पश्चात् ग्यारहवीं शती का 'राजमती प्रबोध', बारहवी शती का 'मानसोल्लास' ग्रथ भी मिलते हैं। वास्तव मे प्राकृत और अपभ्रश को आत्मसात कर मराठी ने 12 वीं शती मे अपना अलग अस्तित्व स्थापित करना शुरु किया। मराठी साहित्य का काल विभाजन स्थूल रूप से निम्न सात कालों मे किया गया है

1. **महानुभाव काल:-** मराठी का आदि कवि होने का सम्मान मुकुन्दराय को है। इनका काल 1128 से 1198 ईसवी तक है। इनका ग्रंथ 'विवेक सिंधु' मराठी का आद्य एव प्रधान ग्रथ माना जाता है। इसके अनन्तर महानुभाव सम्प्रदाय का साहित्य प्रभावी हुआ। इसके सात ग्रंथ प्रमाण माने जाते है जो विभिन्न व्यक्तियो द्वारा प्रणीत हैं। उनमें शिशुपाल वध, रुक्मणि स्वयवर, ज्ञान बोध आदि प्रसिद्ध हैं। अहिंसा, संन्यास, सगुणोपासना, सदाचार, परोपकार आदि की प्रेरणा इनका मुख्य विषय है।

2. **ज्ञानदेव-नामदेव काल:-** मराठी भाषा के अद्वितीय साहित्य भण्डार का निर्माण करने वाले ज्ञानदेव को मराठी का सर्वश्रेष्ठ कवि माना गया है। इनकी अति प्रसिद्ध रचना 'ज्ञानेश्वरी' आज तक जन जन का कण्ठहार है। इनके समकालीन नामदेव परमभक्त कवि हैं, जिन्होंने घूम घूमकर भक्ति भावना का प्रचार किया। ज्ञान और भक्ति के साकार स्वरूप इन दोनों सतो ने महाराष्ट्र परमार्थिक जीवन की नई परम्परा को सुदृढ किया। नामदेव की उलट बासिया तथा गूढार्थक अभग अति प्रसिद्ध हैं, जो इन्हें कबीर की श्रेणी का सिद्ध करते हैं। इनके समय मे अनेक भक्त कवियो ने मराठी साहित्य को समृद्ध किया।

# मलयाळम् भाषा का परिचय

भौगोलिक रूप से मलयाळम् भाषी प्रदेश भारत के धुर दक्षिण पश्चिम में स्थित है। इसका प्रचलित प्रशासकीय नाम 'केरल' है। इसके पश्चिम में अरब सागर है और प्रदेश स्वयं सह्याद्रि पर्वतमाला के मध्य स्थित है। भाषिक दृष्टि से इसके उत्तर में कन्नड भाषी और पूर्व दक्षिण में तमिल भाषा प्रदेश है। व्युत्पत्ति के आधार पर यह 'मलै'=पर्वत 'अलं-->आलम्'-राज्य या स्थान के अनुसार दोनों शब्दों की संधि होकर मलयाळम् शब्द बना है, जो अर्थ पूर्ण प्रतीत होता है।

**मलयाळम् भाषा का मूल परिवार:-** मलयाळम् मूलतः द्रविड परिवार की भाषा है। मलयाळम् में तमिल शब्दों की अधिकता के कारण कुछ विद्वान इसे तमिल पुत्री मानते थे, किन्तु नवीन विश्लेषणों से ज्ञात हुआ है कि इसमें मूल द्रविड भाषा के कुछ ऐसे शब्द भी हैं जो तमिल में नहीं हैं। तमिल मलयाळम् के क्रिया प्रयोगों, लिंग वचन के भिन्न क्रिया रूपान्तरों एवं अनेक व्याकरणिक असमानताओं के आधार पर विद्वानों ने यह सिद्ध कर दिया है कि यह तमिल की सहोदरी अथवा छोटी बहिन हो सकती है किन्तु पुत्री नहीं। विदेशी विद्वान काल्डवेल एवं [illegible] का मत है कि तमिल व्याकरण के विकास से पहले मलयाळम् स्वतन्त्र भाषा बन चुकी थी।

**मलयाळम् साहित्य का उद्भव और विकास:-** ईसा की नौवीं शती में मलयाळम् स्वतन्त्र भाषा बन चुकी थी, किन्तु इसमें साहित्य निर्माण वर्षों बाद हुआ। इसका प्रधान कारण यह भी रहा कि आरम्भ में तमिल राजाओं का केरल पर शासन होने के कारण तमिल राजभाषा थी। अतः प्राचीन शिलालेख एवं ग्रन्थ तमिल भाषा में ही लिखे गये।

ईसा की बारहवीं शती में लिखित 'रामचरितम्' मलयाळम् भाषा का प्रथम काव्य ग्रन्थ है। यह रामायण के युद्ध काण्ड की कथा पर आधारित है। इसमें [illegible] मलयाळम् की मधुरता है। फिर चौदहवीं शती के दो प्रसिद्ध काव्य ग्रंथ हैं जिनमें पहला 'उण्णुनीली संदेशं' है जो विभक्त्यन्त संस्कृत शब्द और मलयाळम् के सामंजस्य से उत्पन्न मणि प्रवाल शैली में है। दूसरा 'कण्णश्श रामायण' है जो [illegible] कथा के आधार पर मलयाळम् में लिखी है। इसमें मलयाळम् भाषा एवं साहित्य की [illegible] प्रस्फुटित हुई है। इनके अतिरिक्त माधव पणिक्कर ने भगवद् गीता, राम पणिक्कर ने रामायण, महाभारत एवं भागवत के संक्षिप्त अनुवाद तथा शंकर पणिक्कर ने [illegible] गान और मणि प्रवाल के लक्षण प्रस्तुत करने वाला गीत ग्रन्थ 'लीला तिलकम्' भी इसी काल में लिखा गया। इस प्रकार चौदहवीं शती तक मलयाळम् साहित्य का प्राचीन काल माना जाता है।

इसके पश्चात् अनेक कवियों ने मणि प्रवाल शैली अपनाकर श्लोक, कीर्तन, चम्पू जैसी रचनाएं कीं। 'नल चरितम्' अभिनय योग्यता, शिल्प सुगमता और सुकुमार भावों के लिए विख्यात है। सत्रहवीं शती में मलयाळम् साहित्य के पिता कहलाने वाले रामानुजन जिन्हें एषुत्तच्छन् (शिक्षादाता) की उपाधि मिली थी, इन्होंने मणि प्रवाल शैली का परिष्कार कर सार्वदेशिक भाषा शैली में भारत, अध्यात्म रामायण आदि संस्कृत ग्रन्थों को भक्ति भाव पूर्ण गीतों में अनुवाद कर जन जन के हृदय तक पहुँचाया। इनके ग्रन्थ 'किलीपाट्टु' (तोते के गीत) द्वारा जनता में उद्बोधन एवं जागृति आई। मलयाळम् का आधुनिक साहित्य समस्त विधाओं में समृद्ध साहित्य है।

**मलयाळम् लिपि एवं ध्वनियां:-** उद्गम की दृष्टि से यह लिपि अशोक कालीन ब्राह्मी लिपि की दक्षिणी शाखा से ईसा की पांचवीं शती के लगभग विकसित हुई। पिछली शती तक यह ग्रन्थी लिपि कहलाती थी। आधुनिक मलयाळम् लिपि उसी का सामयिक रूप है। इसमें वे सभी वर्ण हैं जो देवनागरी लिपि में हैं तथा द्रविड ध्वनियों को व्यक्त करने के लिए अतिरिक्त वर्ण भी हैं। इसमें द्वित्व और संयुक्त वर्ण भी होते हैं।

**ध्वनिगत विशेषताएं निम्न प्रकार से हैं:-**

1 'ऍ' तथा 'ऑ' इन ध्वनियों के अक्षर एवं मात्रा रूप हैं।

2 बंद 'ळ', 'ऴ', 'ऱ' इन ध्वनियों के लिए भी अक्षर हैं।

3 शब्द के अंत में आने वाले 'उ' का उच्चारण एक विशेष ढंग का होता है जिसे अर्ध उकार भी कहा जा सकता है

# सिन्धी भाषा का परिचय

सिध प्रदेश के निवासियो और उनकी भाषा दोनों का बोध 'सिन्धी' शब्द से होता है। भारत विभाजन के पश्चात वह प्रदेश पाकिस्तान मे रह गया है। अत भारत की अन्य भाषाओ की तरह सिन्धी भाषा की कोई भौगोलिक या प्रादेशिक सीमा नहीं है, किन्तु सिधी भाषियो की सख्या लाखो मे है जो सम्पूर्ण भारत मे यत्र तत्र बिखरे हुए हैं, महाराष्ट्र में इनकी सख्या अधिक है।

**सिन्धी भाषा का परिवारः-** सिन्धी आर्य परिवार की पुरातन भाषा है। यह सस्कृत और पाली से निकट सम्बन्ध रखती है। डा० अर्नेस्ट ट्रम्प ने देवनागरी लिपि मे सिन्धी व्याकरण लिखा था जिसमें इसे सस्कृत परिवार की भाषा माना है। सिधी भाषा के इतिहास लेखक भरूमल मेहरचन्द का कथन है कि मूल सिन्धी मे 75 प्रतिशत शब्द सस्कृत आगत है। इसका उद्गम अपभ्रश से माना गया है। दसवीं शती ईसवी के बाद इसमे पर्याप्त मात्रा मे अरबी फारसी की शब्दावली समाहित हो गयी।

यह दूसरी से सातवीं शती तक पर्याप्त विकसित हो चुकी थी। इसकी उकार बहुला प्रवृत्ति का उल्लेख भरतमुनि के नाट्य शास्त्र (दूसरी शती) मे इस प्रकार है

"हिमवत, सिधु, सौवीरान् ये जना समुपाश्रिता। उकार बहुला तज्ज्ञ तेषु भाषा प्रयोजयेत्।।"

जिससे ज्ञात होता है कि सिधी शब्दो के अन्त मे उस समय से आज तक 'उकार' का प्रयोग होता है।

**सिन्धी साहित्य का उद्भव और विकासः-** चौदहवी शती ईसवी मे इसमे नियमित रूप से साहित्य मिलने लगता है। अठारहवीं शती तक जो कुछ भी साहित्य मिला है वह समस्त उत्तर भारत के समान ही भक्ति परक है और इसमें भी सूफी काव्य धारा प्रवाहित हो रही है। अग्रेजो ने इस देश पर सन् 1843 मे अधिकार किया। फलत नयी धारा का प्रारम्भ हुआ

भारत मे होने वाली सिन्धी साहित्य की गतिविधियो पर आधुनिक साहित्य मे प्रचलित सभी विधाओ मे लेखन हो रहा है और वह लेखन नागरी लिपि मे है। उस पर विविध भारतीय भाषाओ का प्रभाव भी पड रहा है। यथा महाराष्ट्र में बसे सिन्धी लेखको पर मराठी का, गुजरात मे गुजराती का और दिल्ली, उत्तर प्रदेश आदि में हिंदी का कुछ न कुछ प्रभाव परिलक्षित होता है। साहित्य अकादमी सिधी के कृतिकारो को पुरस्कार से सम्मानित करती है। कुछ पत्र पत्रिकाए भी सिन्धी भाषा मे निकल रही है

सिन्धी भाषा के विकास का उत्तरदायित्व भी केन्द्रीय हिन्दी निदेशालय ने ग्रहण किया हुआ है राजस्थान सरकार द्वारा जयपुर मे 'सिन्धी अकादमी' स्थापित कर सिन्धी को समुचित प्रोत्साहन देने के प्रयत्न हो रहे है

**सिन्धी भाषा की लिपि एवं ध्वनियाँः-** भारत मे सिधी के लिए नागरी लिपि का प्रचलन हो गया है तथा भारत सरकार ने नागरी मे सिधी लिखने के लिए कुछ नये लिपि चिन्हो की वृद्धि की स्वीकृति प्रदान कर दी है। ध्वनि सबंधी विशेषताए निम्नलिखित है

1 सिधी मे ग, ज, ड, ब की कुछ विशेष ध्वनियाँ भी है, जिन्हे अत स्फोटित ध्वनियाँ कहते है

2 सामान्यत शब्द स्वरान्त होते है। अरबी फारसी के शब्दो मे कहीं 'उ' तो कहीं 'इ' युक्त उच्चारण किया जाता है। यथा कोशिश=कोशिशि, दीवार=दीवारि, सबूत=सबूतु आदि

# हिन्दी भाषा का परिचय

भौगोलिक दृष्टि से बोलचाल की हिन्दी आज वर्तमान भारतवर्ष के पश्चिमी छोर अमृतसर जालन्धर से पूर्व में कलकत्ते तक और उत्तर में काठमाण्डू से दक्षिण में कन्या कुमारी तक बोधगम्य है। सारे भारतवर्ष में सभी भाषाओं का शिक्षित वर्ग इसे समझता है स्वतत्रता पश्चात भारत के संविधान में इसे केन्द्रीय राजभाषा का पद प्राप्त है, अत वैधानिक रूप में यह केन्द्रीय सरकार के पत्र व्यवहार की भाषा है हिंदी से अपरिचित सरकारी कर्मचारियों को हिन्दी सिखाने की राजभाषा आयोग आदि कई राजकीय सस्थाओ द्वारा शिक्षण परीक्षण की व्यवस्थाए है। संविधान के लागू होने के पन्द्रह वर्ष पूरे होने तक

सभी प्रादेशिक सरकारों को सरकारी कामकाज अंग्रेजी के स्थान पर हिंदी मे करने का निर्देश था। परन्तु सन् 1965 मे तमिलनाडु सरकार ने हिन्दी का विरोध तथा अंग्रेजी को सम्पर्क भाषा बनाये रखने का आग्रह किया। तब से केन्द्रीय सरकार तथा प्रादेशिक सरकारों के बीच सम्पर्क भाषा अंग्रेजी और हिंदी ऐच्छिक बनी हुई हैं।

सन् 1918 में गाँधी जी ने दक्षिण भारत हिंदी प्रचार सभा की मद्रास मे स्थापना की थी। स्वतन्त्रता प्राप्ति के कुछ वर्षो पश्चात् आँध्र प्रदेश, कर्नाटक तथा केरल राज्य बनने पर उक्त सभा के प्रचार क्षेत्र इन सभी प्रान्तों मे स्थापित हो गये और जोर शोर से हिंदी का प्रचार कर रहे हैं। दूसरी ओर उक्त राज्यों मे स्कूलों कालिजों मे भी हिंदी पढाई जाती है।

भारत की देशव्यापी भाषा के रूप में हिंदी को मान्य पद देने का काम उन्नीसवीं शताब्दी मे ही महा ऋषि दयानन्द सरस्वती, श्री केशवचन्द्र सेन आदि महापुरुषों ने आरंभ किया तथा उसकी पुष्टि ब्रिटिश सरकार के एक मान्य अधिकारी सर जार्ज ग्रियर्सन ने क्रियात्मक प्रमाणों द्वारा की। डा० ग्रियर्सन ने भाषाओं के नमूनों के उदाहरण एकत्रित करके अपनी पुस्तक 'लिंगुआ फ्रैंका आफ इण्डिया' द्वारा यह सिद्ध किया कि उत्तर भारत के उत्तर प्रदेश, बिहार, राजस्थान, मध्य प्रदेश आदि सभी प्रदेशों की उपभाषाएं एवं बोलियां हिन्दी के प्रभाव क्षेत्र के अन्तर्गत हैं

**हिन्दी का नाम-रूप निर्णयः-** हिन्दी के नमूने के प्रयोग तो अमीर खुसरो की वाणी मे भी मिलते हैं। पर 'हिन्दी' नाम का प्रयोग सैयद ईशा अल्लाह खाँ की पुस्तक (1808 ईसवी) 'दरिया ए लताफत' मे पहले पहल चालीस बार किया हुआ मिलता है, जिससे उनका संकेत दिल्ली की शहरी बोली से है अर्थात् इसे वह ग्रामीण प्रयोग तथा भाखा प्रयोग से भिन्न मानते हैं

हिंदी के स्वरूप के दो उदाहरण लल्लू लाल के 'प्रेम सागर' और सदल मिश्र के 'नासिकेतोपाख्यान' मे मिलते हैं जिस वे क्रमश "यामिनी छोड़ दिल्ली आगरे की खड़ी बोली मे कथा ... दयाणी मे कोई कोई समझ नहीं सकता इसलिये खड़ी बोली मे किया ..." बताते हैं। उक्त दोनों पुस्तकें 1803 ईसवी मे लिखी गयी।

ये दोनों लेखक इंग्लैंड से आने वाले अंग्रेज अफसरों को पढ़ाने के लिए फोर्ट विलियम कालेज कलकत्ता में नियुक्त थे

अतः निष्कर्ष यह निकलता है कि ईशा तथा अंग्रेज अधिकारी दोनों ही खड़ी बोली को हिंदी मानते थे जो आज तक वैसा ही है।

अमीर खुसरो के बाद उत्तर की खड़ी बोली के नमूने नहीं मिलते परन्तु उस समय के मुस्लिम शासक जो दक्षिण में जाकर जम गये तथा मुहम्मद तुगलक जो भारत के मध्य मे दौलताबाद मे राज्य की राजधानी बनाना चाहता था वह स्वयं तो चाहे कष्ट झेल कर लौट आया किन्तु उसकी फौज के लोग जो वहाँ जम गये उन लोगों की भाषा पंजाबी, ब्रज, हरियाणवी, खड़ी बोली आदि थीं। उन सबके मिश्रित रूप मे ही वहाँ जमे हुए सुलतानों ने कविताएं कीं और पुस्तकें भी लिखीं तथा शासक होने के कारण वहाँ की शासित प्रजा मे भी उन्हीं की वाणी का प्रचार हुआ उनके शासन मे आज के आँध्र प्रदेश, कर्नाटक, दक्षिणी महाराष्ट्र, पश्चिमी तमिलनाडु आदि के बहुत से भाग सम्मिलित थे हैदराबाद रियासत और मैसूर के टीपू सुल्तान के शासित प्रदेशो मे इस भाषा का स्वतः प्रचार हुआ इस प्रकार दिल्ली प्रदेश के आस पास की भाषा वहाँ कई सौ वर्ष तक पनपती रही। उर्दू साहित्य मे उसको 'दकिनी उर्दू' और हिन्दी साहित्य मे 'दक्षिणी हिन्दी' कहा जाता है

उनकी भाषा मे उर्दू फारसी के शब्द अधिक नहीं थे परन्तु कुछ संस्कृत के तत्सम शब्द और प्रायः तद्भव शब्द प्रचुरता से मिलते हैं। सन् 1654 के आस पास के एक कवि इस भाषा की परिभाषा निम्न शब्दों मे करते हैं —

**'जिसे फारसी का न कुछ ग्यान है, तो <u>दक्खिनी</u> ज़बां उनको आसन है।**
**तो इसमें सहसकृत का है मुराद, किया इसने असानगी का सुवाद।।"**

उसी समय के आस पास दक्षिण के एक कवि वली दिल्ली आये। उनको उर्दू का आदि कवि माना जाता है, जिनकी भाषा का नमूना निम्नलिखित है **'दिल वली का ले लिया दिल्ली ने छीन,**
**जा कहो कोई मुहम्मद शाह सूं।"**

उक्त दोनों उदाहरणों से पूर्णतया स्पष्ट हो जाता है कि उनकी तथा ईशा की भाषा में कोई विशेष अन्तर नहीं है। संयोग है कि उत्तर भारत की खड़ी बोली खुसरो के समय आरंभ होकर भी किन्हीं कारणों से सुदूर दक्षिण में जाकर

## 'अ' उपसर्ग की व्याप्ति

भारतीय भाषाओ मे 'अ' सस्कृत से ग्रहण किया गया उपसर्ग है। सस्कृत में इसे उस शब्द से पहले जोड़ने का नियम है जिसका पहला वर्ण व्यजन हो। सभी भाषाओ म इसका उपयोग इतना अधिक मिलता है, जितना अन्य किसी उपसर्ग का नहीं। उपस्थित कोश मे सभी भाषाओं के 'अ उपसर्ग युक्त' 13883 शब्द है। इनमे 2227 शब्द मलयाळम के, 652 शब्द तमिळ् के, 426 तेलुगु के, 862 कन्नड के है अर्थात् कुल मिलाकर 4167 शब्द दक्षिणी भाषाओ के, 1021 शब्द हिंदी के तथा 8695 शब्द भारत की अन्य भाषाओ के है।

यद्यपि उपसर्ग रूप में 'अ' मुख्यत नकारात्मक अर्थ देता है, किन्तु विभिन्न शब्दो स सयोग कर यह किचित भिन्न अर्थो का द्योतन भी करता है यथा

| **अर्थ द्योतक शब्द** | **उदाहरण** |
|---|---|
| प्रतिकूल, विपरीत | अधर्म, अनीति, असत, अहित |
| रहित, विहीन, शून्यता | अकच, अदृश्य, अशोक, अकाम |
| असादृश्य | अपूर्व, अभारतीय, अब्राह्मण |
| निषेध्य या वारणीय | अकथ्य अपेय, अखाद्य, अलघ्य |
| अप्रशस्त, दूषित, बुरा | अकर्म, अकाल, अयोग्य |
| विरोधार्थी | असुर |
| अभाव द्योतक | असामर्थ्य, अपाप, अमगल |
| न्यूनता, अल्पता | अपुष्टि |

**विशेष**—कभी कभी यह अति का पर्याय बनकर अधिकता का सूचक भी होता है। यथा अघोर असेचन आदि

**स्मरणीय**– 1 अनेक बार 'अ' उपसर्ग ऐसे शब्दो म भी जोड़ा गया मिलता है, जिनमे पहले ही कोई उपसर्ग लगा हुआ है। यथा, निर्जित, निर्ज्ञात, निर्धारित, निर्बंध, निर्मल, निर्वाण आदि मे 'निर' उपसर्ग लगा हुआ है। इन मे 'अ' लगाकर अनिर्जित, अनिर्ज्ञात, अनिर्धारित, अनिर्बंध, अनिर्मल, अनिर्वाण आदि शब्द बन मिलगे।

2 इसी प्रकार अप्रतुद, अप्रयत्न, अप्रवीण आदि शब्दो मे अ उपसर्ग 'प्र' उपसर्ग से पहले लगा है।

3 'अ' ने देश के एक कोने मे चल कर दूसरे कोने तक की यात्रा चुपचाप तय की है। यथा बेजोड, अनुपमेय अर्थ देने वाला पजाबी 'अजट' शब्द तेलगु मे 'अज ' है। इसमे भी अनोखी बात अनावश्यक अर्थ रखने वाला 'अलोडा' शब्द भी है। पजाबी म 'लोड' का अर्थ 'जरूरत' तथा 'अलोडा' अनावश्यक के लिए प्रयुक्त होता है। उत्तर पश्चिम मे गोताखोर की तरह डुबकी लगाकर यह शब्द पूर्व की उड़िया भाषा मे पुन उसी स्वरूप एव उसी अर्थ मे उभरकर सामने आ जाता है।

4. यद्यपि यह उपसर्ग मूल रूप से सस्कृत से आया है, परन्तु सभी भाषाभाषी सामान्य जन मन मे इसका 'न' अर्थ इतना रच पच गया है कि गुजराती मे अख्रिस्ती (ईसाई नही), मलयालम मे अमुस्लिम और अहिन्दू तथा तेलुगु मे असुन्नति शब्द भी प्रचलित है।

इस प्रकार 'अ' उपसर्ग विभिन्न शब्दों से गले मिलकर उनके अर्थो मे परिवर्तन का स्वरूप प्रस्तुत करता चला जाता है।

| शब्द | शब्द भेद | भाषाएँ | अर्थ |
|---|---|---|---|
| अऋण | विशेषण | मराठी, हिन्दी | 1- उऋण, ऋणमुक्त, उपकारमुक्त |
| अऋणी | | हिंदी, गुजराती | 2- जो कर्जदार या देनदार न हो |
| अऋणी | | नेपाली, मराठी | 3- जिस पर कर्ज़ न हो या न रह गया हो |
| अऋणि | | मलयालम | 4- जिसने ऋण या उधार न लिया हो |
| अऋणिन् | | संस्कृत | 5- अनृणी (गुजराती), ऋण निर्मुक्त |
| अकंटक | विशेषण | हिंदी, गुजराती | 1- काटे न होना, कटक विहीन |
| अकंटक | | मराठी, कन्नड | 2- निष्कटक, निर्विघ्न, निरुपद्रव, निर्बाध |
| अकण्टक | | मलयालम, असमी | 3- निरापद, शत्रुहीन |
| अकण्टक | | नेपाली, बंगला | 4- चिन्ता, भय, खतरा न होना |
| अकण्टकि | विशेषण | मलयालम | 5- जिसमे काटे न हो ऐसा वृक्ष या पौधा |
| अकण्टकिन् | | संस्कृत | 6 जो हानि रहित हो वह |
| अकं [illegible] | विशेषण | हिंदी, संस्कृत | कण्ठहीन, स्वरहीन, कर्कश स्वर |
| अकंप | विशेषण | हिंदी, तेलुगु | 1 जिसमे कपन न हो स्थिर, दृढ़ |
| अकम्प | | बंगला, मलयालम | 2- निष्कप, जो हिले डुले नही |
| अकंपन | सज्ञा | हिंदी | 3- कपन का अभाव न कापना |
| अकम्पन् | | मलयालम | 4 थरथराना नहीं दृढ़ रहना |
| अकम्बन् | | तमिल | 5- हटना नही, जम जाना |
| अकंपित | भूत कृदन्त | हिंदी, गुजराती | 1 जो हिला या डिगा न हो, स्थिर |
| अकम्पित | | असमी, बंगला | 2- निश्चय पूर्ण, बहादुर, दृढ़ |
| अकम्पित | | मलयालम | 3- जो भयभीत नहीं हुआ या डरा नहीं |
| अकंपितमु | | तेलुगु | 4- अपनी जगह पर जमा हुआ |
| अकंप्य | विशेषण | हिंदी | 1- जो कपाया या हिलाया न जा सके |
| अकम्प्यमु | | तेलुगु | 2- निश्चल, अटल, अचल रहने वाला |
| अक | सज्ञा | हिंदी, कन्नड | 1- हर्ष या सुख का अभाव |
| अकं | | मलयालम | 2 सुख का विरोधी भाव कष्ट, दुःख, विपत्ति |
| | | | + 3- निजल (मलयालम) |
| अकच | विशेषण | हिंदी, गुजराती | 1- केश या बाल रहित, गजा |
| अकच | सज्ञा | कन्नड | 2- केतु ग्रह का नाम |
| अकचन् | सज्ञा | मलयालम | + 3- पुच्छल तारा केतु (मलयालम) |

| शब्द | शब्द भेद | भाषाएँ | अर्थ |
|---|---|---|---|
| अकच्चर | विशेषण | मलयालम | 1- स्वच्छ, निर्मल 2- जो दुष्ट नहीं, हठी नहीं |
| अकच्छ | विशेषण | हिंदी | 1- जो लंगोटी, कछनी या धोती न पहने हो |
| अकच्छ | | पंजाबी | + 2- दुराचारी, लम्पट (हिन्दी लाक्षणिक) |
| अकज्ज | विशेषण | पंजाबी | + 3- नंगा, बिना परदे का, बिना ढका हुआ (पंजाबी) |
| अकज | विशेषण | गुजराती | 1- निकम्मा, बेकार 2- लाचार |
| अकटला | विशेषण | असमी | जिसमे से कांटे निकाल दिये गये हो |
| अकटु | विशेषण | बंगला | 1- कड़वा नहीं, स्वाद शून्य |
| अकटु | विशेषण | मलयालम | 2- उष्ण नही, अमित्र नहीं, निर्दय, क्रोधी या चिड़चिड़ा नहीं |
| अकटुक | विशेषण | हिंदी, संस्कृत | 3- अक्लान्त, जो थका नहीं या थके नहीं |
| अकटुर | विशेषण | असमी | 1- सूखा नहीं, आर्द्र 2-उपजाऊ |
| अकटकिना | संज्ञा | बंगला | 1- कठोर नियम पालन का अभाव, बंधा नियम न होना 2- अकठोर |
| अकटूट | विशेषण | पंजाबी | जो काटा न जा सके, जो कटा हुआ न हो |
| अकठिन | विशेषण | असमी | 1- जो सख्त न हो, नरम 2- आसान |
| अकठोर | विशेषण | बंगला | 1- महान, सरल हृदय 2- रूक्षता वर्जित, सदय, मृदु, प्रश्रयशील |
| अकढा | विशेषण | मराठी | 1- न निकाला हुआ दूध आदि, पूरी तरह कढ़ा हुआ नही 2- पूरा गर्म या उबला हुआ नहीं |
| अकण | विशेषण | मराठी | कण न होना (चावल आदि में), बिना दाने का फूंस |
| अकत | विशेषण | हिंदी | अक्षत, पूरा, समूचा, बिलकुल, सब, सारा |
| अकत | क्रिया विशेषण | हिंदी | एक दम से, बिलकुल |
| अकतो | संज्ञा | गुजराती | छुट्टी का दिन, कार्य न करने का दिन |
| अकत्थन | विशेषण | मलयालम | आत्मप्रशंसा न करना, शेखी या शान न दिखाना |
| अकथन | संज्ञा | असमी | न कहना, न बोलना, चुप रहना |
| अकथनं | संज्ञा | मलयालम | न बताना, गुप्त रखना, बात छिपाना |
| अकथ | विशेषण | हिंदी, गुजराती | 1- जो कहा न जा सके या कहने योग्य न हो |
| अकथनीय | | पंजाबी, गुजराती | 2- अवर्णनीय, अवाच्य, अनिर्वचनीय |
| अकथनीय | विशेषण | हिंदी, नेपाली | 3 जिसे कहना ठीक, उचित या संभव न हो |
| अकथक | विशेषण | मलयालम | न बोलना, न कहना, न बताना |

| शब्द | शब्द भेद | भाषाएँ | अर्थ |
|---|---|---|---|
| अकथ्य | विशेषण | हिंदी, गुजराती | + न बताने लायक, अनुचित कथन, |
| अकथ्य | | असमी, मराठी | बुरी बात, अश्लील या अशिष्ट बात |
| अकह | विशेषण | पंजाबी | अप्रकाश्य, गोपनीय, छिपाने योग्य |
| अकथु | | सिंधी | नहीं कहा गया, न कहना चाहिये |
| अकथित | भूत-कृदन्त | हिंदी, नेपाली | 1- जो कहा न गया हो, अनुक्त, |
| अकथित | | मराठी, गुजराती | अवर्णित, जिसकी चर्चा नहीं की गयी, |
| अकथित | | मलयालम | जो बताने से छूट गया या छोड़ दिया गया |
| अकथितमु | | तेलुगु | 2- अनुल्लिखित, अचर्चित |
| अकथा | संज्ञा | असमी, बंगला | कुवाच्य अश्लील वाक्य, गाली गलौज |
| अकनिष्ठ | विशेषण | हिंदी | 1- सबसे छोटा नहीं 2- जिससे कोई छोटा न हो |
| अकनिष्ठ | | मलयालम | सबसे छोटा 3- जो किसी से छोटा नहीं |
| अकनिष्ठ | | मराठी | अर्थात् सबसे बड़ा, अन्यो से उत्तम |
| अकनिष्ठन् | संज्ञा | मलयालम | संज्ञा- गौतमबुद्ध, उच्च ब्रह्म लोकों का निवासी |
| अकनिष्ठलोक | संज्ञा | मलयालम | सोलह सर्वोच्च ब्रह्माण्डों या ब्रह्म लोकों में एक |
| अकन्या | संज्ञा | हिंदी | कन्या जिसका कौमार्य नष्ट हो चुका हो |
| अकपट | विशेषण | गुजराती, मराठी | 1- निष्कपट, कपट हीन, द्वेष शून्य, छल हीन |
| अकपट | | असमी | 2- जिसके मन, व्यवहार में भीतर-बाहर अंतर |
| अकपट | | बंगला | नहीं, खोट नहीं, सीधा, साधु स्वभाव व्यक्ति, |
| अकपटचित्त | विशेषण | बंगला | सरल मन का, अमायिक स्वभाव, मन का भला, |
| अकपटता | संज्ञा | बंगला | सरलता, सीधापन, ऋजुता, खरापन |
| अकमिता (वु) | संज्ञा | मलयालम | 1- जो पति या प्रेमी न हो 2- जिसे कामना न हो |
| अकम् | संज्ञा | संस्कृत | सुख का अभाव, पीड़ा, विपत्ति, पाप, |
| अकमु | संज्ञा | तेलुगु | अप्रसन्नता, दर्द, दु:ख, चोट |
| अकमियं | संज्ञा | मलयालम | भीतरी अर्थ, कूटार्थ, रहस्य |
| अकर | विशेषण | हिंदी | 1- कर अर्थात हाथ नहीं 2- कर अर्थात सूंड नहीं |
| अकर | | बंगला | 3- कर अर्थात टैक्स नहीं 4- जो करता नहीं, निष्क्रिय |
| अकर | | नेपाली | 5- जो कार्य करने योग्य नहीं, अनुचित कार्य |
| अकर | | कन्नड | 6- कार्य विरत; कार्यरहित, बेकार, कार्य नहीं, बेकाम |

| शब्द | शब्द भेद | भाषाएँ | अर्थ |
|---|---|---|---|
| अकरण | विशेषण | हिंदी | 1- कठिन, दुष्कर, अनुचित या बुरा कार्य |
| अकरण | संज्ञा | गुजराती | 2- कार्य का अभाव, निष्क्रियता |
| अकरण | | मराठी | 3- कर्तव्य कर्म न करना (ओमीशन) |
| अकरण | | बंगला | 4- करण या इंद्रिय रहित; परमात्मा |
| अकरणकर | विशेषण | मराठी, मलयालम | करने में कठिन अत: करने योग्य नहीं |
| अकरणन् | संज्ञा | मलयालम | परमात्मा मुमुक्षु, श्रेष्ठ आत्मा, स्वयम्भू |
| अकरणरूप | संज्ञा | मराठी | निषेध या नहीं अर्थ देने वाला क्रियारूप |
| अकरणि | संज्ञा | मलयालम | असफलता, सफलता या कामयाबी न मिलना |
| अकरणि | | संस्कृत, कन्नड, हिन्दी | कार्य सिद्धि न होने के कारण उत्पन्न नैराश्य |
| अकरणी | संज्ञा | गुजराती | परिमेय संख्या (रेशनल नंबर) |
| अकरणीपदी | | गुजराती | परिमेय पद वाली संख्या (रेशनल एक्सप्रेशन) |
| अकरणी फल | | गुजराती | परिमेय परिणाम (फ्रेक्शन) |
| अकरणी समीकरण | | गुजराती | परिमेय साम्यता (ईक्वेशन) |
| अकरणीय | विशेषण | हिंदी, गुजराती | 1- करने योग्य नहीं, जो नहीं करना चाहिए, अकर्तव्य, |
| अकरणीय | | नेपाली, मराठी | अनुचित, बुरा |
| अकरणीय | | कन्नड, उड़िया | 2- जो कार्य करने में कठिन हो |
| अकरणीय | | बंगला, मलयालम | 3- अनुचित कार्य करना या बुरा कार्य करना |
| अकरा | विशेषण | हिंदी | 1- अधिक मूल्य या महंगा होने के कारण खरीदने |
| अक्रय | | संस्कृत | लायक नहीं, कीमती, अच्छा, बढ़िया, श्रेष्ठ |
| अकराल | विशेषण | हिंदी | 1- कराल या भयंकर नहीं 2- सुन्दर सौम्य |
| अकरुण | विशेषण | हिंदी, गुजराती | दयाहीन, निर्दयी, निष्ठुर, क्रूर, कठोर |
| अकरुण | विशेषण | नेपाली, मराठी | जिस पर करुणा नहीं आती |
| अकरुण | विशेषण | बंगला, मलयालम | जिस के हृदय मे दया की भावना नहीं |
| अकरुण | विशेषण | कन्नड | जिस का दिल पत्थर जैसा हो |
| अकरुणा | संज्ञा | हिंदी, गुजराती, मराठी | करुणा का अभाव, निर्दयता, निष्ठुरता, क्रूरता |
| अकर्कश | विशेषण | हिंदी, गुजराती | 1- कर्कश, कर्णकटु या रूखा नहीं |
| अकर्कश | | नेपाली, बंगला | 2- नरम, मृदु, कोमल, कर्ण प्रिय |
| अकर्ण्ण | विशेषण | मलयालम | 1- कर्ण विहीन 2- बहरा 3- छोटे कानों वाला |
| अकर्ण | | हिंदी, गुजराती | 1- बिना मस्तूल या पाल का जहाज़ |

| शब्द | शब्द भेद | भाषाएँ | अर्थ |
|---|---|---|---|
| अकर्ण | | नेपाली, बंगला | 5- बिना पतवार या डाड की नाव |
| अकवम् | | तमिल | 6 जिस के कान नहीं होते हो, साप |
| अकर्ण्ण्य | विशेषण | मलयालम | जो सुनने योग्य न हो या सुनना उचित नहीं, |
| अकर्ण्य | विशेषण | हिंदी, नेपाली | जो सुना न जा सके, जो कान में न पड़े |
| अकर्तन | विशेषण | हिंदी | 1- जो न काटे या कतरे नहीं 2- बौना |
| अकर्तव्य | विशेषण | हिंदी, गुजराती | 1- जो करना उचित न हो, अविहित, अनुचित |
| अकर्तव्य | | नेपाली, बंगला | + 2- जिसे किया न गया हो (मराठी) |
| अकर्तव्य | | मराठी, कन्नड | + 3 बुरा काम, दुराचरण, जुर्म अपराध (गुजराती) |
| अकर्तवियम् | | तमिल | + 4 अनुचित काम (हिंदी) |
| अकर्ता | विशेषण | हिन्दी, गुजराती | 1 जो करने वाला न हो, जो व्यक्ति करने वाला न हो |
| अकर्ता | विशेषण | मराठी | या जिस कार्य का कोई करने वाला नही |
| अकर्त्ता (वु) | संज्ञा | मलयालम | अथवा जो किसी का किया हुआ न हो |
| अकर्त्तन् | | तमिल | 2 कर्म से अलिप्त पुरुष (सांख्य), सिद्धपुरुष |
| अकर्तृ | | संस्कृत, गुजराती | +, 3- मूर्ख, अयोग्य, निकम्मा, आलसी, कर्म न करने वाला (मराठी) +4- जो किया न जाय (गुजराती) |
| अकर्तृक | विशेषण | हिंदी, गुजराती | 1- जिसका कोई कर्ता, रचयिता न हो, |
| अकर्तृक | | मराठी, बंगला | सृष्टा न हो, स्वयभू, स्वयसिद्ध |
| अकर्तृक | | मलयालम | 2- जो किसी का किया हुआ न हो |
| अकर्तृकु | | सिंधी | 3 जिस क्रियापद का कर्त्ता न हो (व्याकरण) |
| अकर्तुम् | | गुजराती | न करवाना, जो न किया जाय |
| अकर्तृत्व | संज्ञा | हिंदी | 1- कर्तापन के अभिमान का अभाव, कर्ता न होने की |
| अकर्तृत्व | | मराठी | स्थिति, अधिकार रहितता 2-गुमाश्ता न होना, |
| अकर्तृत्वम् | | संस्कृत | अप्रतिनिधित्व + 3- पराक्रम शून्यता, करने में |
| अकर्तृत्वं | | मलयालम | अशक्त, नालायकी (मराठी), दैवीगुण जो कर्मभोग |
| अकर्तितुत्तुवम् | संज्ञा | तमिल | से प्रभावित नहीं, अकर्ता का भाव |
| अकर्तितवावम् | संज्ञा | तमिल | नास्तिकवाद, जो संसार का कोई कर्ता नहीं मानते |
| अकर्म | संज्ञा | हिंदी, गुजराती | 1 कर्म का अभाव, निष्क्रियता, कर्महीनता, आलस्य, |
| अकर्म | | नेपाली, मराठी | काम न करने का भाव |
| अकर्म | | असमी, उड़िया, कन्नड | 2- खोटा काम, अकरणीय काम, निषिद्ध कार्य, पाप |

| शब्द | शब्द भेद | भाषाएँ | अर्थ |
|---|---|---|---|
| **अकर्म्मी** | संज्ञा | **मलयालम** | 3- अनुचित, बुरा या न करने योग्य कार्य |
| **अकर्ममु** | | **तेलुगु** | 4- दुष्कर्म, कुकर्म, नीतिबाह्य व्यवहार, अपराध |
| **अकर्मन्** | | **संस्कृत** | + 5- कार्य ठीक न होना (तेलुगु) |
| **अकर्मक** | विशेषण | **हिंदी, गुजराती, अस** | 1- व्याकरण मे वह क्रिया जिसके साथ कोई कर्म पद |
| **अकर्मक** | संज्ञा | **नेपाली, मराठी, उड़िया** | नहीं होना या कर्मपद प्रयुक्त नही किया जा सकना |
| **अकर्मक** | | **बंगला, कन्नड** | 2 सकर्मक के विपरीत क्रिया का नाम |
| **अकर्मकं** | | **मलयालम** | 3 जो क्रिया इंद्रियां द्वारा की नो जाती है, परन्तु किसी |
| **अकरुम्मगम्/अकनूमकम्** | | **तमिल** | कार्य विशेष के लिये किये जाने का भाव नही होना |
| **अकर्मकमु** | | **तेलुगु** | 4 परमात्मा, परब्रह्म |
| **अकर्मक क्रिया** | संज्ञा | **हिंदी, तेलुगु, कन्नड** | क्रिया जिसमे कर्म नही होता |
| **अकर्मकर** | विशेषण | **गुजराती** | कार्य साधक नही वह, अकार्यसाधक |
| **अकर्म-कृत** | विशेषण | **संस्कृत** | + 1 क्रिया के कर्तापन के अभिमान का अभाव (संस्कृत) |
| **अकर्मकृत्तु** | संज्ञा | **मलयालम** | 2- अनुचित कर्मी 3- कर्म बंधन रहित, अकर्मण्य |
| **अकर्मकर्त्तरिप्रयोगम्** | संज्ञा | **तमिल** | क्रिया का अकर्मक प्रयोग (व्याकरण) |
| **अकर्मठ** | विशेषण | **हिंदी, गुजराती** | 1 काम मे तत्पर नही आलसी 2- काम मे अपटु |
| **अकर्मण** | विशेषण | **गुजराती** | कुल - अभागिनी, अनुचित कार्य करने वाली, जारिणा |
| **अकर्मण्य** | विशेषण | **हिंदी, गुजराती** | 1- आलसी निष्क्रिय, निकम्मा, बेकार, अक्षम, कर्म |
| **अकर्मण्य** | | **नेपाली, मराठी** | के अयोग्य, |
| **अकर्मण्य** | | **असमी, उड़िया** | अदक्ष, अकुशल, निपुण नही, अनुपयोगी |
| **अकर्मण्य** | | **बंगला, कन्नड** | + 2 कर्म करने मे असमर्थ (संस्कृत, कन्नड) |
| **अकर्मण्य** | | **सिंधी** | + 3- असफलता (कश्मीरी) |
| **अकरमन्य** | | **कश्मीरी** | + 4 अकार्य (संस्कृत, कन्नड, गुजराती) |
| **अकर्मण्युडु** | संज्ञा | **तेलुगु** | + 5 काम के अनुपयुक्त, व्यवहार के अयोग्य, व्यर्थ, |
| **अकर्म्मण्य** | | **मलयालम** | शक्तिहीन (बंगला) + 6- बेकार वस्तु (असमी) |
| **अकर्मण्यता** | संज्ञा | **हिंदी, गुजराती** | 1- कर्महीनता, निष्क्रियता, आलसीपन |
| **अकर्मण्यता** | | **नेपाली, मराठी, बंगला** | 2 अकर्मण्य होने की अवस्था या भाव |
| **अकर्म-भोग** | संज्ञा | **कन्नड** | 1- कर्मफल भोगने से पाई मुक्ति का अनुभव |
| **अकर्म्मभोगं** | | **मलयालम** | 2- निष्काम कर्म, कार्य जिनका फल न भोगना पड़े |

| शब्द | शब्द भेद | भाषाएँ | अर्थ |
|---|---|---|---|
| अकर्मण | संज्ञा | गुजराती | जो कार्य नहीं करना चाहिये वह करने वाली |
| अकर्मिणी | संज्ञा | हिन्दी | अनुचित कार्य करने वाली, कुलटा |
| अकर्म्मा (वु) | संज्ञा | मलयालम | 1- निकम्मा, कर्म रहित, जो कुछ न करता हो |
| अकर्मा | | हिंदी, उड़िया | 2- कोई काम करने के अयोग्य, बेकार |
| अकर्मा | | बंगला, असमी | 3- दुष्कर्मी, दुराचारी, पाप कृत्य करने वाला |
| अकर्मन् | | संस्कृत | |
| अकर्मि | विशेषण | कन्नड | 1- दोषी, अपराधी, अनुचित करने वाला अनाचारा, |
| अकिरमि | | तमिल | असदाचारी, अन्यायी |
| अकर्मी | संज्ञा | हिंदी, मराठी | 2- निष्क्रिय, क्रियारहित, आलसी, बेकार, निकम्मा, |
| अकर्मी | | सिंधी, नेपाली | जो काम न करना चाहता हो + 3- अकर्ता (हिंदी) |
| अकर्षण | संज्ञा | मलयालम, हिंदी | दुर्बल, क्षीणबल, निस्तेज न होना; आकर्षण या |
| अकर्षित | विशेषण | मलयालम | खिंचाव न होना, दुबला या कृषकाय नहीं |
| अकलंक | विशेषण | हिंदी, गुजराती, मराठी | 1- बेदाग, कलंक रहित, बदनाम नहीं |
| अकलङ्क | | कन्नड, बंगला, उड़िया | 2- दोष रहित, बेऐब, शुद्ध चरित्र |
| अकलङ्क | | असमी, नेपाली | 3- निरपराध, निष्कलंक |
| अकलङ्कं | संज्ञा | मलयालम | 4- निर्मल, निर्दोष, त्रुटिहीन, अनिन्दित |
| अकलङ्कम् | | तमिल | 5- काला अंक जो किसी के लिये बुरे कार्य का संकेत |
| अकलंकमु | | तेलुगु | करे वह माथे पर कभी या अभीतक नहीं लगा |
| अकलंकता | संज्ञा | हिंदी, नेपाली | निर्दोषता, दोषहीनता, निरपराधता |
| अकलंकित | विशेषण | हिंदी, पंजाबी, बंगला | जिसे कोई कलंक या दोष न लगा हो |
| अकलङ्कित | | नेपाली, मलयालम | जिसके माथे पर अपराध सूचित करने वाला |
| अकलंकितमु | | तेलुगु | काला चिह्न नहीं लगा है |
| अकलंकी | विशेषण | हिंदी, बंगला | 1- निर्दोष, पवित्र + 2- बुद्ध (तमिल) |
| अकलङ्कन् | संज्ञा | मलयालम, तमिल | जिसको दोष या कलंक नहीं लगा है जो व्यक्ति अनुचित कार्य नहीं करता |
| अकलंकिनी | विशेषण | बंगला | निर्मल चरित्र स्त्री, पतिव्रता |
| अकल | विशेषण, | हिंदी | 1- जिसमें कल, अवयव, अंग न हो, अवयवरहित |
| अकल | संज्ञा | नेपाली | 2- जिसके खंड न हुए हों, पूरा, समूचा, अखंड |
| अकल | | उड़िया | 3- जिसमें कोई कला, विशेषता न हो, कलाहीन, गुणहीन |
| अकल | | कन्नड | 4- परमात्मा, अंशहीन, निराकार |

| शब्द | शब्द भेद | भाषाएँ | अर्थ |
|---|---|---|---|
| अकल | | संस्कृत | 5- बेचैन, विकल, व्याकुल |
| अकलम् | | तमिल | + 6- तात्कालिक बुद्धि, विचार, समझ, चालाकी, |
| अकल | | गुजराती | कौशल, चातुर्य (नेपाली) + 7-दुर्ज्ञेय, दुर्बोध, |
| अकल | | मराठी | मन बुद्धि से परे, अगम्य (मराठी) संज्ञा |
| अकल | | सिंधी | + 8- समुद्र जल, दैवी शक्ति (कन्नड) |
| अकलं | संज्ञा | मलयालम | + 9- बेहूदापन (गुजराती) |
| अकलर् | संज्ञा | तमिल | परमेश्वर, निराकार (आदरवादी तमिल) |
| अकलकाण | विशेषण | पंजाबी | व्याकुल, घबराया हुआ, हैरान |
| अकलछन | विशेषण | उड़िया | असंख्य, अनगिनत, अगणित |
| अकलत्र | विशेषण | कन्नड | पत्नी रहित, विधुर, अविवाहित |
| अकलवणि | संज्ञा | मराठी | (वणि = पानी) अकाल वृष्टि |
| अकला | संज्ञा | नेपाली | अकाल, संकट, आफत, दु:ख, दु:ख की |
| अकला | | गुजराती | अवस्था, अगम्य लीला, माया |
| अकलाय | विशेषण | कन्नड | निरुपयोगी, अनावश्यक ; दुर्लभ |
| अकलित | विशेषण | गुजराती | 1- सोचा समझा न गया हो या समझा न जा सके |
| अकलित | | मलयालम | 2- जो जोड़ा-बांधा न गया हो, एकत्रित नहीं |
| | | | 3- अनुपलब्ध + 4- अकल्पित (गुजराती) |
| अकलुष | विशेषण | हिंदी, बंगला | 1- बेदाग, निर्दोष, निष्पाप, निष्कलक, |
| अकलुष | | मलयालम | कलुष रहित, दोष रहित, धब्बा या कलौंच नहीं |
| अकलुषि | | नेपाली | 2- स्वच्छ, निर्मल, पवित्र, पावन, |
| अकलुषमु | | तेलुगु | शुद्ध, पुनीत, निश्छल |
| अकलुषित | विशेषण | नेपाली, मलयालम | अकलंकित, जिसका कलंक धुल गया हो |
| अकलेबरं | विशेषण | मलयालम | 1- शरीर, काया या देह विहीन अशरीरी |
| अकलेवर | | संस्कृत | 2- कामदेव, कंदर्प, मनोज, मनसिज |
| अकल्क | विशेषण | हिंदी, संस्कृत | 1- तलछट, गाद, मिलावट न हो ऐसा शुद्ध द्रव |
| अकल्कक | | मलयालम | 2- निष्पाप, पाप रहित, मल रहित |
| अकल्का | संज्ञा | हिंदी | अकला, चंद्र युक्त रात्रि, ज्योत्स्ना युक्त |
| अकल्कका | | मलयालम | अंधकार विहीन, चाँदनी युक्त (रात्रि) |
| अकल्ककता | संज्ञा | मलयालम | शुद्धता, ईमानदारी, सत्य पालन |
| अकल्कता | | हिंदी | |

| शब्द | शब्द भेद | भाषाएँ | अर्थ |
|---|---|---|---|
| अकल्कन | विशेषण | हिंदी | दंभहीन, निरहकार, ईमानदार, विनम्र, निश्छल, |
| अकल्ककन् | | मलयालम | पापरहित, विनीत |
| अकल्प | विशेषण | हिंदी | + 1- अनियंत्रित, असयत, अदमित (मलयालम) |
| अकल्प | | कन्नड | 2 अयोग्य, निर्बल, अशक्त, अक्षम |
| अकल्प | | मलयालम | 3- अतुलनीय, अनुपम, बेजोड़, सर्वोत्तम |
| अकर्पन् | संज्ञा | तमिल | 4- अकल्पन् |
| अकल्पनीय | विशेषण | गुजराती, मराठी | जिसकी कल्पना या सभावना न की जा सके |
| अकल्प्य | | गुजराती | कल्पनातीत, अनुद्भावित, सोच से परे |
| अकल्पित | विशेषण | हिंदी, गुजराती | 1 जो कल्पित नही, वास्तविक, अकृत्रिम |
| अकल्पित | | नेपाली, मराठी | 2 स्वाभाविक, नैसर्गिक, प्रकृत, अस्तित्वशील, |
| अकल्पित | | बंगला, कन्नड | सरल, विशुद्ध, सच्चा |
| अकल्पितं | संज्ञा | मलयालम | 3 अचिंतित, आकस्मिक, अचानक, अतर्कित |
| अकल्पितमु | | तेलुगु | + 4- हठात, सहसा (कन्नड) |
| अकर्पंप्पिराणायामम् | संज्ञा | तमिल | बिना मंत्र या औषध के श्वास प्रश्वास का अभ्यास करना, स्वाभाविक प्राणायाम |
| अकर्पविवृति | संज्ञा | तमिल | प्रकृति मे प्राप्त पवित्र राख, जगल जलने की राख |
| अकल्मष | विशेषण | हिंदी, नेपाली | 1- निर्दोष, निष्पाप, पापरहित, शुद्ध, अकलुषित |
| अकल्मष | | गुजराती, मराठी | + 2- जो विषैला या घातक नहीं (मलयालम) |
| अकल्मष | | कन्नड, मलयालम | + 3- पूर्व ग्रहो से दूषित नही (मराठी) |
| अकल्य | विशेषण | हिंदी, मराठी | 1 अस्वस्थ, बीमार + 2 तैयार नहीं, कला मे |
| अकल्य | | कन्नड, गुजराती | अप्रवीण (मलया) + 3- सच्चा, वास्तविक |
| अकल्य | | मलयालम, संस्कृत | (मलया) गन्य (हिंदी) + 4- अशुभ (मलया) |
| अकल्याण | संज्ञा | हिंदी, गुजराती | 1- अमगल, अशुभ, अहित, दुर्भाग्य, अपवित्रता |
| अकल्याण | | नेपाली, मराठी | 2- खराबी, हानि, नुकसान, मुसीबत, आफ़त |
| अकल्याण | | असमी, बंगला | कष्ट, दुख, पीड़ा, कुसमय, दुष्काल अवनति, |
| अकल्याण | | मलयालम, कन्नड | ह्रास, पतन, बुरे दिन |
| अकल्याण कर | विशेषण | बंगला | अमगल जनक, अशुभ, पतनकारी, |
| अकल्याणकारी | | बंगला | कष्टदायक, दुखद, हानिकारक |
| अकल्लोल | संज्ञा | मलयालम | तरंग या लहर नहीं, समुद्र या नदी शांत होना |

| शब्द | शब्द भेद | भाषाएँ | अर्थ |
|---|---|---|---|
| अकब | विशेषण | मलयालम, हिन्दी | 1- अवर्णनीय 2- तुच्छ या कृपण नहीं |
| अकब | विशेषण | संस्कृत | 3- जो घृण्य या बुरा न हो |
| अकबच | विशेषण | हिंदी, मलयालम | जिसके शरीर पर कवच, बख्तर अर्थात् आघात में रक्षा करने वाला परिधान न हो |
| अकबलित | विशेषण | मलयालम, संस्कृत | निगला या खाया गया नहीं, अभक्षित |
| अकवि | संज्ञा | बंगला | 1- अपकृष्ट, रसबोध हीन, प्रतिभाशून्य कवि |
| अकवि | | मलयालम | 2- जो कवि नहीं 3- बुद्धिमान नहीं, मूर्ख |
| अकविता | संज्ञा | गुजराती | गुण विहीन काव्य, काव्य नियमों से रहित कविता |
| अकश्मल | विशेषण | मलयालम | 1- मल या गंदगी नहीं 2- नीच या बुरा नहीं 3- दुष्ट नहीं |
| अकषाय | विशेषण | मलयालम | 1- जो कसैला या तिक्त नहीं 2- रक्तस्राव रोधक औषधि |
| अकस्मात | अव्यय | हिंदी, गुजराती | 1 संयोगवश, अचानक, दैवयोग से |
| अकस्मात | क्रिया विशेषण | नेपाली, मराठी | 2 अकारण, हठात्, तत्क्षण, होनहार वश |
| अकस्मात | | उड़िया, कन्नड | 3 अनसोची घटना, एकाएक, सहसा, |
| ओचितो | | सिंधी | आप से आप, निराधार, झटपट |
| अकस्मात् | | तमिल | एकदम विधिवशात, भाग्यवशात, जैसी आशा |
| अकस्मातुगा | | तेलुगु | न थी, आकस्मिक रूप से |
| अकह | विशेषण | हिंदी, पंजाबी | न कहने योग्य, अनुचित, अकथनीय |
| अकहि | | पंजाबी | कहा न जा सके, अनिर्वचनीय, अकल्प्य |
| अकांक्षितमु | विशेषण | तेलुगु | अनचाहा, जिसकी आकांक्षा न की गयी हो |
| अकांचन | विशेषण | मराठी | 1 जिसके पास कंचन, स्वर्ण अथवा द्रव्य न हो 2- कंगाल, दरिद्र, गरीब, निर्धन |
| अकांड | विशेषण | हिंदी, गुजराती | 1- जिसमें कांड, तना या डंठल न हो |
| अकाण्ड | | कन्नड, नेपाली | 2 असमय, अचानक, अनवसर, आकस्मिक, |
| अकाण्ड | | मलयालम | सहसा, बेमौके घटित, अप्रतीक्षित, असंभव घटित |
| अकाण्ड-जात | संज्ञा | नेपाली, हिन्दी | सहसा उत्पन्न, असमय उत्पन्न |
| अकाण्ड-पात-जात | संज्ञा | मलयालम | जन्मते ही मर जाने वाला |
| अकाण्ड-ताण्डव | संज्ञा | मराठी | 1 छोटी बात बड़ी बनाकर उछल कूद करना, |
| अकाण्ड-ताण्डव | | नेपाली | या उत्पात मचाना, बेबात की बात, व्यर्थ का बखेड़ा |

| शब्द | शब्द भेद | भाषाएँ | अर्थ |
|---|---|---|---|
| अकांड-तांडव | | हिंदी | 2- बहस, क्रोध में औरों पर बरस पड़ना, अर्थहीन या |
| अकांड-तांडव | | कन्नड़ | असम्बद्ध आचरण, बिना बात दौड़-धूप |
| अकाण्डपातं | संज्ञा | मलयालम | आकस्मिक घटना, अचानक दुर्घटित हो जाना, |
| अकांड पात | संज्ञा | हिंदी | अनहोनी हो जाना |
| अकांडशूल | संज्ञा | हिन्दी | अचानक होने वाला उदर शूल या पेट दर्द |
| अकाण्डे | अव्यय | मलयालम | एकाएक, अकारण, अप्रकाशित रूप से |
| अकाण्ड्य | विशेषण | बंगला | 1- काण्ड हीन 2- असमय, अकाल, अनर्थ या विपत्ति |
| अकाज | संज्ञा | हिंदी, गुजराती | 1- कार्यहानि, हर्ज, विघ्न, अकार्य, व्यर्थकार्य |
| अकाज | विशेषण | नेपाली, पंजाबी | 2- कुकर्म, अन्याय या अनुपयुक्त कार्य (बंगला) |
| अकाज | | बंगला | 3- कार्यहीन, लाचार (गुजराती) |
| अकाज़ु | | सिंधी | 4- व्यर्थ ही, निष्प्रयोजन ही (अव्य-हिंदी) |
| अकाज भागी | विशेषण | असमी | 1- व्यर्थ कार्य करने वाला 2- अज्ञानी 3- बेकार |
| अकाजना | क्रिया विशेषण | हिंदी | हानि करना, नष्ट होना, न रहना |
| अकाजी | विशेषण | हिंदी | 1- जिसे कोई काम न हो, अकाज करने वाला |
| | | | 2- कार्य में रोड़ा अटकाने वाला |
| अकाट | विशेषण | हिंदी | 1- अखंडनीय, जो काटा न जा सके, मज़बूत |
| अकाट्य | | हिंदी, नेपाली | 2- ऐसा तर्क या युक्ति जिसका प्रतिवाद न हो |
| अकाट्य | | असमी, उड़िया | सके, कट न सके, (यथा अकाट्य प्रमाण) |
| अकाट्य | | बंगला | 3- जो किसी तर्क से काटा न जा सके |
| अकाटियो | | सिंधी | + 4- सुनिश्चित, करने योग्य (बंगला) |
| अकाट्यता | संज्ञा | नेपाली | अखंडनीयता, अविभाज्यता, अवियोज्यता |
| अकात-कात | विशेषण | उड़िया | अथाह, अतल, अतिगंभीर या गहरा |
| अकातर | विशेषण | हिंदी, गुजराती | 1- निर्भय, निर्भीक, अकुंठ, अव्याकुल, |
| अकातर | | बंगला, उड़िया | निःसंकोची, हतोत्साही या दुःख में अभिभूत |
| अकातर | | मलयालम | नहीं, निराशाविहीन 2- साहसी, हिम्मती |
| अकातरे | क्रिया विशेषण | बंगला | हिम्मत से, निर्भीकता से, साहसपूर्वक |
| अकातर्य | संज्ञा | मलयालम | साहस, निर्भयता, अभीरुता, अहीनता, धीरता, |
| अकातर्यम् | | संस्कृत | निर्भीकता, हिम्मत, निडरता, भयहीनता |

| शब्द | शब्द भेद | भाषाएँ | अर्थ |
|---|---|---|---|
| अकान्ति | संज्ञा | मलयालम | 1- कांति हीनता 2- अस्पष्टता, धुंधलापन 3- अस्पष्ट लिखाई |
| अकापट्य | संज्ञा | बंगला | सरल हृदयता, छलनाशून्यता, उदारता |
| अकाम | विशेषण | हिंदी, गुजराती, मलया | 1- निष्काम, अनिच्छुक, अनभिलाषी, निस्पृह, |
| अकाम | संज्ञा | नेपाली, असमी, बंगला | निरभिलाष, कामना रहित, उदासीन |
| अकाम | क्रिया विशेषण | पंजाबी | 2- बुराकाम, दुष्कर्म, कुकर्म, अनुचित कार्य (संज्ञा) निष्प्रयोजन, व्यर्थ (हिंदी, पंजाबी) (क्रि० वि०) |
| अकामत: | क्रिया विशेषण | हिंदी | निष्प्रयोजन, बिना इच्छा या प्रयत्न के, अनजाने में |
| अकामता | संज्ञा | हिंदी | कामना का अभाव, इच्छा नहीं, वासना |
| अकामं | | मलयालम | हीनता, निष्कामना, अनाकांक्षा, अनावश्यकता |
| अकामन् | संज्ञा | मलयालम | अनिच्छुक, कामनारहित, वामनाहीन |
| अकामविनै | सज्ञा | तमिल | अबुद्धिपूर्ण कार्य, मूर्खता युक्त काम |
| अकामा | विशेषण | हिंदी | जिसमे कामना या वासना उत्पन्न न हुई हो (किशोरी या जिसमें कामना न हो वृद्धा) |
| अकामिक | विशेषण | हिंदी | जिसके लिए कामना न की गई हो, आप से आप हो जाने वाला |
| अकामिता (वु) | संज्ञा | मलयालम | 1- जो पति या प्रेमी न हो 2- जिसे कामना न हो |
| अकामिला | विशेषण | असमी | अनिपुण, अकुशल, बेकार, तुच्छ, योग्यता विहीन |
| अकामी | विशेषण | नेपाली, उड़िया | 1- काम न करने वाला, अकर्मण्य, अनुपयोगी, |
| अकामी | | बंगला, गुजराती | निकम्मा, बेकार, निरुपयोगी |
| अकामी | | मराठी, असमी | 2- स्वार्थ शून्य, कामना रहित, वासना रहित |
| अकामिन् | | संस्कृत | 3- निस्वार्थ, निष्काम |
| अकामुक | विशेषण | बंगला | काम या इच्छाओं से जो प्रभावित न हो, |
| अकामहत | | मलयालम | निष्कामी, काम भाव वर्जित, वासना विहीन |
| अकाम्य | विशेषण | बंगला | 1- जिसकी इच्छा न की जाय |
| अकाम्य | | मलयालम | 2- फल लाभ की इच्छा न करना, निष्कामहेतु से |
| अकाम्य | | मराठी | + 3- असुन्दर, अस्पृहणीय (बंगला) |
| अकाय | विशेषण | हिंदी, गुजराती | 1- अशरीरी, काया रहित, निराकार ब्रह्म |
| अकाय | | नेपाली, बंगला | 2. जिस की काया शिव ने भस्म कर दी, कामदेव |
| अकायन् | संज्ञा | तमिल, मलयालम | 3 राहू, परब्रह्म; श्रेष्ट व्यक्ति |

| शब्द | शब्दभेद | भाषाएँ | | अर्थ |
|---|---|---|---|---|
| अपसर्जनमु | | तेलुगु | + 4. | स्वर्गीय सुख-भोग (संस्कृत)+ हत्या (बंगला) |
| अपसर्प | संज्ञा | हिंदी, नेपाली, बंगला | 1. | जासूसी, रहस्य भेदन, गुप्त रहस्यों का पता लगाना |
| अपसर्पन् | | तमिल | + 2. | गुप्तचर वृत्ति, चर-वृत्तिनी, दूती (मलयालम) |
| अपसर्प | | कन्नड, संस्कृत | + 3. | दूत (तमिल), पलायन (बंगला) |
| अपसर्प्प | संज्ञा | मलयालम | 4. | सी० आई० डी०, गुप्तचर, भेदिया, जासूस |
| अपसर्पक | संज्ञा | हिंदी, नेपाली, बंगला | 1. | भेदिया, जासूस, गुप्तचर |
| अपसर्प्पकन्/सर्प्पन् | | मलयालम, संस्कृत | 2. | रहस्य दूत, चर पुरुष |
| अपसर्पुडु | संज्ञा | तेलुगु | 3 | गुप्त रहस्यों का पता लगाने वाला |
| अपसर्प्पकथा | संज्ञा | मलयालम | 1. | ग्रंथान्वेषण से प्राप्त 2. जासूसी कथा या उपन्यास |
| अपसर्प्पणं | संज्ञा | मलयालम | 1. | वापिस लौटना, पीछे हटना, पलायन |
| अपसर्पण | | कन्नड, हिंदी, बंग, संस | 2. | जासूसी करना, भेदिये द्वारा भेद लेना |
| अपसर्पित | भूत कृदंत | हिंदी | | पीछे हटा हुआ, गया हुआ |
| अपसव्य | विशेषण | हिंदी, गुज,संस,मलया | 1. | जिसका यज्ञोपवीत बाये नहीं दायें कंधें पर हो |
| अपसव्य | | नेपाली, मराठी, कन्नड | 2. | विपरीत, प्रतिकूल, उल्टा, बायी ओर |
| अपसव्वियम् | संज्ञा | तमिल | 3. | पितृ तीर्थ 4. मव्य का उल्टा |
| अपसव्यमु | विशेषण | तेलुगु | 5. | अंगूठे और तर्जनी के बीच का भाग (संज्ञा) |
| अपसव्यं | संज्ञा | मलयालम | + 6. | विरोध, विपरीतता, दायें से बायें होना, अस्तव्यस्तता (तमिल) |
| अपसव्यग्रहण | संज्ञा | हिंदी | | दाहिनी ओर से लगने वाला सूर्यग्रहण |
| अपसव्यतीर्थ | | हिंदी | | पितृ तीर्थ |
| अपसव्यपरिक्रमा | संज्ञा | हिंदी | | देवता को दाहिने रखकर की गयी परिक्रमा, दक्षिणावर्त परिक्रमा |
| अपसाक्षि | संज्ञा | तेलुगु, कन्नड | 1. | झूठा गवाह या झूठा प्रमाण; झूठी गवाही |
| अपसाक्ष्य | संज्ञा | कन्नड | 2. | जिसने आंखों से देखा नहीं, न दिखने वाली आँखें |
| अपसाध्वसं | अव्यय | मलयालम | | निर्भयता मे |
| अपसार | संज्ञा | हिंदी | 1. | गमन, वापसी, पलायन, पीछे लौटना; निर्गम पथ |
| अपसार | | बंगला, नेपाली | 2. | फेंक देना, बाहर कर देना, दूर से जाना |
| अपसारं | | मलयालम | + 3. | रक्षामार्ग, रक्षा संकेत, अभयस्थान (मलयालम) |
| अपसारमु | | तेलुगु | 4. | अपराध मोचन का साधन + 5 प्रतिकूल (तेलुगु) |

| शब्द | शब्दभेद | भाषाएँ | अर्थ |
|---|---|---|---|
| अपसार | संज्ञा | संस्कृत | + 6. जलकण; भाप; पानी का छींटा (हिंदी) |
| अपसारक | संज्ञा | हिंदी | 1. जो हटाया जा सके, मंच का पर्दा, शिविर की |
| अपसारकं | | मलयालम | कनात + 2. भगा ले जाने वाला (हिंदी) |
| अपसारण | संज्ञा | हिंदी, उड़िया, बंगला | 1. दूर करना, दूरीकरण 2. अंदर से निकाल बाहर |
| अपसारणं | | मलयालम | करना या हटाना (इजेक्शन) 3. पद या स्थान से |
| अपसारण | | मराठी, संस्कृत | निकाल देना, बहिष्करण, ढकेल देना, फेंक देना |
| अपसारण | | नेपाली, गुजराती | 4 देश निकाला + 5 सोने की जगह दूसरी धातु |
| अपसारण | | कन्नड | भरकर सोने का ग़बन करना (मलयालम) |
| अपसारशक्ति | संज्ञा | तमिल | केन्द्र से हट जाने वाली शक्ति |
| अपसारित | विशेषण | हिंदी, बंगला, नेपाली | 1. निकाला या हटाया हुआ, दूरीकृत |
| अपसारित | | कन्नड | + 2. खुला हुआ विस्तृत (बंगला), भगाया हुआ (हिंदी) |
| अपसारी | विशेषण | हिंदी | 1 परस्पर विपरीत दिशा में जाने, चलते रहने वाले |
| अपसारी | | नेपाली | (डाइवर्जेण्ट), दूर करने या हटाने वाला |
| अपसारिन् | | संस्कृत | + 2. दूर गमनशील (बंगला) |
| अपसारी | | बंगला | + 3. विरुद्ध जाकर रहने वाला, उल्टा चलने वाला (नेपाली) |
| अपसिद्धान्त | संज्ञा | हिंदी, संस्कृत | 1. ग़लत या भ्रमयुक्त, खोटा या दोषयुक्त निर्णय |
| अपसिद्धान्त | | कन्नड, नेपाली | 2. एक निग्रहस्थान (न्याय), कुसिद्धान्त |
| अपसिद्धान्त | | गुजराती, बंगला | 3. भूल भरे तर्क पर टिका निर्णय, ग़लत तर्क |
| अपसिद्धान्त | | मराठी | 4. विरुद्ध सिद्धान्त (जैन), भ्रान्त धारणा |
| अपसिद्धान्तं | | मलयालम | + 5. असुन्दर या ख़राब विचार, दुर्नीति (नेपाली) |
| अपसित्तान्दम् | | तमिल | 6. वह विचार जो निश्चित सिद्धान्त के विरुद्ध हो |
| अपसुर्‍या | विशेषण | मराठी | बेसुरा गाने वाला, बेसुरा बाजा |
| अपसूर्य | संज्ञा | मलयालम | सूर्य से सर्वाधिक दूर बिन्दु |
| अपसृत | विशेषण | हिंदी, मलयालम | 1. पलायित 2. च्युत 3. पीछे हटा हुआ, परित्यक्त |
| अपसृत | | नेपाली | 4. फेंका हुआ 5. फैलाया हुआ, वापिस आया हुआ |
| अपसृत | | बंगला | 6. निकाला हुआ; अप्रत्यक्ष; लुप्त, युद्ध से भागा हुआ |
| अपसृतसंधि | संज्ञा | मलयालम | भगोड़ों से संधि स्थापन |
| अपसृता | संज्ञा | नेपाली | परित्यक्ता, पलायिता |
| अपसृति | संज्ञा | मलयालम, बंगला, हिंदी | पलायित, चलित, अपसरित |

| शब्द | शब्दभेद | भाषाएँ | अर्थ |
|---|---|---|---|
| अपसृप्ति | संज्ञा | संस्कृत | दूर चला जाना |
| अपस्कम्भं | संज्ञा | मलयालम | बंधन, दृढ करना |
| अपस्कर | संज्ञा | हिंदी, संस्कृत, कन्नड | + 1 गाडी का कोई हिस्सा पहिया धुरा आदि |
| अपस्कर (रं) | | बंगला, मलयालम | 2 विष्ठा 3 गुह्यदेश 4 योनि, मलद्वार |
| अपस्कार(रं) | संज्ञा | हिंदी, संस्कृत, मलया | घुटने के नीचे का पिछला भाग |
| अपस्खलं | संज्ञा | मलयालम | फिसलना, कूदना, उछलना |
| अपस्तम्भ | विशेषण | मलयालम, संस्कृत | 1 वेगयुक्त, चुस्त, अतितीव्र (विशेषण) |
| अपस्तम्भ | संज्ञा | हिंदी, संस्कृत | 2 सीने में जहां प्राणवायु रहती है वह अंग, प्राणवायु |
| अपस्तम्भं | संज्ञा | मलयालम | का वास स्थान (संज्ञा) |
| अपस्तुति | संज्ञा | हिंदी | 1 निंदा 2 शिकायत |
| अपस्नात | संज्ञा | हिंदी | 1 जो शवयात्रा के बाद नहाया हो, अशौच स्नान |
| अपस्नात | | कन्नड, बंगला | 2 मृत्यु के बाद शवस्नान, अपस्नान किया हुआ |
| अपस्नात | | मलयालम | 3 अशौच या क्रियाकर्म के बाद स्नान किया हुआ |
| अपस्नातुडु | | तेलुगु | 4 किसी के नहाये हुए पानी में नहाया हुआ |
| अपस्नान | संज्ञा | हिंदी, मराठी, नेपाली | 1 मृतक की क्रिया कर्म के बाद किया स्नान |
| अपस्नान | | कन्नड, संस्कृत | 2 अशौच निवारण स्नान, सूतक पातक स्नान |
| अपस्नानं | | मलयालम | 3 अपवित्र पानी से नहाना, मृतक स्नान |
| अपस्नानमु | | तेलुगु | + 4 स्नान किये हुए पानी से पुनः स्नान (संस्कृत) |
| अपस्पश | विशेषण | संस्कृत, मलयालम | जिसके पास जासूस न हो |
| अपस्फीति | संज्ञा | हिंदी | अनुचित विस्तार या फैलाव (मुद्रा का) |
| अपस्पर्श | संज्ञा | हिंदी | 1 संज्ञा, चेतना या अनुभव शक्ति रहित स्पर्श |
| अपस्पर्श | विशेषण | मलयालम, संस्कृत | 2 मृत, संज्ञाशून्य, स्पर्श अनुभूति रहित |
| अपस्मार | संज्ञा | हिंदी, गुजराती, नेपाली | 1 स्मृति लोप, विस्मृति, विस्मरण, अपस्मृति |
| अपस्मार | | मराठी, कन्नड, संस्कृत | 2 काव्य में एक संचारी भाव जिसमें प्रेमी-प्रेमिका |
| अपस्मार | | असमी, बंगला | विरह की चरमावस्था में कांपते और बेहोश हो |
| अपस्मारं | | मलयालम | कर गिर पड़ते हैं |
| अपस्मुमारम् | | तमिल | + 3. शिव द्वारा दमित एक दानव (मलयालम) |
| अपस्मारम् | | तमिल | 4. एक रोग जिसमें रोगी का कलेजा धड़कता है और |

| शब्द | शब्दभेद | भाषाएँ | अर्थ |
|---|---|---|---|
| अपस्मारमु | | तेलुगु | वह बेहोश होकर गिर पड़ता है (एपाप्लेकसी) |
| अपस्मारकुडु | संज्ञा | तेलुगु | मलिन, गंदा, अपवित्र व्यक्ति, मिर्गी का रोगी |
| अपस्माररोगम् | संज्ञा | तमिल | मिरगी का रोग |
| अपस्मारी | विशेषण | हिंदी, नेपाली | 1. मिरगी का रोगी, अपस्मार रोग से पीड़ित |
| अपस्मारि | | मलयालम | 2 विस्मरणशील, घबराया हुआ |
| अपस्मारिन् | | संस्कृत | 3 भुलक्कड़, भूल जाने वाला |
| अपस्मृति | संज्ञा | मलयालम | स्मृति नाश, स्मरण शक्ति की हानि, |
| अपस्मृति | संज्ञा | हिंदी, तेलुगु, संस्कृत | घबड़ाया हुआ, क्षीण स्मृति वाला |
| अपस्मरिक्कुक | संज्ञा | मलयालम | भूल जाना, विस्मरण होना |
| अपस्या | संज्ञा | मलयालम | 1. प्रयत्न 2. जल 3. यज्ञवेदि बनाने के लिए ईंट |
| अपस्यु | विशेषण | मलयालम | 1. कार्य 2. यज्ञ कार्य, बलिदान कार्य 3. चुस्त |
| अपस्वर | संज्ञा | हिंदी, गुजराती, नेपाली | 1. बेसुरा, बेसुरी धुन, बेमेल स्वर-ताल-धुन, विसंवादी |
| अपस्वर | | कन्नड, मराठी | स्वर, वर्ज्य स्वर, सुर-ताल विरुद्ध स्वर |
| अपस्वरं | | मलयालम | 2. रूखा, कर्कश शब्द, कर्णकटु शब्द |
| अपस्वरमु | | तेलुगु + | 3. अशुद्ध उच्चारण, संगीत में अशुद्ध स्वर (तेलुगु) |
| अपस्वार्थ | संज्ञा | मराठी | 1 अपना ही मतलब निकालने का भाव |
| अपसुआरथ | | पंजाबी | 2. केवल अपना ही लाभ |
| अपस्वार्थी | संज्ञा | हिंदी, नेपाली | 1. मतलबी, खुदग़रज़, निकृष्ट स्वार्थ वाला |
| अपस्वार्थी | | तेलुगु | 2. दूसरे की हानि की चिन्ता किए बिना केवल अपने |
| अपसुआरथी | | पंजाबी | लाभ पर ध्यान रखने वाला; स्वार्थ साधनरत |
| अपह | विशेषण | हिंदी,मलया,संस,कन्नड | 1 निवारण या नाश करने वाला + मिटा देने वाला (तेलु) |
| अपहमु | | तेलुगु + | 2. दूर ही दूर रखना, हटा देना; समासान्त प्रयुक्त |
| अपहत | विशेषण | हिंदी, नेपाली, बंगला | 1. नष्ट, विनष्ट, नाश किया हुआ, बिगाड़ा हुआ |
| अपहत | | मलयालम, कन्नड, संस | 2. निहत, मृत, हत्या की हुई, अपहनित, मारा हुआ |
| अपहतमु | | तेलुगु + | 3. दूर किया हुआ, छूटा हुआ (कन्नड) |
| अपहता | विशेषण | बंगला | 1. विनष्ट 2. अनाथ, असहाय 3. हतभाग्य 4. ग्राम्य 5. जिसके मरने पर कोई पिंडदान करने वाला न हो |
| अपहति | संज्ञा | मलयालम, हिंदी | 1. नाश करना 2. हटा देना |

| शब्द | शब्दभेद | भाषाएँ | अर्थ |
|---|---|---|---|
| अपहति | | गुजराती, संस्कृत, तेलुगु | 3 चोट पहुचाना, घूँसा या धक्का मारना (मलया) |
| अपहृति | विशेषण | तेलुगु | धोखा देकर ले जाने वाला, चोरी करने वाला |
| अपहत्ते/हत्या | संज्ञा | नेपाली | आत्महत्या, आत्मघात |
| अपहन | विशेषण | नेपाली | नाश करने वाला, वध करने वाला, |
| अपहना | | तेलुगु | + अतकारक (तेलुगु) |
| अपहननं | सज्ञा | मलयालम | + 1 घृणाजनक, प्रतिकर्षी (वारडिंग आफ़) (मलया) |
| अपहनन | संज्ञा | संस्कृत | 2 निवारण करना 3 हटाना, प्रतिक्षेप करना |
| | | | 4 मारना, पीछे या परे हटाना |
| अपहनिक्कुक | सकर्मकक्रिया | मलयालम | मार डालना, दूर हटाना, हटा देना, मार भगाना |
| अपहन्ता (वु) | सज्ञा | मलयालम | 1 विनाशक 2 जो हटा दे या मिटा दे |
| अपहरण | सज्ञा | हिंदी, गुजराती, नेपाली | 1 छीनना, चुराना, लूटना, गायब करना, छिपा लेना |
| अपहरण | | कन्नड, मराठी, संस्कृत | 2 किसी व्यक्ति को उठा ले जाना (किडनैपिंग) |
| अपहरण | | असमी, उड़िया, बंगला | 3 कर न देना पड़े अत छिपाकर ले जाना |
| अपहरणं | | मलयालम | + 4 अन्याय से प्राप्ति, चोरी, डाका, गबन (असमी) |
| अपहरणमु/हरमु | | तेलुगु | 5 बल पूर्वक लेना 6 धोखे से ले जाना |
| अपहरणीय | सज्ञा | मराठी | 1 (वस्तु या व्यक्ति) जो अपहरण करने योग्य हो |
| अपहरणीय | विशेषण | हिंदी | यथा मूल्यवान या सुन्दर + 2 गोपनीय (हिंदी) |
| अपहरिसु | सकर्मक क्रिया | कन्नड | चुराना, लूटना, मिटा देना, खींच लेना |
| अपहरिंचु | | तेलुगु | छीनना, उठा ले जाना, वंचित करना |
| अपहरित्तल्/अपहरना | | तमिल, हिंदी | अपहरण करना, ठगना |
| अपहरिक्कुक | | मलयालम | छिपाकर ले जाना, बलपूर्वक ले जाना |
| अपहर्ता | विशेषण | हिंदी, मरा, नेपा, बंगला | 1 अपहरण करने वाला, छिपाने वाला, अपलापकारी |
| अपहर्ता (वु) | संज्ञा | मलयालम, तेलुगु | 2. चोर, लुटेरा, हर कर ले जाने वाला |
| अपहर्तृ | | संस्कृत | 3 बल पूर्वक ले जाने वाला. छीनने वाला |
| अपहल | विशेषण | मलयालम | बुरे हल वाला |
| अपहसन | संज्ञा | कन्नड | हसी उड़ाना, चिढाना |
| अपहसनक्रोध | संज्ञा | कन्नड | अपमान या धिक्कार का क्रोध |
| अपहसित | विशेषण | हिंदी, बंगला, संस्कृत | 1. उपहास करना, मज़ाक उड़ाना |

| शब्द | शब्दभेद | भाषाएँ | | अर्थ |
|---|---|---|---|---|
| अपहसितं | संज्ञा | मलयालम | | 2. मूर्खतापूर्ण, निरर्थक, अकारण, अर्थहीन हंसी |
| अपहसित | | कन्नड | + | 3. आंसू भरी हंसी (मलयालम) |
| अपहसिक्कुक | क्रिया | मलयालम | | मज़ाक उड़ाना, उपहास करना, ठिठोली करना, |
| अपहसिंचु | क्रिया | तेलुगु | | चिढ़ाना, ताना मारना |
| अपहस्त | संज्ञा | हिंदी, संस्कृत | | 1. गलहस्त या अर्धचंद्र देना, निकाल देना |
| अपहस्तं | | मलयालम | | 2. ले जाना, चुराना 3. फेंकना, लूटना |
| | | | + | 4. रति क्रीड़ा में ताड़ना (मलयालम) |
| अपहस्तित | विशेषण | हिंदी | | 1 फेंका हुआ, परित्यक्त 2. गर्दन में धक्का दे |
| अपहस्तित | विशेषण | संस्कृत | | निकाला हुआ, अर्द्ध चंद्रित 3. रद्दी किया हुआ |
| अपहान/हानि | संज्ञा | हिंदी, संस्कृत | | 1. परित्याग 2. कम होना 3. गायब होना, नाश |
| अपहाय | अव्यय | मलयालम | | 1. छोड़ना, त्यागना 2. निरपवाद या बिना अपवाद के |
| अपहार | संज्ञा | हिंदी, संस्कृत | | 1. दूसरे की सम्पत्ति छीन लेना, उड़ा लेना, चुराना, |
| अपहार | | गुजराती, नेपाली | | लूटना, दुरुपयोग करना, अन्याय द्वारा प्राप्ति |
| अपहार | | बंगला,कन्नड, मराठी | | 2. गबन, संगोपन, छिपाव, दुराव 3. वापिस लेना |
| अपहारम् | | तमिल | + | 4. अयथा अर्थ व्यय (बंगला) |
| अपहारं | | मलयालम | + | 5 ज्योतिष में अन्तर्दशा का प्रभाव (मलयालम) |
| अपहारमु | | तेलुगु | | 6. धोखे या बेईमानी से किसी का धन सम्पत्ति आदि लेना |
| अपहारतूर्य | संज्ञा | कन्नड | | युद्ध रोकने की सूचना देने वाला वाद्य, तुरही |
| अपहारक | विशेषण | हिंदी, नेपाली, बंगला | | 1. ठग, चोर, लुटेरा, डाकू, अपहरण करने वाला |
| अपहारक | संज्ञा | असमी, संस्कृत | | 2. बलात हरण कर्ता |
| अपहारकन् | | मलयालम | | 3. छीनने या लूटने वाला |
| अपहारित्त | विशेषण | हिंदी, बंगला | | 1. छीनी, लूटी, नाशित, लुठित, खोई वस्तु |
| | | | | 2. छीना, लूटा, छिपाया हुआ माल |
| अपहारि | संज्ञा | मलयालम, तेलुगु, कन्न | | 1. देखेः — अपहारक के सभी अर्थ |
| अपहारिन् | | संस्कृत, बंगला | | 2. अपहरण करने वाला, चुराने वाला, चोर, डकैत |
| अपहारी | | हिंदी, नेपाली, असमी | | छीनने वाला, खोंसने वाला, लूटने वाला |
| अपहार्य | विशेषण | हिंदी | | चुराने, छीनने, बलात प्राप्त करने योग्य |

| शब्द | शब्दभेद | भाषाएँ | | अर्थ |
|---|---|---|---|---|
| **अपहास** | संज्ञा | **हिंदी, नेपाली, बंगला** | 1 | मूर्खतापूर्ण, घृणापूर्ण, वृथा, अनुचित, अकारण, |
| **अपहास** | | **कन्नड, संस्कृत** | | विकृत हंसी, अनुपयुक्त समय पर हास्य |
| **अपहासं** | | **मलयालम** | 2 | चिढ़ाना, मजाक उड़ाना, हंसना-छेड़ना |
| **अपहासमु** | | **तेलुगु** | 3 | उपहास करना, हंसी उड़ाना |
| **अपहासक/कन्** | संज्ञा | **संस्कृत, मलयालम** | | खिल्ली या मजाक उड़ाने वाला, चिढ़ाने, खिजाने |
| **अपहासि/न्** | | **मलयालम, संस्कृत** | | या छेड़ने वाला; निंदक |
| **अपहास्यं/स्य** | विशेषण | **मलयालम, संस्कृत** | | खिल्ली या हंसी उड़ाने लायक, उपहास किये |
| **अपहास्यमु** | | **तेलुगु** | | जाने योग्य, घृणा योग्य |
| **अपहित** | विशेषण | **मलयालम** | | अहित, अच्छा नहीं, बुरा, हित के विपरीत |
| **अपहीनं** | संज्ञा | **मलयालम** | 1 | नष्ट 2 हर्जाना, क्षतिपूर्ति 3 जुर्माना |
| **अपहूता** | विशेषण | **असमी** | 1 | अनिमंत्रित 2 उपदेवता, देवता का दुष्ट अनुचर |
| | | | 3 | अनचाहा, अनावश्यक, व्यर्थ |
| **अपहूति** | संज्ञा | **मलयालम** | 1 | अपहार 2 ज्योतिष में दशापहार, अंतर्दशा प्रभाव |
| **अपहृत** | विशेषण | **हिंदी, नेपाली, मलयालम** | 1 | धोखे से चुराकर, लूटकर, छीनकर लिया हुआ |
| **अपहृत** | विशेषण | **बंगला, संस्कृत** | 2 | (पदार्थ) जो ज़बरदस्ती छीना गया हो |
| **अपहृतमु** | | **तेलुगु** | 3 | (व्यक्ति) जिसकी चीज छीनी या लूटी गयी हो |
| **अपहृति** | संज्ञा | **हिंदी, कन्नड, मलया** | | व्यक्ति जिसकी चीज छीन ली गई हो |
| **अपहृत्य** | अव्यय | **मलयालम** | | छीनकर, चुराकर, ले जाकर (मणि प्रवाल शैली प्रयोग) |
| **अपह्नव** | संज्ञा | **हिंदी, संस्कृत** | 1 | वस्तुस्थिति का गोपन, सत्य का अपलाप, अपना |
| **अपह्नव** | | **नेपाली** | | ज्ञान या मनोभाव युक्तिपूर्वक छिपाना |
| **अपह्नव** | | **कन्नड** | 2 | टालमटोल, बहाना, वाग्जाल, बात बनाना |
| **अपह्नवं** | संज्ञा | **मलयालम** | 3 | तुष्टिकरण, तृप्त या संतुष्ट करना |
| **अपह्व** | | **मराठी** | 4 | प्रेम, स्नेह 5 कपट नाट्य, + हानि (मराठी) |
| **अपह्नविक्कुक** | सकर्मक क्रिया | **मलयालम** | | छिपाना, गोप्य रखना, गुप्त करना |
| **अपह्नुति** | संज्ञा | **हिंदी, गुजराती** | 1. | काव्य शास्त्र में एक अलंकार |
| **अपह्नुति** | | **मराठी, संस्कृत** | 2. | उपमेय का निषेध कर उपमान स्थापन |
| **अपह्नुति** | | **नेपाली, बंगला** | 3. | मूल धर्म के बदले दूसरे का आरोप |
| **अपह्नुति** | | **मलयालम** | 4. | ज्ञान प्रतिषेध, सत्य से इन्कार |
| **अवनुवि** | | **तमिल** | 5. | दुराव, छिपाव, टालमटोल (कन्सीलमैंट) |

| शब्द | शब्दभेद | भाषाएँ | अर्थ |
|---|---|---|---|
| **अपह्नोता(तृ)** | विशेषण | **हिंदी, संस्कृत** | इन्कार करने वाला, छिपाने वाला, मुकरने वाला |
| **अपह्नत** | संज्ञा | **संस्कृत** | घटाव, कमी, त्रुटि, न्यून्ता |
| **अपांक्त** | विशेषण | **हिंदी, गुजराती, मराठी** | भोजन की पंक्ति में साथ बैठकर खाने का |
| **अपांक्तेय** | | **उड़िया** | अधिकारी नहीं, जाति बहिष्कृत, (ब्राह्मण) |
| **अपांक्त-पत्र** | संज्ञा | **मराठी** | जाति बहिष्कृति का पत्र |
| **अपांग** | संज्ञा | **हिंदी, गुजराती, मराठी** | 1. आंख की कोर से देखना, तिरछी नज़र, कटाक्ष, |
| **अपांग** | विशेषण | **असमी, उड़िया, बंगला** | दृष्टि क्षेप, चितवन, कृपा दृष्टि; बायीं आँख (कन्नड) |
| **अपांग** | | **कन्नड, संस्कृत** | 2. सम्प्रदाय सूचक चौकोर तिलक 3. कामदेव |
| **अपाङ्ग(गं)** | | **नेपाली, मलयालम** | 4. अपामार्ग 5. काना, विकलांग, शरीर रहित, |
| **अपांगमु** | | **तेलुगु** | अशरीरी, अपाहिज, पंगु, अंगहीन (विशेषण) |
| **अपांगन्** | संज्ञा | **मलयालम** | 1. विकलांग, अपाहिज, पगु, अंगहीन, काना, अंधा, |
| **अपांगकं(कुडु)** | संज्ञा | **मलयालम, संस,(तेलुगु)** | लूला, बहरा, विकृत अंग |
| **अपाङ्गम्** | संज्ञा | **तमिल** | 2. अवयवहीन; अशरीरी, कामदेव, अनंग |
| **अपांगणें** | अकर्मकक्रिया | **मराठी** | 1. विघ्न-बाधा डालना 2. अड़ना 3. रुकना 4. लूला होना |
| **अपांगदर्शन** | संज्ञा | **हिंदी, बंगला, संस्कृत** | कनखियों से देखना, तिरछी नजर से देखना, |
| **अपांगदर्शन** | | **कन्नड, गुजराती** | नेत्र की कोर से देखना, |
| **अपांगदर्शनं** | | **मलयालम** | आंख मारना, कटाक्षपात |
| **अपांगवीक्षणं(न)** | | **मलयालम, संस्कृत** | टेड़ी नज़रों से देखना, |
| **अपांगदृष्टि** | संज्ञा | **हिंदी,गुजराती,बंगला,संस** | तिरछी चितवन, कटाक्ष, आंख मारना |
| **अपांगदेश** | संज्ञा | **कन्नड** | आँख के बाहरी कोने का भाग |
| **अपांग नेत्र** | विशेषण | **गुजराती** | अणियाली या टेढ़ी आंख वाला |
| **अपांगि** | संज्ञा | **कन्नड** | स्त्री जिसकी आँखों का बाहरी कोना टेढ़ा हो |
| **अपांसुले** | संज्ञा | **कन्नड** | निर्मल चरित्र या पतिव्रता स्त्री |
| **अपांशुला** | विशेषण | **हिंदी** | सचरित्र स्त्री, पतिभक्त स्त्री |
| **अपाकरण** | संज्ञा | **हिंदी,नेपाली,बंगला,संस** | 1. निराकरण, दूर करना, निवारण, प्रशमन,परित्यक्त, |
| **अपाकृत** | संज्ञा | **कन्नड, बंगला** | हटाया गया, छीना गया;व्यवसाय-उत्तोलन |
| **अपाकृति** | संज्ञा | **हिंदी** | 2. प्रकृति का अन्यथाभाव, विकृतकरण 3. अस्वीकृति, |

| शब्द | शब्दभेद | भाषाएँ | | अर्थ |
|---|---|---|---|---|
| अपाकृति | सज्ञा | संस्कृत | | नामजूरी 4 ऋण चुकाना (लिक्वीडेशन आफ़ डैट) |
| | | | + 5 | भय या क्रोध से उत्पन्न उच्छवास (संस्कृत), व्यवसाय |
| अपाकरिक्कुक | सकर्मक क्रिया | मलयालम | | दूर कर देना, नष्ट करना, छितराना |
| अपाकर्म | सज्ञा | हिंदी | 1 | ऋण परिशोधन या अदायगी, चुका देना |
| अपाकर्मन् | | संस्कृत | 2 | किसी व्यापारिक प्रतिष्ठान का देना पावना चुका |
| अपाकर्मन् | सज्ञा | हिंदी | | उसे अधिकार मे लेना या बद करना (लिक्वीडेशन आफ़ कम्पनी) |
| अपाकीर्ण | सज्ञा | बंगला | | परित्यक्त, दूरीकृत |
| अपाक्ष | विशेषण | मलयालम, हिंदी, संस्कृत | 1 | प्रत्यक्ष 2 सन्निहित 3 नेत्र विहीन या बुरी आंखो वाला |
| अपाचि/अपाची | सज्ञा | कन्नड, हिंदी, संस्कृत | | दक्षिण या पश्चिम दिशा |
| अपाचीन | विशेषण | संस्कृत, हिंदी | 1 | पीछे को घूमा या मुड़ा हुआ 2 अदृश्य जो दिखाई |
| अपाचीनम् | सज्ञा | तमिल | | न दे 3 दक्षिण या पश्चिम का उल्टा |
| अपाच्य | विशेषण | संस्कृत, हिंदी | | दक्षिणी या पश्चिमी |
| अपादान | सज्ञा | हिंदी, गुजराती, संस्कृत | 1 | हटाना, ले जाना, नियुक्त करना, बिलगाव, अलगाव |
| अपादान | | नेपाली, मराठी, कन्नड | | पृथकना, विभाग |
| अपादान | | असमी, उड़िया, बंगला | 2 | वह वस्तु जिसमे से कुछ अश हटाया या निकाला जाय |
| अपादानं | | मलयालम | 3 | किसी चीज मे से कुछ हटाना या निकाल लेना |
| अपादानम् | सज्ञा | तमिल | 4 | व्याकरण मे पाचवी विभक्ति या उसकी भावना |
| अपादानकारक | सज्ञा | हिंदी, कन्नड | | वाक्य मे कल्पित या वास्तविक विश्लेष |
| अपादनबोधक | | कन्नड | | या क्रिया के आरभ का आधार पाचवा कारक |
| अपाध्वा/(ध्व) | सज्ञा | मलयालम | | बुरा मार्ग, कुमार्ग, निषिद्ध मार्ग, ऐसा रास्ता जिस |
| अप-अध्वन् | | संस्कृत | | पर नही जाना चाहिये, अपकृष्ट मार्ग |
| अपान | सज्ञा | हिंदी, गुजराती, संस्कृत | 1 | पाच प्राणो मे एक अधोगत वायु |
| अप-अन(ले जाना) | | उड़िया, कन्नड, बंगला | 2 | गुदा के ऊपरी भाग मे स्थित मल मूत्र निष्कासक |
| अपान | | नेपाली, मराठी | | वायु 3 गुदमार्ग से निकलने वाली वायु 4. गुदा |
| अपानं | | मलयालम | + 5 | श्वास छोड़ना, उच्छवास (मराठी) |
| अपानमु | | तेलुगु | + 6 | आत्मज्ञान, आत्मगौरव, अहंकार (हिंदी), (संज्ञा) |
| अपानम् | | तमिल | + 7 | दुःखहर्ता ईश्वर का एक विशेषण (हिंदी) |
| अपानद्वार | सज्ञा | हिंदी, मराठी, गुजराती | | गुदा, अपान वायु का मार्ग |

| शब्द | शब्दभेद | भाषाएँ | अर्थ |
|---|---|---|---|
| अपानन | संज्ञा | हिंदी | 1. सांस खींचना 2. मल-मूत्र त्याग |
| अपाननू | विशेषण | तमिल | 3. जिसका आनन या मुख न हो, मुखरहित |
| अपानवायु | संज्ञा | हिंदी, गुज, कन्न, मरा | गुदाद्वार से निकलने वाली वायु,पाद, गोज |
| अपानृत | विशेषण | हिंदी, मलयालम, संस्कृत | मिथ्या से भिन्न, सत्य,वास्तविक, छल रहित |
| अपामार्ग | संज्ञा | हिंदी, गुजराती, नेपाली | 1. चिरचिटा, चिचड़ा, एक बूटी या झाड़ |
| अपामार्ग | | बंगला, कन्नड, मराठी+ | 2. यज्ञ कर्म में प्रयुक्त एक औषधि (मराठी) |
| अपामार्क्कम् | | तमिल | लटजीरा, अज्जाझारा |
| अपामार्जन | संज्ञा | हिंदी, संस्कृत | 1. धोना, पखारना, शुद्धि, सफ़ाई, पवित्रीकरण |
| अपामार्जन | | नेपाली | 2. (रोग आदि) दूर करना |
| अपामृत्यु | संज्ञा | हिंदी, संस्कृत | अकाल मृत्यु, विष खाने, साँप काटने या दुर्घटना आदि से होने वाली मृत्यु |
| अपाम्मे | विशेषण | नेपाली | अत्यन्त, अगाध, ज़्यादा |
| अपाय | संज्ञा | हिंदी, संस्कृत | 1. खतरा, संकट, आफत, जोखिम, ख्वारी, बाधा, |
| अपाय | | मराठी, गुजराती | विपत्ति, उपद्रव, अमंगल, उत्पात |
| अपाय | | नेपाली, बंगला | 2. हानि, नुकसान, घाटा, टोटा, दुर्भाग्य, अपकार |
| अपाय | | असमी, उड़िया | 3. चोट, घाव, मृत्यु, नाश, सर्वनाश, विनाश, अंत |
| अपाय | | कन्नड | 4. वियोग, अलगाव, अदृश्यता, अविद्यमानता, लोप, |
| अपायं | | मलयालम | अपगमन, पार्थक्य, स्थानभ्रंश |
| अपायमु | | तेलुगु | 5 नीति विरुद्ध आचरण, किसी को हानि पहुंचाना |
| अपायम्,अबायम् | | तमिल | 6 विपत्ति या भय की आशंका,निरुपाय (हिंदी) |
| अपायकटम् | संज्ञा | तमिल | खतरनाक हालत |
| अपायकोडि | संज्ञा | तमिल | ख़तरे की झंडी, लाल झंडी |
| अपायतन्दिरम् | संज्ञा | तमिल | धूर्तता, छल |
| अपायी | विशेषण | हिंदी, बंगला | 1. नष्ट होने वाला, नश्वर 2. अस्थिर, अनित्य |
| अपायिन् | | संस्कृत, हिंदी | 3. हानिकारक 4. अलग या दूर होने वाला |
| अपार्ण | विशेषण | संस्कृत | दूरवर्ती; समीप का |
| अपार्त्थ | संज्ञा | मलयालम | 1. अर्थशून्य, अर्थहीन, निरर्थक, पद या वाक्य का |
| अपार्थ | विशेषण | हिंदी, संस्कृत | अर्थ स्पष्ट न होने का दोष (साहित्य) |

| शब्द | शब्दभेद | भाषाएँ | | अर्थ |
|---|---|---|---|---|
| अपार्थ | | कन्नड | 2. | निष्प्रयोजन, उपयोग हीन 3. ग़लत व्याख्या, बुरा, झूठा |
| अपार्थमु | | तेलुगु | | असंबद्ध, अशुद्ध फल, उद्देश्य हीन दूषित अर्थ |
| अपार्त्तम् | संज्ञा | तमिल | 4. | असम्बद्ध प्रलाप 5. एक छंद दोष + 6. तर्क की ग़लती (तमिल) 7. असंगत युक्ति देना या बात कहना |
| अपार्थक | विशेषण | हिंदी, असमी | 1 | जहां पूर्वा पर संबध न हो ऐसे वाक्य (न्याय) |
| अपार्थक | | मराठी, संस्कृत | 2 | निकम्मा, अर्थहीन, निष्प्रयोजन, धनहीन, निरर्थक |
| अपार्त्थक | | मलयालम | + 3. | कर्म शक्ति से हीन (असमी) |
| अपार्त्तकम् | | तमिल | + 4 | कष्ट, मुसीबत (असमी) |
| अपार्त्थकारणं | संज्ञा | मलयालम | | व्यवहार में असत्यवाद, झूठी गवाही (अदालत में) |
| अपालापं | संज्ञा | मलयालम | | बगल का मर्म स्थान |
| अपावरण | संज्ञा | हिंदी, बंगला | 1 | उद्घाटन, खोलना, आवरण हटाना, उघाड़ना, फिर से प्रकाश में लाना, रहस्यमुक्त करना |
| अपावरण | | गुजराती, संस्कृत | | |
| अपावरणं | | मलयालम | + 2. | ढकना, छिपाना, पर्दा डालना, आच्छादन (बंग, मलया, संस) |
| अपावर्तन | संज्ञा | हिंदी, बंगला | 1 | मुख मोड़ना, वापिस आना, लौट जाना, पीछे हटना, भाग जाना 2. अस्वीकृति, तिरस्करण, पीछे हटाना 3. परिवर्तन, क्रान्ति 4. वचन भंग करना |
| अपावर्तनं | | मलयालम | | |
| अपावर्तन | संज्ञा | संस्कृत | | |
| अपावृत | विशेषण | हिंदी, मराठी | 1 | आवरण हटा हुआ, उद्घाटित, उघडा हुआ, खुला हुआ, स्वतत्र, अनियंत्रित, पुनः प्रकाशित |
| अपावृत | | बंगला, संस्कृत | | |
| अपावृत | | कन्नड | + 2. | प्रकाशित, प्रतिबद्ध, स्वेच्छाचारी, स्वाधीन (बंगला) |
| अपावृत | विशेषण | मलयालम | 3. | अनियंत्रित + 4. ढका हुआ, छिपाव, घेरना (संस) |
| | | | 5. | तिरस्कार पूर्वक पीछे लौटाया या हटाया हुआ |
| अपावृति | संज्ञा | हिंदी | 1. | आवरण या पर्दा हटाना 2. पीछे हटाना |
| अपावृति | | मलयालम | 3 | छिपने का स्थान 4. ढकना, छिपाना |
| अपावृत्त | भृत कृदंत | हिंदी | 1 | लौटाया या पीछे हटाया हुआ 2. तिरस्कारपूर्वक अस्वीकृत किया हुआ 3. पराजित, प्रताड़ित |
| अपावृत्त | विशेषण | मलयालम | | |
| अपावृत्तं | संज्ञा | मलयालम | 1 | एक तरफ हट जाना 2. जमीन पर लुढ़कना |
| अपावृत्त | संज्ञा | हिंदी | 3. | शत्रु को पकड़ने के लिए रस्से का फंदा फेंकना |
| अपावृत्ति | विशेषण | मलयालम | | आश्रय हीनता, कंगाली |

| शब्द | शब्दभेद | भाषाएँ | अर्थ |
|---|---|---|---|
| अपाश्रय | विशेषण | हिंदी, संस्कृत | 1. जिसे आश्रय या सहारा न हो, आश्रयहीन |
| अपाश्रय | संज्ञा | बंगला, कन्नड | 2. आश्रय स्थान, आश्रय स्थल + बाढ़ (कन्नड) |
| अपाश्रयं | संज्ञा | मलयालम | 3. पंडाल, शामियाना, चंदोवा, पलंग का सिरहाना |
| अपासिरियम् | | तमिल | + 4. हाथी के विश्राम का चबूतरा (मलयालम) |
| अपाश्रयवान् | विशेषण | मलयालम | अस्वतंत्र, परतंत्र, पराधीन |
| अपाश्रित | विशेषण | हिंदी | 1. एक आश्रय में समय व्यतीत करने वाला, एकांत |
| अपाश्रित | | संस्कृत | सेवी, अधिवसित, अवस्थित, अवलंबित |
| | | | 2. त्यागी, विरक्त, संन्यस्त |
| अपासंग | संज्ञा | कन्नड, हिंदी | 1. तरकस, तूणीर |
| अपासंगं | | मलयालम | + 2. सामीप्य, कम्पन (मलयालम) |
| अपासन | संज्ञा | हिंदी, बंगला, नेपाली | 1. दूर फेंकना, अलग करना, दूरीकरण |
| अपासन | | कन्नड, संस्कृत | 2. ध्वंस, विनाश, वध करना, नाशन, मारना |
| अपासनं | | मलयालम | 3 वर्जन, त्याग, अस्वीकार, निरसन (रोकना) |
| अपासरण(णं) | संज्ञा | हिंदी, संस्कृत, मलयालम | गमन, पलायन, भागना, दूर हटने की क्रिया |
| अपासित | विशेषण | नेपाली, संस्कृत | + 1. अस्वीकृत (नेपाली) 2. दूर फेंका हुआ, नष्टकृत, |
| अपासित | | मलयालम, हिंदी | मारा हुआ + 3. त्यागा हुआ, उपेक्षित (संस्कृत) |
| अपासु | विशेषण | मलयालम, संस्कृत, हिंदी | प्राणहीन, निर्जीव, मृत |
| अपास्त | विशेषण | मलयालम, संस्कृत | क्षिप्त, त्यक्त, उपेक्षित, तिरस्कृत, नष्टकृत, पराजित |
| अपास्य | अव्यय | मलयालम | त्यागना या दूर हटाना (कविता में) ,तिरस्कृत करना |
| अपासरो | संज्ञा | गुजराती | उपाश्रय (जैन साधु) |
| अपाहरण | विशेषण | बंगला | आकर्षण, दूरीकरण |
| अपाहितन् | संज्ञा | मलयालम | अकुशल व्यक्ति, अनिपुण |
| अपेक्षक | विशेषण | हिंदी | 1. अपेक्षा या पाने की आशा करने वाला |
| अपेक्षक | विशेषण | बंगला | 2. चारों ओर देखने वाला, अवेक्षण करने वाला |
| अपेक्षण | संज्ञा | हिंदी | 1 चारों ओर देखना, परिदर्शन, प्रतीक्षा |
| अपेक्षण | संज्ञा | संस्कृत | 2. उद्देश्य सिद्धि के लिए किसी से आकांक्षा रखना |
| अपेक्षण | | बंगला | 3 चाहना, आसरा देखना, प्रतीक्षा करना, अपेक्षा |
| | | | 4 पालन पोषण, भरण पोषण करना, रक्षण करना |

| शब्द | शब्दभेद | भाषाएँ | | अर्थ |
|---|---|---|---|---|
| अपेक्षणीय | विशेषण | हिंदी,गुज,बंगला,मरा,संस | 1 | वाछनीय 2 अनुमाननीय, प्रतीक्षणीय |
| अपेक्षणीयमु | | तेलुगु | 3 | आशा करने योग्य, अभिलषणीय |
| अपेक्षया | क्रिया विशेषण | हिंदी, मराठी | | किसी की तुलना मे, अपेक्षाकृत, बनिस्बत |
| अपेक्षा | सज्ञा | हिंदी, गुजराती | 1 | आशा, इच्छा, उम्मीद, आकाक्षा, अभिलाषा, |
| अपेक्षा | | मराठी, नेपाली | | आवश्यकता, भरोसा (कुछ पाने की दृष्टि से) |
| अपेक्षा | | असमी, उड़िया | 2 | इधर उधर चारो ओर देखना |
| अपेक्षा | | तेलुगु, संस्कृत | 3 | अस्तित्व, क्रम, विकास, स्थिति के विचार से बातों |
| अपेक्षते/अपेक्षे | | कन्नड | | या वस्तुओ का स्वाभाविक सबध |
| अपेक्षा | | बंगला | 4 | कमी की वह स्थिति जिसके बिना पूर्णता न आवे |
| | | | | (रिक्वायरमैट) 5 प्रतीक्षा 6 तुलना मे (अव्यय) |
| अपेक्षाकृत | क्रिया विशेषण | हिंदी, उड़िया, बंगला | 1 | तुलना, समानता या मुकाबले मे, साधारणतया |
| अपेक्षाकृत | | नेपाली, मराठी | 2 | अपेक्ष्य का ध्यान रखते हुए, निस्बतन |
| अपेक्षाबुद्धि | सज्ञा | हिंदी | 1 | कार्य कारण सबध, पारस्परिक घटनाक्रम |
| अपेक्षाबुद्धि | | संस्कृत | | समझने की मानसिक शक्ति 2 भेद बुद्धि |
| अपेक्षित | विशेषण | हिंदी, गुजराती, मराठी | 1 | वांछनीय, आकाक्षित, प्रयोजनीय, प्रत्याशित, |
| अपेक्षित | विशेषण | नेपाली, संस्कृत, बंगला | | प्रतीक्षित, आवश्यक, जरूरी, जिसकी चाह हो |
| अपेक्षितम् | सज्ञा | तमिल , कन्नड + | 2 | आजमाइश करना, अटकल लगाना (मराठी) |
| अपेक्षिक्कुक | सकर्मक क्रिया | मलयालम | 1 | इच्छा करना, प्रार्थना करना |
| अपेक्षि-त्तल् | सकर्मक क्रिया | तमिल | 2 | आवश्यकता अनुभव करना |
| अपेक्षिसु | सकर्मक क्रिया | कन्नड | 3 | मॉगना, खोजना, उम्मीद करना |
| अपेक्षी | विशेषण | हिंदी, मराठी, बंगला | 1 | जिसे किसी से आशा या उम्मीद हो, मुहताज |
| अपेक्षि | | कन्नड | 2 | अपेक्षा करने या रखने वाला, निर्भर-शील |
| अपेक्ष्य | विशेषण | हिंदी, गुजराती, संस्कृत | 1 | जिसकी अपेक्षा की जाय, अपेक्षणीय |
| अपेक्ष्य | | नेपाली, मराठी, बंगला | 2 | इच्छा करने योग्य वांछनीय |
| अपेत | विशेषण | हिंदी, नेपाली, बंगला | 1 | दूर गया या हटा हुआ, बिछुड़ा हुआ, पलायित |
| अपेत | | कन्नड, मलयालम | 2. | मार्गभ्रष्ट, वंचित, रहित, खोया या ठगा हुआ |
| अपेत | | संस्कृत + | 3 | हटाया हुआ 4 विरुद्ध 5. मुक्त |
| अपेष्टा | सज्ञा | मराठी | | दुरवस्था, कष्टकर स्थिति, क्लेश |

| शब्द | शब्दभेद | भाषाएँ | अर्थ |
|---|---|---|---|
| **अपोक** | विशेषण | **मलयालम** | 1. जलहीन 2. जिसमें जल न जा सके 3. ठोस |
| **अपोढ** | विशेषण | **हिंदी, नेपाली** | 1. स्थानान्तरित, निकाला हुआ, बाधित, अपवहित |
| **अपोढ** | | **मलयालम, संस्कृत** | 2. उठाया, हटाया, निकाला या त्यागा हुआ, निरस्त |
| **अपोड़** | विशेषण | **बंगला** | अधजला, अधपका, कच्चा |
| **अपोदकं** | संज्ञा | **मलयालम, संस्कृत** | विष, जलापकर्ष हेतु विष |
| **अपोद्धरणस्थालि** | संज्ञा | **मलयालम** | यज्ञ पात्र, बलि का पात्र |
| **अपोद्धारं** | संज्ञा | **मलयालम** | वाक्य विश्लेषण (व्याकरण में) |
| **अपोह** | संज्ञा | **हिंदी, संस्कृत** | 1. दूर करना, धक्का देना, स्थानांतरित करना2.संदेह |
| **अपोह** | | **नेपाली** | निवारण करना; तर्क-वितर्क करने, समझने-बूझने |
| **अपोह** | | **कन्नड** | की शक्ति, चिंतन |
| **अपोहं** | | **मलयालम** | 3. तर्क का विपरीत तर्क द्वारा खंडन करने की शक्ति |
| **अपोहनं** | संज्ञा | **मलयालम** | (ऊहा का विपर्याय, बुद्धि का एक गुण) |
| **अपोहन** | संज्ञा | **हिंदी, संस्कृत** | 4. बौद्ध दर्शन के अनुसार उपयोगी से अतिरिक्त का त्याग |
| **अपोहमु** | | **तेलुगु** | 5. विचारणीय की सीमा से बाहर विषयों का निराकरण |
| **अपोह्य** | विशेषण | **मलयालम, संस्कृत** | 1. दूर कर देने लायक़, ले जाने लायक़ |
| **अपोहनीय** | विशेषण | **मलयालम, संस्कृत** | 2. युक्ति से सिद्ध करने योग्य 3. स्पष्टीकरण के लायक़ |

## 'अव' उपसर्ग की व्याप्ति

'अव भी संज्ञा या क्रिया शब्दो के आदि में जोडा जाता है। यह 'अप' का ही छोटा भाई है। इससे बने अनेक शब्द 'अप' का ही हलका रूप होते है। यथा अपमान में भाव की तीक्ष्णता अधिक और अवमान में कुछ कम है। परन्तु 'अव' की अर्थ- प्रकट करने की अपनी स्वतंत्र सत्ता तथा व्यापकता भी है। अर्थात इसके बदले 'अप' का प्रयोग नही किया जा सकता है। शब्दो मे जुडकर यह निम्नलिखित अर्थ-सकेत करता है। ये अर्थ-सकेत एक दूसरे का स्पर्श भी करते हैं और पृथक भी हैं। तमिल में अनेक ऐसे शब्दों मे अप और अव का विकल्प प्रयोग भी मिलता है।

| अर्थ संकेत | उदाहरण |
|---|---|
| अनादर | अवज्ञा |
| आक्षेप, परिहास आदि | अवहेलना |
| नीचे की ओर | अवरोहण |
| अनुचित, दूषित, बुरा | अवगुण |
| आधार, आश्रय, सहारा | अवलंब |
| कमी, ह्रास, घटाव | अवमूल्यन |
| पतन | अवभ्रष्ट |
| अभाव | अवचेतना |
| खोज, छानबीन, मनन | अवगाहन |
| व्याप्ति, प्रसार | अवकीर्ण |
| निश्चय | अवधारणा |

**विशेष टिप्पणी**— असमी, उड़िया तथा बंगला की वर्णमाला में 'ब' तथा 'व' दोनो अक्षर है, परन्तु उक्त भाषा-भाषियों की 'व' को भी 'ब' बोलने की प्रवृत्ति है। कोशों में शब्द लेखन में भी उसका प्रभाव है। अत जहां कहीं 'अब' लिखा मिले उसे 'अव' मानकर चलें। उन प्रदेशों के शिक्षित लोग श्रोता की पात्रता के अनुसार 'अव' 'अब' का उपयोग करते हैं।

इस कोश में 'अव' उपसर्ग-युक्त सब भाषाओं में शब्दों की संख्या 2374 है। जिसमें दक्षिणी भाषाओं में प्राप्त मलयालम के 393, तमिल के 144, तेलुगु के 129 और कन्नड के 158 अर्थात कुल 824 शब्द हैं। हिन्दी शब्द संख्या 426 हैं। अन्य सब भाषाओं के शब्दों की संख्या 1124 है।

| शब्द | शब्दभेद | भाषाएँ | अर्थ |
|---|---|---|---|
| अवकट | विशेषण | संस्कृत | नीचे की ओर मुख वाला |
| अवकटमु/डमु | संज्ञा | तमिल | 1. वंचना, छल, कपट, स्वांग, पाखण्ड, ढोंग, दुराव |
| अवकटिक | संज्ञा | मलयालम | 2. कपटवेश, धारण करना, माया जाल रचना |
| अवकर | संज्ञा | नेपाली, कन्नड,संस,हिंदी | 1. धूल, धूल झाड़ना, ख़ाक झाड़ना, बुहारने से |
| अवकरं | | मलयालम | निकाली गयी धूल आदि; कूड़ा, बुहारन |
| अवकरमु | | तेलुगु | 2. फावड़े से इकट्ठा किया मैले का ढेर |
| अवकरणं | संज्ञा | हिंदी | 1 कम करने की क्रिया या भाव, घटाना |
| अवकरण | | बंगला | 2. गणित में शेष निकालना(रिडक्शन) |
| अवकरा | संज्ञा | गुजराती | 1. उलटा परिणाम, उलटा असर + 2. नुक़सान |
| अवकर्ण्णनं | संज्ञा | मलयालम | श्रवण, कोई बात कान में पड़ना |
| अवकर्णिसु | सकर्मक क्रिया | कन्नड | ध्यान से कान लगाकर सुनना |
| अवकर्त | संज्ञा | हिंदी, संस्कृत | टुकड़ा, खण्ड, विभाग, धज्जी, कतरन |
| अवकर्तन | संज्ञा | हिंदी, नेपाली, संस्कृत | कतरन काटना, टुकड़े करना, विभाजन, |
| अवकर्तनं | | मलयालम | विभाग करना, कैंची से कतरना |
| अवकर्ष | संज्ञा | मराठी | 1. अधोगति, ह्रास +बहिष्करण (संस्कृत), दूर करना |
| अवकर्षण | | हिंदी, संस्कृत | 2. नीचे की ओर खींचना, अधोनयन, तानना |
| अवकर्षण | | बंगला, नेपाली | 3. स्थानांतर के लिए बलपूर्वक दूसरी ओर खींचना |
| अवकर्षणं | | मलयालम | + 4. निस्सारण, निष्कासन, निष्कषर्ण, निकालना(मलया) |
| अवकर्षिक्कुक | सकर्मक क्रिया | मलयालम | 1. हटाना, दूर खींच लेना, निकाल लेना |
| | | | 2. सत, सार अथवा रस निकालना |
| अवकलन | संज्ञा | हिंदी | 1. एक में मिलाना, इकट्ठा करना, जमा करना |
| अवकलन | | नेपाली | 2 ग्रहण करना, देखना, जानना या समझना |
| अवकलन | संज्ञा | बंगला | + 3. घटाना, वियोग, संकलन का विपर्याय(बंगला) |
| अवकलणें | अकर्मकक्रिया | मराठी | उतरती कला, अवनति, अधोगति, ह्रास होना |
| अवकलना | अकर्मकक्रिया | हिंदी | 1. ज्ञान या बोध होना 2. समझ में आना(बात,विषय), सूझना |
| अवकला | संज्ञा | गुजराती | 1. अस्वस्थता, व्याकुलता, उलटा असर, हानि, दुर्गत |
| अवकला | संज्ञा | मराठी | 2. अधोगति, अवनति, ह्रास, निस्तेजता, अप्रतिष्ठा |

| शब्द | शब्दभेद | भाषाएँ | अर्थ |
|---|---|---|---|
| अवकलित | विशेषण | हिंदी, बंगला | 1. दृष्ट, ज्ञात, गृहीत, समझा हुआ, अवलोकित, प्राप्त |
| अवकलित | | मलयालम, संस्कृत + | 2. दुःशील प्रतिकूल (मलया) + सकलित, बद्ध (बंगला) |
| अवकल्कन | संज्ञा | हिंदी | एक साथ मिलना |
| अवकल्पना | सज्ञा | हिंदी | निराधार कल्पना, हवाई उडान (सर्माइज़) |
| अवकाल | विशेषण | मराठी | 1. अशुभ समय, महामारी, दुर्भिक्ष आदि, दुष्काल |
| अवकालम् | संज्ञा | तमिल | 2 बुरे दिन, दुर्दशा, असमय मे आने वाला (विशे०) |
| अवकाल | अव्यय | मराठी | आजकल, इधर, फिलहाल |
| अवकाली (ल्या) | विशेषण | मराठी | असमय का, कुसमय का, बे मौका आने वाला |
| अवकाश | संज्ञा | हिंदी, गुजराती, मराठी | 1 फुर्सत, मध्यातर, शून्य स्थान, रिक्त स्थान, |
| अवकाश | | उड़िया, बंगला, संस्कृत | ख़ाली जगह, आकाश, अन्तर, फ़ासला |
| अवकाश | | कन्नड, नेपाली, असमी | 2. मौका, दूरी, देर, व्यवधान, मुविधा, विश्राम, छुट्टी |
| अवकाशं | संज्ञा | मलयालम + | 3 द्रव्यसचय स्थान, प्रशस्त प्रदेश (बगला) |
| अवकाशम्, कायम् | | तमिल + | 4 प्रसग, संधि (गुजराती), विदा (नेपाली) |
| अवकाशमु | | तेलुगु + | 5 शक्ति, योग्यता (तमिल) सम्पत्ति का या मालिकाना अधिकार, दावा कारण (न्याय) (मलयालम) |
| अवकाश क्रमे | क्रिया विशेषण | असमी | फ़ुर्सत से, मौका मिलते ही |
| अवकाश क्रमं | संज्ञा | मलयालम | 1 उत्तराधिकार 2 उत्तराधिकार का नियम |
| अवकाश ग्रहण | संज्ञा | हिंदी, नेपाली, संस्कृत | सेवा निवृत्ति, नियमित कार्य से छुट्टी, विश्राम ग्रहण |
| अवकाशप्पेडुक | सकर्मक क्रिया | मलयालम | अधिकारपूर्वक मांग, दावा जताना |
| अवकाश पुरि | संज्ञा | तमिल | भागीदारी का दस्तावेज़ जिसमे उनके सम्पत्ति में अधिकार का वर्णन हो, भाग पत्र (तमिल) |
| अवकाश प्राप्त | विशेषण | हिंदी, नेपाली | कार्य या पद से फ़ुर्सत पा जाना (रिटायर्ड) |
| अवकाश लेखा | संज्ञा | हिंदी | कर्मचारियों की छुट्टी का हिसाब |
| अवकाशवान | विशेषण | गुजराती | अवकाश वाला, जिसे अवकाश मिला हो |
| अवकाश संख्यान | संज्ञा | हिंदी | 1. कर्मचारी की विदा के दिन का हिसाब |
| अवकाश सङ्ख्यान | | नेपाली | 2. अवकाश लेखा |
| अवकाशप्पेयर्चि | संज्ञा | तमिल | आर्थिक या अन्य प्रकार की योग्यता |
| अवकाशिप्पित्तल् | सकर्मक क्रिया | तमिल | मौका देना, स्थान प्राप्त कराना |
| अवकाशि | संज्ञा | मलयालम, तमिल | दावेदार, उत्तराधिकारी |

| शब्द | शब्दभेद | भाषाएँ | | अर्थ |
|---|---|---|---|---|
| **अवकाशित्तल्** | अकर्मक क्रिया | **तमिल** | | टालना, देर लगाना, विलम्ब करना |
| **अवकिरण** | संज्ञा | **हिंदी** | | बिखेरना, छितराना, फैलाने की क्रिया या भाव |
| **अवकीर्ण** | विशेषण | **हिंदी, गुजराती, नेपाली** | 1. | बिखरा, फैला, छितराया, विकीर्ण, व्याप्त, न्यस्त |
| **अवकीर्ण** | | **कन्नड,मराठी,बंगला,संस** | 2. | चूर्णित, ध्वस्त किया, तोड़-फोड़ कर नष्ट किया हुआ |
| **अवकीरणम्** | | **तमिल** | + 3 | बलपूर्वक लिया, छीना, ज़ब्त किया हुआ (मलया) |
| **अवकीर्ण्ण** | | **मलयालम** | + 4. | आच्छादित यथा आकाश में बादल (मराठी) |
| **अवकीर्णमु** | | **तेलुगु** | + 5. | जिसका कौमार्य या ब्रह्मचर्य व्रत भंग हो चुका हो (हिं) |
| **अवकीर्णन** | संज्ञा | **हिंदी** | | चारों ओर छितराना, फैलाना या बिखेरना |
| **अवकीर्ण-याग** | संज्ञा | **हिंदी संस्कृत** | | ब्रह्मचर्य व्रत भंग के प्रायश्चित स्वरूप किया यज्ञ |
| **अवकीर्णी** | विशेषण | **नेपाली, हिंदी** | 1. | ब्रह्मचर्य भ्रष्ट, धर्म भ्रष्ट |
| **अवकीर्णि/न्** | संज्ञा | **कन्नड,तमि,तेलुगु,संस** | 2. | ऐसा ब्रह्मचारी जिसका ब्रह्मचर्य व्रत भंग |
| **अवकीर्ण्णि** | संज्ञा | **मलयालम** | | हो चुका हो |
| **अवकीर्त्ति** | संज्ञा | **तमिल** | 1. | बदनामी, अपकीर्ति, अपमान |
| **अवकीर्त्ति** | | **मलयालम** | 2 | लज्जा या कलंक का कारण |
| **अवकुंचन** | संज्ञा | **हिंदी** | 1 | सिकोड़ना, मोड़ना, समेटना, बटोरना |
| **अवकुञ्चन** | | **बंगला, नेपाली, संस्कृत** | 2. | वक्रीकरण, घुंघराले बाल बनाना |
| **अवकुञ्चनं/अवकुञ्जनम्** | | **मलयालम, तमिल** | + 3 | एक रोग (हिंदी, मलयालम, संस्कृत) |
| **अवकुंचित** | भूत कृदंत | **कन्नड** | | झुका हुआ, संक्षिप्त, न्यूनीकृत, बेढंगा, अधःपतित |
| **अवकुट्टन** | संज्ञा | **संस्कृत** | | ठोकना, कूटना, पीटना |
| **अवकुट्टित** | विशेषण | **मलयालम** | | काटकर अलग करना, बाधित, दुःखित, संतापित |
| **अवकुण्ठन** | संज्ञा | **हिंदी,नेपाली,कन्नड,संस** | 1. | ढकना, पाटना, परिवेष्ठित करना, |
| **अवकुण्ठनं** | | **मलयालम** | | परदा करना, लपेटना; घूंघट, नकाब |
| **अवगुण्डनम्** | | **तमिल** | + 2. | आकृष्ट करना, (नेपाली, मलयालम, संस्कृत हिंदी) |
| **अवकुण्ठनमु** | | **तेलुगु** | + 3. | घिराव, खिंचाव, ओढ़ना (कन्नड) |
| **अवकुठार** | संज्ञा | **संस्कृत** | 1. | बदसूरती, असुन्दरता; वैरूप्य, रूप विकृति |
| **अवकुटार** | संज्ञा, विशे० | **हिंदी, मलयालम** | 2. | पिछड़ा, नीचा, अति गहरा (विशेषण) |
| **अवकुण्ठित** | विशेषण | **नेपाली, संस्कृत** | 1. | ढका हुआ, आवृत्त, मुखावृत |
| **अवकुण्ठित** | | **मलयालम** | 2. | छेका हुआ, घेरा हुआ, खिंचा हुआ, आकर्षित |

| शब्द | शब्दभेद | भाषाएँ | अर्थ |
|---|---|---|---|
| अवकुण्ठितमु | | तेलुगु + | 3. आकर्षित (मलयालम) 4. जो लपेटा गया हो |
| अवकुत्सित | विशेषण | हिंदी | निन्दित; निन्दा (संज्ञा) |
| अवकिरुत्तियम् | संज्ञा | तमिल | अपकृत्य, पापकर्म, हानिकर कार्य |
| अवकृपा | संज्ञा | हिंदी,गुजराती,नेपा,मराठी | 1. नाराज़गी, एतराज़, असंतोष, क्रोध, नापसंदगी |
| अवकृपे | | कन्नड + | 2. अपकार (कन्नड); आदर, अनुग्रह, स्नेह न होना |
| अवकृष्ट | विशेषण | हिंदी, गुजराती, बंगला | 1. बहिष्कृत, जातिच्युत, निम्नकोटि का, हीन जातीय |
| अवकृष्ट | | कन्नड, संस्कृत | 2. निम्न श्रेणी का नौकर; तुच्छ, हीन, अपकृष्ट |
| अवकृष्ट (न्) | संज्ञा, विशे० | मलयालम | 3. अधम, नीचे रखा या गिराया हुआ, दूर करना, |
| अवकृष्टमु | | तेलुगु | निकाल फेंकना, निष्कासित 4. स्थानान्तरित |
| अवकेतु | संज्ञा | तमिल | विपत्ति, संकट, दुर्भाग्य, उपद्रवग्रस्तता |
| अवकेश | विशेषण | मलयालम, हिंदी + | 1. मरुभूमि (कन्नड) 2. सिर के बाल लटकाये हुए |
| अवकेशिन् | विशेषण | संस्कृत, मलयालम | 3. फूले पर फले नहीं ऐसा वृक्ष, वन्ध्यवृक्ष, वंध्या |
| अवकेशी/केश | | हिंदी, नेपाली | 4. छोटे या झड़े बाल वाला व्यक्ति |
| अवकेशि | | कन्नड, तेलुगु, तमिल | 5. नरवृक्ष, बांझ, बंजर (वृक्ष) |
| अवकोकिल | विशेषण | संस्कृत | कोयल द्वारा तिरस्कृत या अवहेलित |
| अवक्कोडै | संज्ञा | तमिल | अपात्रदान |
| अवक्रन्द (दं) | संज्ञा | संस्कृत, हिंदी, (मलयालम) | गर्जन; हिन हिनाना; रोना, चिल्लाना |
| अवक्रन्दनं | संज्ञा | मलयालम | 1. उच्चरोदन, विलाप, चीत्कार कर रोना |
| अवक्रन्दन | | हिंदी, बंगला, संस्कृत | 2. ऊंचे स्वर में चिल्ला-चिल्ला कर रोना |
| अवक्रम | संज्ञा | हिंदी, संस्कृत | 1. अधोगमन, नीचे आना, गिराव, उतार, ढाल |
| अवक्रमं | | मलयालम | 2. अव्यवस्थित या दूषित क्रम, क्रम न होना |
| अवक्रमण | | हिंदी | 3. नीचे आने की क्रिया (जैन, बौद्ध) |
| | | | 4. गर्भ में आना, बलपूर्वक वश में करना |
| अवक्रय | संज्ञा | हिंदी, नेपाली, संस्कृत | 1. मूल्य 2. टैक्स 3. नज़राना 4. किराया 5.मज़दूरी |
| अवक्रय | | बंगला, कन्नड | 6. किराये पर देना + 7. ऐसी संधि जिसमें निश्चित |
| अवक्रयं | | मलयालम | भेंट देकर राज्य को स्वायत्तता मिले (मलया, तेलु) |
| अवक्रयमु | | तेलुगु | 8. अनुचित रूप से खरीदना 9. पट्टे पर लेना |
| अवक्रयि (न्) | संज्ञा | मलयालम, संस्कृत | किरायेदार, किराये पर लेने वाला |

| शब्द | शब्दभेद | भाषाएँ | अर्थ |
|---|---|---|---|
| अवक्रान्त | विशेषण | **हिंदी, नेपाली, संस्कृत** | बलपूर्वक वशीकृत, अधीनस्थ |
| अवक्रान्ति | संज्ञा | **हिंदी, नेपाली** | 1. शक्ति द्वारा संस्था, संघ आदि पर अधिकार, |
| अवक्रान्ति | संज्ञा | **मलयालम, संस्कृत** | जबरन हक 2. उतार, निम्नता की ओर गमन, अवक्रमण +3. समीप आगमन (संस्कृत), अवक्रम |
| अवक्रिया | संज्ञा | **मलयालम** | 1. उपेक्षा, विहित कार्य न करना 2. हानि, नुक़सान |
| अवक्रिया | संज्ञा | **गुजराती, संस्कृत** | + 3. छूट, चूक, भूल (संस्कृत) 4. उलटा परिणाम, |
| अवक्रीतक | संज्ञा | **हिंदी** | मांगकर, उधार या किराये पर लिया हुआ |
| अवक्रीतकं | संज्ञा | **मलयालम** | सामान या संपत्ति, मंगनी का |
| अवक्रुष्ट | विशेषण | **मलयालम** | अधिक्षेपित, दूषित, निन्दित |
| अवक्रोश | संज्ञा | **हिंदी, संस्कृत, बंगला** | 1. शाप, दुर्वचन, गाली, निन्दा, भर्त्सना, कोसना |
| अवक्रोषं | | **मलयालम** | 2 बेसुरा कोलाहल, फटकार, झिड़की, कर्कश स्वर |
| अवक्लृप्ति | संज्ञा | **मलयालम, संस्कृत** | निर्णय, संभावना, सांगत्य, योग्यता, उपयुक्तता |
| अवक्लिन्न | विशेषण | **हिंदी, नेपाली, मलयालम** | भीगा हुआ, तर, गीला |
| अवक्लेद | संज्ञा | **हिंदी, संस्कृत** | 1. टपकना, रिसना, स्राव, धीरे-धीरे द्रव पदार्थ |
| अवक्लेदं | | **मलयालम** | बूंद-बूंद गिरना 2. घाव का पानी, पंछा |
| अवक्लेशं | संज्ञा | **मलयालम** | प्रंवेश या निष्कासन मार्ग |
| अवक्लेश | संज्ञा | **संस्कृत** | बूद-बूंद टपकना, रिसना, नमी, सील की ढाल |
| अवक्वणं | संज्ञा | **मलयालम** | अपस्वर, कर्कशध्वनि |
| अवक्षय | संज्ञा | **हिंदी, नेपाली, संस्कृत** | 1. नाश होना, क्षय होना, गल-सड जाना |
| अवक्षयं | संज्ञा | **मलयालम** | 2. जीर्ण होना, ख़राब होते जाना; बर्बादी, हानि |
| अवक्षर | संज्ञा | **मराठी** | ग़लत अक्षर, अशुद्ध उच्चारण, अपशब्द, गाली, निन्दा |
| अवक्षिप्त | विशेषण | **हिंदी, मराठी** | 1. नीचे फेंका हुआ, निक्षिप्त, अधिक्षिप्त, |
| अवक्षिप्त | | **बंगला** | 2. लांछित, निंदित, उपहसित, धिक्कृत, तिरस्कृत |
| अवक्षिप्त | | **मलयालम** | 3. दोष देखकर निकाला गया (प्रेसीपिटेटिड) |
| अवक्षिप्तमु | | **तेलुगु** | 4. नीचे गिराया हुआ |
| अवक्षीण | विशेषण | **बंगला, मलयालम** | क्षीण हुआ, नष्ट हुआ, क्षयप्राप्त, बर्बाद |
| अवक्षोभ | संज्ञा | **बंगला** | वृत्ताभास, क्षेत्र जिसका आकार अंडे जैसा हो |

| शब्द | शब्दभेद | भाषाएँ | | अर्थ |
|---|---|---|---|---|
| अवक्षेप | संज्ञा | हिंदी, नेपाली, मराठी | 1 | लांछन, आक्षेप, दोषारोपण, निन्दा, तिरस्कार, |
| अवक्षेप (पं) | | बंगला, संस्कृत, (मलयालम) | | उज्र, आपत्ति2 दूषित वस्तु फेंक देना, अध:क्षेपण |
| अवक्षेपमु | | तेलुगु | 3 | व्याजस्तुति, श्लेषोक्ति, प्रशंसा में छिपी निन्दा |
| अवक्षेपण | संज्ञा | हिंदी, मराठी | 1 | नीचे गिराना, फेंकना, पराजित करना,पछाड़ना |
| अवक्षेपण | | बंगला | 2 | अपमानित करना, डांटना, डपटना, आरोप लगाना |
| अवक्षेपणं | | मलयालम | + 3 | नाट्य में हावभाव दिखाने की एक चेष्टा (तमिल) |
| अवक्षेपणम् | | तमिल | + 4 | शिला राशियों का समुद्रतल में एकत्रीकरण (बंगला) |
| अवक्षेपण | संज्ञा | संस्कृत | 5 | झूठा दोषारोपण, वशवर्तीकरण, प्रकाशकिरण का वक्र होना |
| अवक्षेपणि/णी | संज्ञा | मलयालम, हिंदी, संस्कृत | | लगाम, रास, घोड़े को आदेश देने का रस्सा |
| अवखंडन | संज्ञा | हिंदी | 1 | विभाजन करना, नष्ट करना |
| अवखण्डन | | नेपाली, बंगला, संस्कृत | 2 | काटना, टुकड़े करना, तोड़ डालना |
| अवखण्डनं | | मलयालम | 3 | खण्ड-खण्ड करना, अवच्छेदन करना |
| अवखण्डिक्कुक | सकर्मक क्रिया | मलयालम | | बांटना, भाग करना, टुकड़े करना, तोड़ना |
| अवखल | विशेषण | मराठी | 1 | नटखट, शरारती 2 उच्छृंखल, स्वेच्छाचारी |
| अवखला | संज्ञा | मराठी | | त्रुटि, न्यूनता, कमी |
| अवखंद | संज्ञा | मराठी | | नाला या बड़ा गड्ढा |
| अवखात | संज्ञा | हिंदी, संस्कृत, मराठी | 1 | गहरा गड्ढा या खाई, खोदकर बनाई नीची जगह |
| अवखातं | संज्ञा | मलयालम | + 2 | शक्ति, सामर्थ्य, कुव्वत (मराठी) (औकात) |
| अवखाद | विशेषण | हिंदी | 1 | निन्दित आहार, अखाद्य, पशुओं के खाने लायक |
| अवखादं | संज्ञा | मलयालम | 2 | अनपयुक्त नैवेद्य आदि, निकृष्ट चीज़ें खाने वाला |
| अवखिक्कियादि | संज्ञा | तमिल | | अपख्याति, अपयश, अपमान |
| अवगंड | संज्ञा | हिंदी, संस्कृत | 1 | चेहरे के मुहासे, कील, फोड़े आदि |
| अवगण्ड (ड़ं) | | बंगला, मलयालम | + 2 | गाल का घाव (बंगला) |
| अवगडमु | संज्ञा | तेलुगु | + 1 | धोखा, उपेक्षा, अपमान, छल, अकार्य (तेलुगु) |
| अवगड | संज्ञा | कन्नड | 2 | तंगी, कष्ट, विपदा, तिरस्कार, साहस, अपघात |
| अवगडं | संज्ञा | मलयालम | 3 | बाधा, विघ्न, भयानकता, असंभावना, पहुंच न होना |

| शब्द | शब्दभेद | भाषाएँ | अर्थ |
|---|---|---|---|
| अवगडिके | संज्ञा | कन्नड | घमंड, घृणा, छल, धोखा, अपमान |
| अवगडिसु | क्रिया | कन्नड | 1. नीचे गिराना, निन्दा करना, दबाना |
| | | | 2. फुर्तीला होना, अधीर, जल्दबाज़, घमंडी, क्रोधी होना |
| अवगडे | संज्ञा | कन्नड | उतावला या प्रचण्ड होना |
| अवगडेयतन | संज्ञा | कन्नड | उतावलापन, प्रचण्डता, तीव्रता, तीक्ष्णता |
| अवगण | संज्ञा | हिंदी | 1. साथियों, मित्रों से अलग हुआ, एकाकी अकेला |
| अवगण | विशेषण | मलयालम | 2. जिसका कोई गण न हो, जो किसी गण में न हो |
| अवगणी | संज्ञा | मराठी | वेश, रूप, स्वांग, पहचान |
| अवगणन | संज्ञा | नेपाली, मराठी, बंगला, हिंदी | 1. उपेक्षा, कुछ न गिनना, तिरस्कार, तुच्छ समझना |
| अवगणना | | हिंदी, गुजराती, मराठी | 2. अवहेलना, अवज्ञा, निन्दा, दोषारोपण, घृणा |
| अवगणनं (न) | | मलयालम, संस्कृत | 3. जानबूझकर किसी की मर्यादा, महत्व की उपेक्षा करना |
| अवगणवुं | क्रिया | गुजराती | अवगणना या तिरस्कार करना |
| अवगणणें | | मराठी | अनादर करना, उपेक्षा करना, निन्दा करना |
| अवगणिक्कुक | सकर्मक क्रिया | मलयालम | तुच्छ मानना, हीन समझना |
| अवगणित | विशेषण | हिंदी, कन्नड, बंगला | 1. उपेक्षित, तिरस्कृत, निन्दित, अवज्ञात |
| अवगणित | | मलयालम, मराठी | 2. पराभूत, विजित, पराजित, हारा हुआ |
| अवगणितमु | | तेलुगु | 3 जिसका महत्व या मान न आंका गया हो |
| अवगणितुडु | संज्ञा | तेलुगु | 4 तिरस्कृत या अपमानित व्यक्ति |
| अवगत | संज्ञा | हिंदी, गुजराती, मराठी | 1. ज्ञात, विदित, समझा हुआ, बुद्धिगत, पारित किया |
| अवगत | | असमी, नेपाली, बंगला | 2. नीच दशा को प्राप्त, निम्नगत, पतित |
| अवगत | विशेषण | मलयालम | 3. वादा किया हुआ, धारित किया हुआ |
| अवगदम् | संज्ञा | तमिल | + 4. जो अन्तर्गत हुआ हो, दूर हुआ (कन्नड), बीत गया |
| अवगतमु | | तेलुगु | + 5. बीता हुआ, भूतकाल (मलयालम) |
| अवगत | संज्ञा | पंजाबी, कन्नड | + 6. अविनाशी, परमेश्वर, नाश न होने वाला (पंजाबी) |
| अवगति | संज्ञा | हिंदी, नेपाली, संस्कृत | 1. बोध, ज्ञान, बुद्धि, धारणा-शक्ति, निश्चयात्मक |
| अवगति | | कन्नड, तमिल, असमी | बुद्धि, अनुमान, ज्ञान, जानकारी |
| अवगति | | उड़िया, बंगला, गुजराती | 2. दुर्दशा, दुर्गति, बुरी गति या दशा, अधोगति |
| अवगति | | मलयालम, तेलुगु, मराठी | 3. अधःपतन, ह्रास, अपकर्ष, अवनति, नरक में पड़ना |
| अवगतिक | | गुजराती, मराठी | 4. मरने के बाद भूत-प्रेत योनि मिलना |

| शब्द | शब्दभेद | भाषाएँ | | अर्थ |
|---|---|---|---|---|
| अवगवमु | संज्ञा | तेलुगु | | दोषयुक्त, धोखा, बुराई |
| अवगदित | विशेषण | मलयालम | | दोषारोपित, निन्दित, अभियुक्त |
| अवगन्तव्य | संज्ञा | मलयालम | | ज्ञातव्य, जो जानना ही चाहिये |
| अवगन्ध | संज्ञा | कन्नड़ | | दुर्गन्ध, बदबू |
| अवगम | संज्ञा | हिंदी, मराठी, संस्कृत | 1. | निश्चयात्मक ज्ञान, बोध, धारणा, समझ |
| अवगम | | असमी, नेपाली | + 2. | नीचे जाना (हिंदी) 3. नज़दीक जाना (नेपाली) |
| अवगम | | बंगला | + 4 | प्रस्थान (बंगला), अनुचित मार्ग पर जाना |
| अवगमन | संज्ञा | बंगला, संस्कृत, हिंदी | 1. | अवगति, समीपता, उतरना |
| अवगमनं | | मलयालम | 2. | बोध, प्रस्थान, ज्ञात करना, ऊपर से नीचे उतरने की क्रिया |
| अवगमणें | अकर्मक क्रिया | मराठी | | प्रतीत होना, महसूस होना, जानना, लगना |
| अवगमिक्कुक | सकर्मक क्रिया | मलयालम | 1 | समझना, ग्रहण करना 2. गहराई में उतरना |
| अवगम्य | विशेषण | कन्नड, असमी | | ज्ञातव्य, बोधव्य, समझ, धारणा |
| अवगलित | विशेषण | हिंदी | | नीचे गिरा हुआ, फिसला हुआ |
| अवगर्व | संज्ञा | असमी | | अहंकार, मद, घमड, गरूर. |
| अवगर्वी | विशेषण | असमी | | अहंकारी, मदमस्त, घमडी, अकड़बाज |
| अवगाई | विशेषण | बंगला | | अवगाहन करके, शान्त करके, रोक कर, काम में विश्राम |
| अवगाढ़ | संज्ञा | हिंदी, गुजराती, नेपाली | 1 | डुबकी लगाना, स्नान करना, निमग्न होना |
| अवगाढ | विशेषण | मलयालम, संस्कृत | 2 | अभिभूत, निमज्जित, प्रवेश करना, तल्लीन |
| अवगाढ़ | | बंगला | 3. | डूबा हुआ, पैठा हुआ, गर्क होना, गहरा, नीचा |
| अवगाढ़ी | विशेषण | बंगला | | निमग्न, अभिभूत |
| अवगावं/गाव | संज्ञा | मलयालम, हिंदी | | नाव से पानी निकालने का लकड़ी का बर्तन |
| अवगाथमु/अवगाथ | | तेलुगु, हिंदी | | प्रातः स्नान, नदी, सरोवर में स्नान |
| अवगामी | विशेषण | असमी | | गम्भीर विचारक, बुद्धिमान, अवगमकारी |
| अवगारना | क्रिया | हिंदी | | समझाना, बुरा-भला कहना, निन्दा करना |
| अवगाह | विशेषण | हिंदी, संस्कृत, कन्नड | 1. | बहुत गहरा, अथाह, गंभीर, कठिन, अनहोना |
| अवगाहन | संज्ञा | हिंदी, गुज,मराठी,नेपाली | 2 | पानी में प्रवेश कर नहाना, डुबकी लगाना, गोता लगाना |
| अवगाह (न) | | उड़िया, बंगला, असमी | 3. | विषय में पैठ करना, छानबीन, गहराई से |
| अवगाहं (हनं) | | मलयालम | | समझना, आलोड़न, मनोयोग से सोचना, खोज |
| अवगाहम् (नम्) | संज्ञा | तमिल | 4. | हलचल मचना; प्रवेश करना, निपुणता प्राप्त करना |
| अवगाहमु (नमु) | | तेलुगु | 5. | एक आयुर्वेदिक चिकित्सा 6. पूर्ण ज्ञान प्राप्त करने की क्रिया |

| शब्द | शब्दभेद | भाषाएँ | अर्थ |
|---|---|---|---|
| अवगाहना | अकर्मक क्रिया | हिंदी | 1. डुबकी लगाकर नहाना, गोता लगाना, गहराई में |
| अवगाहवुं | क्रिया | गुजराती | जाना 2. मग्न, तल्लीन, निमग्न होना |
| अवगाहणें | | मराठी | 3. मनोयोग से अध्ययन करना, अनुशीलन करना |
| अवगाहिसु | | कन्नड | 4. विषय में पैठ करना, निपुणता प्राप्त करना |
| आवगाहिंचु | | तेलुगु | 5. निष्णात बनना, कुशलता प्राप्त करना |
| आवगाहित्तल् | | तमिल | 6. थाह तक जाना, भीतर तक प्रवेश करना |
| अवगाहक | संज्ञा | बंगला | स्नानकर्ता; विषय की गहराई में उतरने वाला |
| अवगाहनस्नानम् | संज्ञा | तमिल | जल में स्नान के लिए गोता लगाना |
| अवगाहनत्तुवम् | संज्ञा | तमिल | 1. अन्तर प्रवेश की शक्ति |
| अवगाहनत्व | | संस्कृत | 2. गहराई में जाने की ताकत |
| अवगाहि | संज्ञा | मलयालम | साहित्य की प्रभावी शैली |
| अवगाहित | विशेषण | हिंदी | 1. गहराई में नहाया हुआ 2. विषय निष्णात, |
| अवगाहित | विशेषण | बंगला | विषय को पूरी तरह समझा हुआ |
| अवगाहिनी | विशेषण | गुजराती | अंदर प्रवेश करने वाली बुद्धि |
| अवगाही | विशेषण | हिंदी | 1. नदी आदि में स्नान करने वाला, डुबकी लगाने वाला |
| | | | 2. गहरा चिन्तन-मनन करने वाला, छानबीन करने वाला |
| अवगाह्य | विशेषण | हिंदी, बंगला | 1. डुबकी लगाने योग्य 2. कविता आदि में तल्लीनता योग्य |
| अवगाह्य | अव्यय,विशे० | मलयालम | 3. गहराई का पता लगा, निपुणता प्राप्त करने योग्य |
| अवगीत | संज्ञा | हिंदी,बंगला,कन्नड,संस | 1. अपस्वर, बेसुरा गान; परिहास गान, उपहास |
| अवगीतं (त) | संज्ञा, विशे० | मलयालम | गीत द्वारा निन्दा करना, अश्लील गीत (लैम्पून) |
| अवगीतम् | संज्ञा | तमिल | 2. (वस्तु या व्यक्ति) जिसकी लोक में निंदा हुई |
| अवगीतमु | | तेलुगु | हो, जग- अपमानित, गर्हित, धिक्कारा हुआ |
| | | | 3. जनापवाद, निन्दा, अभिशाप (संज्ञा) |
| अवगीर्णमु | | तेलुगु | 1. प्रशंसित, स्तुति कृत 2. निगला हुआ, खाया हुआ |
| अवगुंठन | संज्ञा | हिंदी, नेपाली, कन्नड | 1. घूंघट, बुर्क़ा, पर्दा, नकाब, आच्छादन, ढकने की |
| अवगुण्ठन | | उड़िया, बंगला, संस्कृत | क्रिया, स्त्रियों के मुख पर पड़ा पर्दा, मुख पर |
| अवगुण्ठनं | | मलयालम | पर्दा करना, चारों ओर से ढक कर छिपाना |
| अवगुण्ठनम् | | तमिल | 2. यज्ञ आदि में उंगलियां मिलाकर बनाई एक मुद्रा |

| शब्द | शब्दभेद | भाषाएँ | | अर्थ |
|---|---|---|---|---|
| अवहसित | संज्ञा | बंगला | 1 | अट्टहास, उपहसित, मजाक उडाना |
| अवहसितं | | मलयालम | 2 | अपहसित, दुर्जन की हसी |
| अवहस्त | संज्ञा | हिंदी, संस्कृत, बंगला | 1 | हथेली की पीठ, हस्तपृष्ठ, अवनत हस्त |
| अवहस्तं | | मलयालम | + 2 | गदा युद्ध का एक दाव (मलयालम) |
| अवहानि | संज्ञा | संस्कृत, हिंदी | | हानि, घाटा, नुकसान |
| अवहार | संज्ञा | हिंदी, संस्कृत | 1 | युद्ध या जुए मे विराम, थोडे समय की सुलह, |
| अवहार | | मराठी | | अस्थाई सधि, सैनिको को शिविर मे लाना, |
| अवहार | | बंगला, असमी | | आह्वान, सेना लौटा लेना, आमत्रण |
| अवहारं | | मलयालम | 2 | स्वधर्म त्याग, धर्मान्तर ग्रहण |
| अवहारमु | | तेलुगु | 3 | शार्क मछली 4 चोरी, तस्करी, बलात अपहरण |
| अवहारम् | | तमिल | + 5 | आमन्त्रित ब्राह्मणो को द्रव्यदान, दक्षिणा (मराठी) |
| अवहार | | गुजराती | + 6 | सूचित मूल्य मे छूट, शतरंज (बंगला) |
| अवहार | | नेपाली, कन्नड | 7 | पास लाने योग्य वस्तु, द्रव्य, पुन क्रय करना |
| अवहारक | विशेषण | हिंदी, नेपाली, संस्कृत | 1 | युद्ध बद करने वाला, रोकने या थामने वाला |
| अवहारन् | संज्ञा | मलयालम | 2 | अवहरणकर्ता, चोर, जुआरी, तस्कर |
| अवहारुडु | संज्ञा | तेलुगु | 3 | शार्क मछली, मगरमच्छ (संज्ञा) |
| अवहार्य | विशेषण | हिंदी, संस्कृत | 1 | वस्तु जो चोरी की जाय, ले जाने योग्य 2 अर्थ दण्डनीय |
| अवहार्य | विशेषण | मलयालम | 3 | पुन क्रय योग्य, या पुन प्राप्ति योग्य वस्तु |
| अवहास | संज्ञा | हिंदी, संस्कृत | | उपहास, परिहास, खिल्ली उडाना, दिल्लगी, |
| अवहास | | बंगला | | अपहास, मुस्काना, मुस्कराहट, |
| अवहासं | | मलयालम | | दुर्भावना से हसना, मजाक उडाना |
| अवहित | विशेषण | हिंदी, गुजराती, मराठी | 1 | अवधानयुक्त, एकाग्रचित्त, सावधान, मनोयोगी, |
| अवहित | विशेषण | कन्नड, मलयालम, संस | | तत्पर, लक्ष्य अपनाने वाला 2 विदित, ज्ञात (बंगला) |
| अवहित | | असमी, बंगला | + 3 | जिसे चेतावनी दी गई हो (तेलुगु) |
| अवहितमु | | तेलुगु | 4 | श्रद्धायुक्त + 5 प्रख्यात, जोड़ना (मराठी) |
| अवहिते | क्रिया विशेषण | असमी | | सर्तकता मे, सावधानी से, यत्न से |
| अवहित्थ(था) | संज्ञा | हिंदी, गुजराती, कन्नड | 1 | एक व्यभिचारी या सचारी भाव जो लज्जा या |
| अवहित्थ(था) | | मराठी, नेपाली, संस्कृत | | गौरव के कारण हर्षादि छिपाने से पैदा होता है |

| शब्द | शब्दभेद | भाषाएँ | अर्थ |
|---|---|---|---|
| **अवहित्थं** | संज्ञा | **मलयालम** | 2. मनोविकार छिपाना, भाव गोपन, आकारगुप्ति |
| **अवहित्थ** | विशेषण | **कन्नड, तेलुगु, मलया** | 3. अभिनय में हस्तविक्षेप की चेष्टा |
| | | | + 4. झूठा गर्व या दम्भ रहित (कन्नड) |
| **अवयवत्तम्** | संज्ञा | **तमिल** | नाटक में दोनों हाथों को छाती की ओर तोते की |
| **अवहत्थ** | | **संस्कृत** | चोंच की तरह बना हावभाव प्रकट करना |
| **अवहीन** | विशेषण | **मलयालम** | त्यक्त, उपेक्षित, समाप्त, अपहृत |
| **अवहृत** | विशेषण | **हिंदी, बंगला** | छीना गया, चुराया गया, अर्थ दण्डित, |
| **अवहृत** | | **नेपाली** | जुर्माना होना, स्थानान्तर में लाया गया; |
| **अवहृत** | | **मलयालम** | उद्धृत; अपहृत, हरण किया हुआ |
| **अवहेला(अवहेलन)** | संज्ञा | **हिंदी, गुजराती, नेपाली** | 1. अवज्ञा, तिरस्कार, निन्दा, अपमान, अनादर |
| **अवहेलना** | | **असमी,मराठी,संस्कृत** + | 2. तुच्छ बोध (असमी),अनायास,अवलीला (बंगला) |
| **अवहेला** | | **उड़िया, बंगला** | 3. उपेक्षा, अवगणना, लापरवाही |
| **अवहेला(लनं)** | संज्ञा | **कन्नड, मलयालम** | 4. किसी आज्ञा, आदेश या व्यक्ति की ओर |
| **अवहेलनमु** | | **तेलुगु** | जानबूझ कर उचित ध्यान न देना |
| **अवहेलनीय** | विशेषण | **बंगला,गुजराती,हिंदी** | अनादर योग्य, उपेक्षणीय, तिरस्करणीय |
| **अवहेलवुं** | सकर्मक क्रिया | **गुजराती** | अवगणन करना, अनादर करना |
| **अवहेलणें** | क्रिया | **मराठी** | तिरस्कार करना, उपेक्षा करना |
| **अवहेलित** | विशेषण | **हिंदी, नेपाली, मलयालम** | 1. अनादृत, तिरस्कृत, उपेक्षित (आदेश या व्यक्ति) |
| **अवहेलित** | | **संस्कृत, बंगला** | 2. निन्दित, अपमानित, तुच्छ गणित, अवज्ञात |
| **अवहेले** | अव्यय | **बंगला** | आसानी से, अनायास ही |
| **अवहूवरं** | संज्ञा | **मलयालम** | धोखा, दग़ा, चाल, छल, बेईमानी |
| **अवांका** | संज्ञा | **मराठी** | सामर्थ्य, क़ब्जा, अंदाजा, अभिप्राय, विस्तार |
| **अवांगी** | विशेषण | **मराठी** | + 1. शरीर का नाजुक या मर्म स्थान (मराठी) |
| **अवाङ्** | | **हिंदी, बंगला** | + 2. नीचे की ओर झुका हुआ, नत (हिंदी, बंग) |
| **अवाङ्निरय** | संज्ञा | **हिंदी, संस्कृत** | नीचे का नरक, पृथ्वी जो अन्य लोकों में नीची है |
| **अवाङ्मुख** | विशेषण | **नेपाली, हिंदी,मराठी,बंगला** | अधोमुख, मुँह नीचे लटकाये हुए, लज्जित |
| **अवाक्** | अव्यय | **बंगला,संस,हिंदी,मराठी** | 1. नीचे की ओर, अधस्तात्, खाली2.दक्षिण की ओर |
| **अवाक्ष** | विशेषण | **हिंदी, संस्कृत** | देखभाल करने वाला, अभिभावक, रक्षक |

| शब्द | शब्दभेद | भाषाएँ | | अर्थ |
|---|---|---|---|---|
| अवाक्षर | सज्ञा | मराठी | | गलत अक्षर, अशुद्ध उच्चारण, अपशब्द, निन्दा |
| अवाची | सज्ञा | बंगला,संस,मराठी,हिंदी,गुज | | दक्षिण दिशा, नीचे का लोक |
| अवाचीन | विशेषण | बंगला, हिंदी | | दक्षिणात्य सबधीय, अधोगत, अधोमुख, लज्जित |
| अवाञ्चित | विशेषण | संस्कृत, हिंदी | | नीचे झुका हुआ, नीचा |
| अवाडव्य | विशेषण | मराठी | | बहुत बडा, विशाल, भव्य (शरीर, घर, खर्च, सैन्य) |
| अवाडाव | सज्ञा | मराठी | 1 | दुराचार 2 लूटखसोट 3 शरारत 4 वश, सामर्थ्य |
| अवान | विशेषण | हिंदी, संस्कृत | | शुष्क, नीरस, सूखा हुआ (फल आदि) |
| अवान्तर | विशेषण | हिंदी, नेपाली, कन्नड | 1 | मध्यस्थ, मध्यवर्ती, अन्दर का, अन्तर्निहित, समाया |
| अवान्तर | | गुजराती, संस्कृत,असमी | | हुआ, वीच का बिदु, आतरिक भेद, अन्तर्गत |
| अवान्तर | | मलयालम, मराठी | 2 | इतर, गौण, अनावश्यक, विघ्न, खतरा, गडबडी |
| अवान्तर | | उड़िया, बंगला | + 3 | असहाय अवस्था (कन्नड) |
| अवान्तरम् | सज्ञा | तमिल | 4 | असगत, अप्रासगिक, अतिरिक्त, आनुषगिक |
| अवान्तरमु | विशेषण | तेलुगु | + 5 | रक्षक का अभाव, नाश, आत्म हत्या, खाली मैदान (तमिल) |
| अवान्तरकारणम् | सज्ञा | तमिल | | बीच का मध्यस्थ कारण, अन्दरूनी वजह |
| अवान्तरशैवर् | सज्ञा | तमिल | | शूद्र, शैव |
| अवान्तिरै | सज्ञा | तमिल | | शून्यस्थान, खाली स्थान |
| अवान्तरप्रलय | सज्ञा | मलयालम | | मध्य प्रलय जो ब्रह्मा के दिन और रात के मध्य |
| अवान्तरप्पिरलयम् | | तमिल | | होती है |
| अवान्तरभेद | सज्ञा | नेपाली, हिंदी | 1 | उप विभाग, बडे कार्यालय का एक भाग |
| अवान्दरबेदम् | | तमिल | 2 | भेदोपभेद, गौण भेद |
| अवान्तरवेलि | सज्ञा | तमिल | | खाली मैदान या रेगिस्तान |
| अवान्तरयुगं | सज्ञा | मलयालम | | पुरातन हिन्दू ज्योतिर्विदों ने इसे 576 वर्ष माना है |
| अवापं | सज्ञा | मलयालम | 1 | विदेशी राज्य सबधी कार्य व्यवहार |
| | | | 2 | कल्क, तलछट, नीचे जमा मैल |
| अवापन | सज्ञा | हिंदी | 1 | पाना, प्राप्त करना 2 कर, शुल्क लगाना या स्थिर करना |
| अवापिक्कुक | सकर्मक क्रिया | मलयालम | | उपलब्ध करना, प्राप्त करना, पहुचना |
| अवाप्त | विशेषण | हिंदी,नेपाली,मराठी,बंग | 1 | प्राप्त, उपलब्ध, सिद्ध, हासिल |
| अवाप्त | | मलयालम | 2. | विधिक दृष्टि से उगाहना या वसूलना |
| अवाप्तम् | | तमिल | 3. | जो मिल चुका है, पाया गया है |

| शब्द | शब्दभेद | भाषाएँ | अर्थ |
|---|---|---|---|
| अवाप्तमु | | तेलुगु | 4. हाथ या अधिकार में आया हुआ |
| अवाप्ति | संज्ञा | हिंदी, नेपाली, मराठी | 1. प्राप्ति, उपलब्धि, सिद्धि, लाभ |
| अवाप्ति | | मलयालम, संस्कृत, बंगला | 2. कर, शुल्क, लेवी आदि की अधिकार पूर्वक लेनदारी |
| अवाप्ति | | तेलुगु | + 3. अधिकार पूर्वक शस्त्रित सेना खड़ी करना (हिंदी) |
| अवाप्तकामन् | संज्ञा | तमिल | जिसने सब इच्छाएं पूरी कर ली हैं, ईश्वर |
| अवाप्य | विशेषण | हिंदी, नेपाली | 1. प्राप्त करके, प्राप्त करने योग्य 2. काटने योग्य |
| अवाप्य | | मलयालम | नहीं (केशादि) |
| अवाप्य | विशेषण | संस्कृत | + 3. शुल्क, कर, उत्तराधिकार, लेनदारी योग्य (हिंदी) |
| अवायं | संज्ञा | मलयालम | 1. अवयव 2. दे डालना 3. पानी में डूबना |
| अवायम् | | तमिल | अपाय, दुर्भाग्य, संकट, खतरा |
| अवेक्षक | विशेषण | मलयालम, संस्कृत | निरीक्षक, परीक्षक, समीक्षक, आलोचक, |
| अवेक्षक | विशेषण | बंगला, हिंदी | इन्सपेक्टर, सुपर वाइज़र, दृष्टा, पर्यवेक्षक |
| अवेक्षण | संज्ञा | हिंदी, नेपाली, मराठी | 1. निरीक्षण, देखभाल करना, समीक्षा करना, अनुसंधान |
| अवेक्षणं | संज्ञा | मलयालम | 2. देखना, ध्यान देना, ग़ौर से देखना, अवलोकन |
| अवेक्षण | संज्ञा | संस्कृत, बंगला | + 3. पहरा देना, रखवाली करना (संस्कृत); मनोयोग |
| अवेक्षित | भूतकृदंत | हिंदी, बंगला | 1. जिसका निरीक्षण हुआ हो या किया जाना हो |
| अवेक्षित | | मलयालम | 2. निरीक्षित, परीक्षित, समीक्षित, पर्यालोचित |
| अवेक्षणीय | विशेषण | हिंदी, संस्कृत, बंगला | जिसकी देखभाल की जानी चाहिए, जाँच योग्य |
| अवेक्षितव्य | विशेषण | मलयालम, संस्कृत | 1. जिसे देखना चाहिए, दर्शनीय, अवलोकनीय |
| अवेक्षमान | | बंगला | 2. जाँच योग्य, परीक्षण योग्य |
| अवेक्षा | संज्ञा | संस्कृत, हिंदी, बंगला | 1. ध्यान से देखना, ग़ौर करना, ख़्याल करना |
| अवेक्षा | | नेपाली, मलयालम | 2. न्यायालय अधिकारी द्वारा अपराध पर ध्यान देना |
| अवेत | विशेषण | हिंदी | बीता हुआ, प्राप्त, संयुक्त, पाया हुआ |
| अवेष्टि | संज्ञा | मलयालम | प्रायश्चित यज्ञ |
| अवोक्षण | संज्ञा | हिंदी, संस्कृत | हाथ तिरछा करके जल छिड़कना |
| अवोद | संज्ञा, विशे० | हिंदी, मलयालम, संस्कृत | टपकना, भीगा या सीला हुआ, आर्द्र, गीला, छिड़काव |
| अवोदं | संज्ञा | मलयालम | गर्म भोजन, सद्यः पक्व भोज्य |

# सर्वभाषी शब्द-कोश प्रणयन की पृष्ठभूमि

आर्तव्यक्ति जब रोते रोते थक हार कर गहरी नीद सो जाय और तब कोई अदृश्य शक्ति दयार्द्र हो उसके सिर पर हाथ फेर कर जगादे, बिलकुल ऐसा ही कुछ इस कोश के प्रणयन के सबन्ध मे हुआ। वर्षों तक सर्वभाषी कोश को दिनरात लिखते लिखते सन् 1964-65 मे उठाकर रख दिया था कि सन् 1990 ई मे यह नये सिरे से आरभ हुआ और उसका यह प्रथम खड प्रकाशित हो आपके हाथो मे समर्पित है। मुझे आशा ही नही थी कि मेरे हाथो कभी यह क्रियान्वित हो सकेगा। मेरे पास जगन्नियता के प्रति आभार प्रकट करने के लिये उपयुक्त शब्द ही नहीं है, जो हृदयतल की वास्तविक कृतज्ञता की भावना को प्रकट कर सके।

समाचार पत्रो मे पढता था कि तेलुगु भाषा भाषियो का पृथक प्रान्त बनाया जाय इसके लिये दक्षिण मे आन्दोलन चल रहा है। उससे पहले लगभग दो सौ वर्ष से मद्रास प्रेसीडैन्सी नाम से एक प्रशासनिक प्रान्त चला आ रहा था। जिसमे हैदराबाद कुछ बडी, मैसूर उससे कुछ छोटी और त्रावनकोर कोचीन अपेक्षाकृत बहुत छोटी सी भारतीय रियासते थी। शेष सारा दक्षिण भारत मद्रास प्रान्त था। उत्तर भारत के हम निवासियो को यह ज्ञान तो था कि मद्रास बहुत बडा प्रान्त है, परन्तु उन सब की भाषा को सारे उत्तर भारत मे मद्रासी कहा जाता। अत यह आभास भी नही था कि वहा भाषा भेद भी है। सभवत केन्द्रीय सरकार को भी कुछ विशेष अनुमान नही था। एक दम समाचार आया कि पोट्टि श्री रामोलु ने तेलुगु प्रान्त अलग बनाने के पक्ष मे आत्मदाह कर लिया है। किसी प्रश्न पर व्यक्ति अपने आप को जलाकर भस्म कर दे, यह भारत मे पहली दिल दहला देने वाली घटना थी। परिणाम स्वरूप सन् 1956 मे सभवत दस से अधिक जिले लेकर और हैदराबाद रियासत मे मिलाकर आन्ध्रप्रदेश या तेलुगु प्रदेश बनाया गया। कुछ कम जिले मैसूर रियासत मे मिलाकर कर्नाटक तथा उनसे कुछ और कम जिले लेकर त्रावनकोर कोचीन में मिलाकर केरल प्रदेश बना दिये गये।

फिर तो बम्बई प्रेसीडेंसी का भी भाषा के आधार पर विभाजन कर महाराष्ट्र और गुजरात प्रान्त बने। कुछ ही वर्षों के अन्तर्गत पजाब का विभाजन कर हरियाणा प्रान्त बना और पजाब का कुछ भाग पहाडी रियासतो के साथ मिलकर हिमाचल प्रदेश बना।

सन् 1956 ई की उक्त घटना से पहले मै यह जानता था कि सन् 1918 ई से मद्रास मे दक्षिण भारत हिन्दी प्रचार सभा पिछले लगभग 40 वर्ष से अच्छा काम कर रही है। उक्त मद्रास प्रान्त के लाखो निवासी थोडी या बहुत हिन्दी पढ भी चुके है। भारत की सर्वस्वीकृत राष्ट्रभाषा हिन्दी बन चुकी है।

भाषा के नाम पर झगडा स्वभावत मुझे बचपन से ही बुरा लगता है। क्योकि यह बनावटी अधिक होता है। दैनिक जीवन मे भिन्न भिन्न भाषा भाषी अपने सारे काम चलाते है। केवल भाषा के कारण झगडते नहीं। इससे पहले सन् 1934 ई के लगभग हिन्दी हिन्दुस्तानी के नाम पर झगडा उठा था। जिसका प्रतिफल हिन्दी लेखन से उर्दू शब्दो तथा फारसी उच्चारण का बहिष्कार था। तब तक हिन्दी मे कलम, खयाल, गम, जोर, फरियाद उचित माना जाता था, परन्तु अब कलम, खयाल, गम, जोर, फरियाद बोलना लिखना हिन्दी की प्रकृति के अनुकूल अथवा हिन्दी करण कहलाया जाना आरम्भ हुआ।

मुझे यह समन्वयवाद की प्रकृति के विपरीत प्रतीत हुआ। हिन्दी दिल्ली से उत्पन्न बोली तथा भाषा मानी जाती है। बनारस तक के लेखको ने हिन्दी लेखन मे उसी बोली की प्रकृति को ग्रहण किया है। 'लेखक' समाज में साधारणतया नगण्य व्यक्ति होता है। उसकी पहुच भी मात्र शिक्षित व्यक्तियो तक होती है। परन्तु 'लेखक' के भीतर केवल समाज के हित की भावना होती है, वह प्रत्यक्ष अप्रत्यक्ष केवल उसी का प्रचार करता है। दिल्ली

का निवासी और हिन्दी का उपासक होने के नाते मुझे यह प्रतीत हुआ कि मैं अपना कर्तव्य निभाऊं। अतः साहित्य से मुहावरे संकलित करने आरंभ किये। और उनका कोश बनाया।

एकत्रित उस 'हिन्दी-मुहावरा कोश' में पहला मुहावरा है 'श्री गणेश करना।' उदाहरण में लिखा है कि आज 28 अप्रैल 1935 को इस पुस्तक का श्रीगणेश किया गया है। और अंतिम मुहावरा है' हौंस बुझना, जिसका उदाहरण है आज 17.2.1937 को पुस्तक समाप्त कर हौंस बुझी। प्रत्येक पृष्ठ के नीचे गिनती दी गयी है। अंतिम पृष्ठ पर 8288 संख्या लिखी है। शीघ्र ही उसका दूसरा संस्करण छपा जिसमे अंतिम पृष्ठ पर मुहावरा संख्या 9178 छपी है। उसमें हौंस बुझना के उदाहरण की तारीख हटा दी गयी है। पुस्तक प्रणयन मे और संख्या देने से मेरा मंतव्य चुपचाप यह जताना था कि क्या मुहावरे की भूमि पर हिन्दी-उर्दू को दो भाषाए प्रमाणित किया जा सकता है? जयशंकर प्रसाद तक ने मुहावरों का संस्कृत शब्दों में अनुवाद कर भरपूर प्रयोग किया है। परिणाम यह कि मूल मुहावरा जाने बिना उनका अर्थ-रसास्वादन नहीं हो पाता। लेखक बेचारा पुस्तक ही लिख सकता है। और कुछ कर सकना उसकी शक्ति की सीमा से परे है। (उक्त पुस्तक राम नारायणलाल, प्रयाग से प्रकाशित हुई थी)

अतः जब भाषा के आधार पर देश का प्रान्त-विभाजन हुआ तो मुझे 'भाषाओं के शब्द-समन्वय का विचार सूझा। पहले कई वर्ष भाषाओं के अक्षरों की पहचान में व्यतीत हो गये। जब शब्दों तक पहुंचा तो कहीं कहीं शब्दों में पर्याप्त समानता मिली, जो सुखदायक थी। पर केवल 'अ' अक्षर से आरम्भ होने वाले शब्दों को रात दिन लिखते-लिखाते चार वर्ष से अधिक समय लग गया। परन्तु उनको बिना पारिश्रमिक दिये भी छापने को कोई तैयार नहीं था।

तब तक सन् 1965 ई. आ चुका था। अतः जब 2-2-1965 को हिन्दी-विरोध मे किये आंदोलन में मद्रास में भारी तोड़-फोड़ की गयी तब मैंने वहां जाकर देखा तो पाया कि बहुत से शिक्षित लोग हिंदी जानते थे। परन्तु हिन्दी-वाले उनपर राज करें यह उन्हें मान्य नहीं था। हिन्दी-शिक्षित लोगों का कहना था कि:

1. आप हमको कहते हैं कि हम आपकी माता (हिंदी) की चरण वंदन करें और आप हमारी माता को नमस्कार भी न करें। (तमिल न पढ़ें) यह कैसी त्रिभाषा योजना है!

2. क्या मद्रास विश्वविद्यालय के हिन्दी-एम. ए. या पी एच. डी. को उत्तर में एक जगह भी नौकरी मिली है। मुझे उनके कथन में तथ्य प्रतीत हुआ अतः दिल्ली लौट कर हिंदी-प्रदेश में 'तमिल-प्रचार' में लग गया। मसूरी से लेकर कलकत्ते तक तमिल-लिपि का प्रचार किया। दिल्ली तथा काशी-विद्यापठ मे तमिल-प्रचार सम्मेलन किये। केवल 40 मिनट में हिंदी-अक्षरों के संकेत सहित तमिल अक्षर दिल्ली में हज़ारों स्कूली बालकों को सिखाये। कुछ चार्ट तथा पुस्तकें भी छपायी। नौकरी करने वाले के पास पैसा कहां बच पाता है। फिर भी जो कुछ पास था व्यय हो गया। हार थक कर बैठ गए।

दैव योगात् सन् 1990 ई० के आरंभिक दिनों में महामहर्षि डा० शंकरदयाल शर्मा जी की इस श्रेणी के कार्य के लिए उच्चरित वरद-वाणी तथा उसके अनुसरण स्वरूप इस प्रकार के मेरे कृत कार्य के अवलोकनार्थ डा० विमल के शुभागमन ने मुझे सुषुप्ति से जगाया। परन्तु उनके जागृत करने पर भी मैं तन्द्राग्रस्त था। क्योंकि इसके क्रियान्वयन की शक्ति अब मेरे शरीर में नहीं थी।

मुझे ऐसा प्रतीत हुआ कि उनकी दृष्टि एक अप्रत्यक्ष सा भरोसा प्रकट कर रही हैं। मुझे भीतर से कुछ लज्जा का अनुभव हुआ। पर साहस फिर भी नहीं हो पा रहा था।। मैंने अनुज समान भरोसे मंद प्रियवर डा० महेश चन्द्र से विमर्श किया। उन्होंने सभी प्रकार से भरपूर साधन, संसाधनों से सहयोग देने का वचन दिया। तब कुछ साहस बंधा और कार्यारंभ का संकल्प किया।

परन्तु संकल्प का अर्थ मनोरथ होता है, और मनोरथ अशक्त के लिये केवल स्वप्निल कल्पना का दूसरा ना है। कार्यान्वयन के लिये तो शक्ति की कृपा चाहिये।

इसी बीच मेरी भग्निपुत्री डा० पुष्पलता तथा मेरी पुत्री रजनी जो हिंदी-अंग्रेजी में एम. ए. है, दोनों ने उकसा और कार्य में पूरा सहयोग देने का वचन दिया।

वास्तविक कार्य की परिधि अब मेरे पहले किये कार्य से अधिक थी। उस समय संविधान स्वीकृत भाष आठ थीं। अब स्वीकृत तथा निकट भविष्य में स्वीकार्य पहले से दोगुनी भाषाओं के शब्दों का संकलन कर था। फिर भी उन्हें यह कार्य स्वीकार्य था।

कार्य आरंभ हुआ। कार्य अपने आप में लाखों शब्दों को लिखने का था। दिन-रात और रात-दिन का अं विलुप्त होकर, बाहुपीड़ा और सभी प्रकार के पीड़न-प्रपीडन की बाधाओं को सहन करना पड़ा। प्रियजनों अ परिजनों से भी सहयोग लेना पड़ा।

लगभग बीस मास पश्चात डा० विमल की कृपा से इसका परीक्षण भी विद्वानो द्वारा कराया गया और प्रकाश योग्य पाया गया। इस प्रकार एक मंजिल पूरी होने का मानसिक सुख मिला।

परन्तु इसके पश्चात एक दूसरी दुष्करता सामने आयी। भारतीय जन-भाषाओ के अधिकांश शब्द सगोत्र हैं। परन्तु पिछले हजारों वर्ष में काल और देश की दूरी के कारण उनके रूप में बहुत अंतर हो गया है। लिपि रूप में इसे वर्ण विन्यास या अक्षरक्रम का अंतर कहते हैं। कोश में शुद्ध लिखने के कर्तव्य पालन में केवल प्र संशोधन में पूरी तरह लगे रहने पर भी दस महिने लग गये। साधारणतया चार बार प्रूफ संशोधन से काम च जाता है। इस पुस्तक का इतने से काम नहीं चला। फिर भी अशुद्धियां रहीं। कदाचित अभी भी हों।

सबसे बड़ी कठिनता यह थी कि प्रूफसंशोधन में हर बार हर भाषा का कोश देखना पड़ता था। इतना स कुछ होने पर भी असंख्य शब्द दुबारा छपवाकर पहले छपे शब्दों पर चिपकाने और कही बिंदी, कहीं कौमा, व सेमीकोलन लगाने मे सैकडों घण्टे लगे। अब भी कहीं न कहीं कुछ न कुछ कसर रह गयी होगी।

छपाई आज कल बहुत मंहगी है। कुछ अनुदान, कुछ उसकी आशा, कुछ उधार, कुछ ऋण, कुछ शुभचिन्त की आर्थिक सहायता से प्रकाशित हो यह आपके सामने आ सका है।

कार्य सम्पन्न होने पर आज मैं यह सोचता हूं कि मैंने अपनी जानकारी में कोई ऐसा पुण्यकार्य नहीं कि कि 35 वर्ष पूर्व निराश-हताश होकर छोड़ा काम उसके फललस्वरूप पूरा हुआ हो। यह पता नहीं चलता कि जगन्निय कब किस नगण्य को क्या पुरस्कार क्यों देना चाहता है। परन्तु मुझे उसकी कृपा के प्रति आभार व्यक्त करने लिए हर शब्द ओछा पड़ता प्रतीत होता है।

एक बात मैं कह सकता हूं कि जब 35 वर्ष पहले यह कार्य दिनरात लगकर किया था तो केवल भारतम की सेवा की दृष्टि से किया था। जब छोड़ा तो तब अपने आपको निरीह समझा और चुप बैठ गया।

अब दूसरी बार मैं लगा तो यह जानकर लगा कि आगे के लोगों का मार्ग दर्शन कर चलूं। यद्यपि 'अ' अ से आरंभ होने वाले सभी भाषाओं के और भी हजारों शब्द संकलित हुए पडे हैं। इस खंड में जिस लगन से लोग लगे है, वैसे ही कोई लगे तो दो वर्ष में कदाचित यह पूरा हो जाय।

जो कुछ पूरा हुआ है, उसके होने में 'नाम' मेरा है, परन्तु काम वास्तव में आयुष्मती पुष्पलता और पु 'रजनी' का है। चाहता तो हूं कि 'अ से लेकर ह' अक्षर तक से आरंभ होने वाले सभी भाषाओं के शब्दों कोश तैयार हो। उससे सारे भारत की एक 'भारती' का स्वरूप सामने आ जायगा। आगे ईश्वरेच्छा।

रामजीवन